विश्वास उत्पन्न कर दिया गया कि केवल इनके जाप मात्रादि से वह सभी फल मिलते हैं जो तप एवं योग से मिलते हैं। बौद्धधर्म की कठोर साधना को इस प्रकार सरल किया जाने लगा।

सद्धर्मपुंडरीक में गौतम बुद्ध 'भैषज्यराज' के रूप में भी स्वीकृत हैं। आगे के तंत्रों में—शैवों—शाक्तों बौद्धों सभी में तंत्रसाधना का सम्बन्ध औषधि-विज्ञान से भी रहा है। रसायन सम्प्रदाय का विकास सर्वप्रसिद्ध है। सद्धर्मपुंडरीक में इसके प्रारम्भिक रूप के दर्शन होते हैं।[1]

भूत-प्रेत राक्षस राक्षसी यक्षादि की साधना पर भी बल दिया गया है। महाराज 'विरूढक' ( प्रसेनजित का पुत्र ) की सभा में आकर भगवान कहते हैं—"अग्ने गग्ने गौरि गन्धारि चण्डालि मातङ्गि पुक्कसि संकुले व्रूसलि सिसि स्वाहा"[2]

अथर्ववेद के कई राक्षस-राक्षसियों का उल्लेख सद्धर्मपुंडरीक में मिलता है, उनसे रक्षा न करने का भी विधान है।[3] इसे देखकर स्पष्ट हो जाता है कि अथर्ववेद में प्रागैतिहासिककाल से प्राप्त तथा स्वीकृत लोक-साधना एवं विश्वासों को अथर्ववेद के पश्चात् तंत्रों ने अपने में समेट लिया। इसका अर्थ यह नहीं है कि तंत्रों के अतिरिक्त अन्य शास्त्रों पर इसका प्रभाव नहीं पड़ा।

जिस प्रकार शैव-शाक्त तंत्र का जन्म शिव उमा के संवाद के क्रम में प्राप्त होता है उसी प्रकार बौद्धतंत्र देव-यक्ष-राक्षस मानिकल्पों आदि की सभा ( संगीति ) में भगवान बुद्ध के उपदेशों से होता है। इन सभाओं में भगवान

---

१ साधु साधु भैषज्यराज सत्वानामर्थे कृतो धारणीपदानि भाषितानि पृष्ठ ३९७—३९८ ( वही )

२ पृष्ठ ४०० ( वही )

३ अथ खलु १ च नाम राक्षसी विलम्बा २ च नाम राक्षसी कूटदन्ती ३ च नाम राक्षसी पुष्पदन्ती ४ च नाम मकुटदन्ती ५ च नाम राक्षसी केशिनी—( केशिनी अथर्ववेद की राक्षसी है )

इनसे रक्षा न करने का मंत्र देखिए —इति मे इति मे इति मे इति मे इति मे। निमे निमे निमे निमे निमे। रुहे रुहे रुहे रुहे रुहे स्वाहा—पृष्ठ ४०२ (वही)

बुद्ध दुर्बोध 'सन्ध्याभाषा' का प्रयोग करते हैं,[1] ताकि केवल मर्मज्ञ साधक ही उसका अर्थ समझ सकें, अन्य साधारण लोग धर्म को भ्रष्ट न कर सकें। अधिकारी भेद से अनेक उपायों का वर्णन शाक्यमुनि ने किया है, इनमें एक उपाय यह सन्ध्याभाषा द्वारा भी प्राप्त है।

सद्धर्मपुण्डरीक के अतिरिक्त 'अमृतायुर्ध्यानसूत्र' में सम्मोहनजन्यध्यान (Hypnotic Vision) के द्वारा सुखावती स्वर्ग के दर्शन कराने की पद्धति का वर्णन है। वसुबन्धु (चतुर्थ शताब्दी) के 'अमृतायुस सूत्र शास्त्र' में सुखावती स्वर्ग का वर्णन है इसमें तान्त्रिक तत्त्व प्राप्त होते हैं।[2] 'करण्ड व्यूह' में भी इसी परम्परा का विकास मिलता है। अवीचि नरक एवं सुखावती स्वर्ग का वर्णन यहाँ विस्तार से मिलता है। नारायण तथा राक्षस के नाम यहाँ प्राप्त होते हैं[3] गीता का इस ग्रन्थ पर भी प्रभाव है। अवलोकितेश्वर का विराट रूप में वर्णन किया गया है। अवलोकितेश्वर के अंग प्रत्यंग से ही सारे ब्रह्माण्ड का जन्म हुआ है।[4]

शैव-प्रभाव भी इस ग्रन्थ पर दृष्टिगोचर होता है। आकाश को लिङ्ग कहा गया है, पृथ्वी को उस लिङ्ग की पीठिका बनाया गया है। लीला के कारण

---

१ दुर्बोध्यं शारिपुत्र तथागतस्य संधाभाष्यम्। तत्कस्य हेतोः। नानानिरुक्ति निर्देशाभिलापनिर्देशनैर्मया शारिपुत्र विविधैरुपाय कौशल्य शत सहस्रै धर्मः संप्रकाशितः (सद्धर्म० पृष्ठ ३९)

(2) The Religious quest of India—J N Frarquhar 1920 Page. 158

(३) करण्ड व्यूह—सत्यव्रत सामश्रमी
प्रकाशक—जीवानन्द भट्टाचार्य १८७३ ई०
पृष्ठ—१० द्वितीय अध्याय

(४) चन्द्रादित्यावुत्पन्नौ ललाटान्महेश्वरः स्कन्धेभ्यो ब्रह्मादयो हृदयान्नारायणो दंष्ट्राभ्यां सरस्वती, मुखतो वायवो जाता धरणी पादाभ्याम् वरुणश्चोदरात्।—वही

ही लिङ्ग कहलाता है।[1] भगवान की लीला के लिए ही सृष्टि का निर्माण होता है। यह वैष्णवभाव भी यहाँ विद्यमान है[2] शैव वैष्णव आदि धर्मों में जिस प्रकार अधिकारी भेद मिलता है, जिसके आधार पर प्रत्येक प्रकार की उत्कृष्ट निकृष्ट साधना-पद्धतियों को स्वीकार किया गया है, वह करण्ड व्यूह में प्राप्त होता है। यहाँ स्पष्टतः कहा गया है कि जीव अनेक प्रकार के हैं अतः धर्म भी अनेक प्रकार के हैं। प्रत्येक बुद्ध प्रवृत्तिप्रधान जीवों के लिए भगवान प्रत्येक बुद्ध होकर उपदेश करते हैं अर्हत—प्राप्ति कर्त्ताओं के लिए अर्हत होकर। शैव-भाव प्राप्ति-कर्त्ताओं के लिए महेश बनकर भगवान उपदेश देते हैं और नारायणभाव प्राप्ति-कर्त्ताओं के लिए भगवान विष्णु बनकर अवतरित होते हैं। इसी प्रकार ब्रह्मवादियों के लिए ब्रह्म एवं गणपति उपासकों के लिए भगवान गणेश का उपदेश करते हैं। सर्वत्र एक ही तत्त्व है जो अनेक अवतार और साधना-पद्धतियों को अधिकारी भेद से निश्चित करता है—

येन येन रूपेण वैनेया सत्त्वा तेन तेनरूपेण धर्मं देशयति। तथागत वैनेयानां तथागतरूपेण धर्मं देशयति। प्रत्येकबुद्धवैनेयानां सत्त्वानां प्रत्येक बुद्ध रूपेण धर्मं देशयति। अर्हत्व वैनेयानां सत्त्वानामर्हद्रूपेण धर्मं देशयति——महेश्वरवैनेयानां सत्त्वानां महेश्वररूपेण धर्मं देशयति नारायण वैनेयानां सत्त्वानां नारायणरूपेण धर्मं देशयति। ब्रह्म वैनेयानां सत्त्वानां ब्रह्मरूपेण—— विनायक वैनेयानां विनायकरूपेण धर्मं देशयति (पृष्ठ २२)।

करण्डव्यूह में स्पष्ट स्वीकार किया गया है कि असुर प्रवृत्ति प्रधान जीवों का उद्धार आसुरी-साधना से ही सम्भव है। कथा इस प्रकार है कि वज्रकुक्षि नामक गुहा में असुरों का निवास था। अवलोकितेश्वर ने असुर रूप धारण किया और उपदेश दिया।[3] उपदेश में देवताओं का ही ज्ञान था परन्तु यह दिया गया असुर बनकर अतः आसुरी-साधना अधिकारी भेद से ग्रहणीय है क्योंकि उसमें भी देव-साधना ही प्रच्छन्न रूप से वर्णित है। संध्याभाषा का भी यही उद्देश्य है।

(१) आकाशं लिङ्गमित्याहुः पृथिवी तस्य पीठिका।
आलयः सर्वभूतानां लीनया लिङ्गमुच्यते—वही
(२) एष कुलपुत्र अवलोकितेश्वरः गुणाधरः लोकधातौ धारयति तस्यायमा भाषसेदं मया ईदृशं निमित्तं प्रादुर्भूतं दर्शितम्—वही पृष्ठ १७
(३) करण्ड-व्यूह—पृष्ठ २१

करण्डव्यूह में अवलोकितेश्वर की प्राप्ति षडक्षरीमहाविद्या द्वारा बतायी गई है।[1] षडक्षरी महाविद्या के साथ प्राणायाम अनिवार्य है अन्यथा मंत्र व्यर्थ है। मंत्र के साथ मंडल का भी वर्णन है। जप, मुद्रा समाधि आदि का विस्तृत वर्णन है। धारणी मंत्रों का भी विस्तार है।

करण्डव्यूह में कहा गया है कि सामान्य जीवों के उद्धार के लिए यह मार्ग भगवान द्वारा निर्दिष्ट है। दुष्टों, पापियों ( असुरों ) का भी इस साधना से उद्धार होगा।[2] इस प्रकार बौद्ध तान्त्रिकमत भी शैव वैष्णव एवं शाक्तमत की तरह भगवान ( अवलोकितेश्वर ) के नाम के जप, करण्ड व्यूहादि को पढ़कर, नरक यातना से बच सकता है और अन्त में अवलोकितेश्वर के लोक (सुखावती) को प्राप्त कर सकता है।

मञ्जुव्यूह म भी मंजुश्री आदि देवताओं का वर्णन है। स्वर्णप्रभा तथा समाधिराज में देवियों देवताओं को मंत्र साधना द्वारा प्राप्त करना सम्भव बताया गया है। ये स्पष्टतः तंत्र ग्रन्थ हैं।[3]

सद्धर्मपुण्डरीक सुखावतीव्यूह, करण्डव्यूह आदि ग्रन्थों में तांत्रिक साधना का जो प्रारम्भिक रूप मिलता है उसको सैद्धान्तिक आधार नागार्जुन (द्वितीय शताब्दी) एवं आर्यदेव (तृतीय शताब्दी) असंग तथा वसुबंधु (चतुर्थ शताब्दी) से मिला T माध्यमिक (शून्यवाद) मत में प्रज्ञापारमिता—शून्यसूत्र अष्टसाहस्रिका—प्रज्ञापारमिता का विशेष महत्त्व है। अश्वघोष (महायान श्रद्धोत्पादसूत्र) तथा नागार्जुन ( माध्यमिक कारिका) के सिद्धान्त प्रज्ञापारमिता सूत्रों पर ही आधारित हैं।

विज्ञानवाद तृतीय शताब्दी म मैत्रेयनाथ द्वारा प्रवर्तित हुआ। परन्तु इस सिद्धान्त का विकास असंग के 'महायानसूत्रालंकार' योगाचार भूमिशास्त्र तथा वसुबंधु के परमार्थसप्तती 'बोधिसत्त्वभूमि' आदि ग्रन्थों से हुआ।

---

(१) ओं मणिपद्मे हुं —यही षडक्षरी महाविद्या है।

(२) ये पञ्चानन्तर्य कारिणः कर्माणि पुरुषा ये मातापितृघातका अर्हद्घातक स्तूपभेदकास्तथागतस्याऽन्तिके दुष्टचित्तरुधिरोत्पादकाः । ईदृशानां पापकर्मणां सत्त्वानां तदपि कारण्ड व्यूहो महायान सूत्ररत्नराजः सर्वपापपरिमोक्षणं कुरुते।

(3) The Religious quest of India—J N Frarquhar

(४) असंग के 'महायान सूत्रालंकार' में यौन-योग (Sexo-yogic) के तत्त्व मिलते हैं। डॉ॰ शशिभूषण दास गुप्त के अनुसार तंत्र का प्रारम्भ नागार्जुन व असंग द्वारा हुआ—
An Introduction to Tantric Buddhism—Calcutta 1950

शून्यवाद एवं विज्ञानवाद की सैद्धान्तिक पृष्ठभूमि पर तांत्रिक बौद्धमत का निश्चित स्वरूप 'तथागतगुह्यक' नामक तंत्र में मिलता है। आचार्य विनयतोष भट्टाचार्य के अनुसार इसका निर्माण तृतीय शताब्दी में हुआ। इस तंत्र का प्रथमार्ध प्राचीन एवं उत्तरार्ध नवीन है। उत्तरार्ध में 'प्रज्ञापायविनिश्चय सिद्धि' को मिला दिया गया है जिसका लेखक अनंगवज्र है (७ वीं शताब्दी)। तथागतगुह्य-समाज का आगे के तांत्रिकों में अत्यधिक महत्व रहा है। इस पर नागार्जुन द्वितीय (६६६ ई०) शांति देव (६६६ ई० ) कृष्णाचार्य (७१७ ई॰ ) लीलावज्र (७४१ ई०) रत्नाकर शांति (६७८ ई०) की टीकाएँ हैं। इन्द्रभूति अद्वयवज्रादि ने इसका उल्लेख किया है। विनयतोष जी के अनुसार गुह्यसमाज से 'असंग' प्रभावित था क्योंकि उसने 'साधन मालकल्प' में पंचध्यानी बुद्धों का शक्ति सहित उल्लेख किया है, मंडलों एवं मंत्रों का भी उसने उल्लेख किया है अतः गुह्यसमाज असंग से पूर्व का तंत्र होगा और मंजुश्री मूलकल्प के पश्चात् इसकी रचना हुई होगी। विनयतोष जी असंग का समय तृतीय शताब्दी मानते हैं और मंजुश्री मूलकल्प का समय निश्चित नहीं है क्योंकि उसमें मिश्रण बहुत है अतः तथागत गुह्यक (गुह्यसमाज) का निर्माण चतुर्थ शताब्दी तक हो चुका होगा केवल यही निश्चित रूप से कहा जा सकता है।[२]

---

(१) तथागतगुह्यक—विनयतोष भट्टाचार्य गायकवाड़ ओ॰ सीरीज बड़ौदा की विन्टरनित्ज गुह्यसमाज व 'तथागतगुह्यसूत्र' इन दो तंत्रों को अलग-अलग मानते हैं। उनके अनुसार गुह्यसमाज प्रारम्भिक तंत्र नहीं है और चतुर्थ शताब्दी से बहुत बाद का है।

(२) असंग व वसुबंधु का समय भी विवादास्पद है। प्रो॰ कर्न के अनुसार वसुबंधु का समय ५ वीं शताब्दी है। उनके अनुसार वसुबंधु नालन्दा में अध्यापक भी था। Manual of Indian Buddhism Part I Page 130)

प्रो॰ तार्कासूगी भी वसुबंधु को ५ वीं शताब्दी का मानते हैं। इसलिए असंग व वसुबंधु का २८०—३६० ई०—यह समय निर्धारित करते हैं।

Jappanie's Buddhism—Page 71

विनयतोष असंग का समय तृतीय शताब्दी मानते हैं—(तथागतगुह्यक पृष्ठ १) वसुबन्धु असंग का छोटा भाई था अतः उसका समय कुछ वर्ष बाद माना जायगा। असंग व वसुबंधु का समय चतुर्थ शताब्दी मध्यभाग से पाँचवीं शता० के पूर्वभाग तक मान सकते हैं।

'तथागत गुह्यक' एक संगीति है अर्थात् बुद्ध ने इसमें तथागतों ध्यानीबुद्धों, शक्तियों आदि के साथ उपदेश दिया है। हीनयान एवं महायानमतों में भी संगीतियों का उल्लेख है परन्तु उनमें केवल भिक्षु तथा बोधिसत्व ही सभासद बनते हैं। तांत्रिक संगीतियों में ध्यानी बुद्ध एवं शक्तियाँ (स्त्रियाँ) भी रहती हैं अतएव गुह्यसमाज एक 'तांत्रिक संगीति' है। तांत्रिक संगीति को बुद्ध वचन भी कहा जाता है।

बौद्ध तंत्र का रहस्य शैव-शाक्त तंत्रों की तरह शीघ्र ही बुद्धत्व की प्राप्ति है। सिद्धि सहज और सरलता से प्राप्त हो सके इसलिए गुह्यसमाज में 'शक्ति-आराधना' का भी उल्लेख मिलता है। साधना के लिए स्त्री-प्राप्ति को यहाँ 'विद्या व्रत' कहा गया है। आशु सिद्धि के लिए विधि निषेध की पूर्ण अवहेलना अन्य तंत्रों की ही तरह इस तंत्र में भी पायी जाती है। हठयोग को भी स्वीकार कर लिया गया है, शक्ति-साधना के पूर्व हठयोग करना पड़ता है। यदि शक्ति साधना से सिद्धि प्राप्त न हो तो समझना चाहिए कि हठयोग में कहीं अशुद्धि रह गई है।

तथागतगुह्यक—दर्शन एवम् साधना—गुह्य-समाज सन्ध्याभाषा में लिखा गया है। अतः इसमें गुह्य-ज्ञान प्रधान है। आरम्भ में ही कहा गया है कि तथागत काय, वाक् चित्त, हृदय, तथा वज्र स्त्री एवं भग में विहार करते हैं।[1] इन्द्रभूति ने ज्ञानसिद्धि में इसका अर्थ यह किया है कि हृदय का अर्थ ज्ञान है इसे वज्रयोषित भी कहा गया है क्योंकि यह अभेद्य प्रभास्वभावा है, इसी को भग कहा है क्योंकि यह सारे क्लेश का भञ्जन करती है।[2]

परन्तु सर्वत्र यह शैली नहीं है। जब तथागत तथा बोधिसत्व भगवान से प्रश्न पूछते हैं कि तत्व ज्ञान क्या है तो भगवान स्पष्ट शैली अपनाते हैं कि सांसारिक पदार्थ एवं धर्म अनुत्पन्न हैं उनकी सत्ता नहीं है। बोधि (चेतना) आकाश के समान है, यही नैरात्म्य है। बोधि के संयुक्त होने से पदार्थ प्रकाशित होते हैं।[3] स्पष्ट है

---

(१) एवं मया श्रुतम्, एकस्मिन समये भगवान सर्व तथागत कायवाक् चित्त हृदय वज्रयोषिद्भगेषु विजहार।

(२) हृदयं = ज्ञानं तदेववज्रयोषित् अभेद्यप्रभास्वभावात्।
तदेव भगं सर्वक्लेशभञ्जनात् — ज्ञानसिद्धि — इन्द्रभूति

(३) अनुत्पन्ना इमे भावा न धर्मा न च धर्मता।
आकाशमिव नैरात्म्यमिद बोधिनयं दृढम्
अनुत्पन्नेच धर्मेषु न भावा न च भावना
आकाशपद योगेन इति भाव प्रगीयते—गुह्यसमाज तंत्र द्वितीयपटल

यह सिद्धान्त विज्ञानवाद से प्रभावित है। विज्ञानवाद केवल चेतना को मानता है, बाह्य पदार्थों को नहीं। क्षण क्षण में प्रवाहित चेतना ही प्रमाणित है, पदार्थ इसी चेतना में स्थित हैं जो बाहर प्रतिबिम्बित होते हैं। साधना के द्वारा जब भाव अभाव, ग्राह्य ग्राहक ज्ञेय ज्ञातृ की स्थिति का नाश हो जाता है और योगी स्वरूपस्थित हो जाता है, तो इसे 'शून्यता' की स्थिति कहते हैं, इस अवस्था में चेतना के आवरणों का नाश हो जाता है। किन्तु यह शून्यता की अवस्था ही केवल प्राप्य नहीं है, इसके साथ 'करुणा' को भी संयुक्त करना पड़ता है।

शून्यता और करुणा की अद्वय-अवस्था ही 'बोधिचित्त' कहलाती है।[1] तथागत-गुह्यक में इसी बोधिचित्त का स्तवन है। यही प्राप्य है।

ज्ञान के द्वारा ही यह अवस्था प्राप्त हो सकती है। भक्ति एवं कर्म से नहीं। क्लेश तथा आवरण दोनों का नाश ज्ञान द्वारा ही होता है। स्वयं 'ज्ञेयावरण' जिसके नाश का विधान हीनयानमत में नहीं है, ज्ञान द्वारा ही नष्ट होता है। इसीलिए ज्ञान को ही साधन व 'निर्वाणकृत्' कहा गया है[2]। ज्ञान का ही दूसरा नाम 'प्रज्ञा' है, शून्यता भी इसी का नाम है। शास्त्र श्रवण गुरुकृपा एवं योग से प्रज्ञा-प्राप्ति सम्भव है परन्तु इसको करुणा या उपाय से सम्बद्ध करना पड़ता है। बिना उपाय के प्रज्ञा निस्सहाय है, बिना प्रज्ञा उपाय अन्धा है। अतः प्रज्ञा तथा उपाय शून्यता एवं करुणा की एकता को ही आगे चलकर 'युगनद्ध' कहा गया है। तथागतगुह्यक में प्रज्ञा और उपाय की एकता को ही योग कहा गया है,[3] जिसका इस प्रारम्भिक तंत्र में विस्तार से वर्णन है।[4]

---

(१) शून्यता करुणाभिन्नं बोधिचित्तमिति स्मृतम्—अष्टादश पटल।

(२) सर्वक्लेशा क्षयं यान्ति सर्वकर्म क्षयस्तथा।
सर्वावरण क्षयं ज्ञानं निर्वाणकृदिति स्मृतम्—वही

(३) प्रज्ञोपाय समापत्तिर्योग इत्यभिधीयते।
प्रज्ञाज्ञानात्मकं योगं अभ्यस्त्वा समन्वितम्
निःशेषात् ज्ञानधारामि प्रज्ञाज्ञानं स्वयं भवेत्—वही

(४) काया वाक् व चित्त की एकता ही योग है, गुह्यसमाज का यही तात्पर्य है, इस योग से ही "बोधिचित्त" की प्राप्ति होती है —
त्रिविधं कायवाक्चित्तं गुह्यमित्यभिधीयते।
समाजं मीलनं प्रोक्तं सर्वबुद्धाभिधानम्—अष्टादश पटल
गुह्य का अर्थ है—काय वाक् और चित्त।
समाज का अर्थ है—इनकी एकता

सर्व-भाव असिद्ध हैं, इस पर गुह्यसमाज में बहुत बल दिया गया है। स्वयं भगवान, पंच स्कन्ध धातु, आकाश संघ आदि किसी की सत्ता प्रमाणित नहीं होती। इसी प्रकार जप तप मन्त्र काय, वाक्, चित्त, साधन, समाधि सब असिद्ध हैं, निःस्वभाव हैं। सत्य इनसे भी परे है। यह ज्ञान निम्नलिखित वार्तालाप द्वारा स्पष्ट किया गया है—जब भगवान से पूछा गया—हे भगवन्! आप कहाँ स्थित हैं? कहाँ से उत्पन्न होते हैं? उत्तर—भगवान् साधक के काय वाक् और चित्तादि में स्थित हैं—

प्रश्न—स्वकाय, वाक्, चित्त स्थित वज्र (भगवान) कहाँ स्थित हैं?

उत्तर—आकाश में स्थित है।

प्रश्न—आकाश कहाँ स्थित है?

उत्तर—कहीं नहीं।

यह उत्तर सुनकर सभी बोधिसत्त्व आश्चर्य-मूढ़ होकर, सारे पदार्थ स्वचित्त में ही स्थित हैं ऐसा समझकर मौन हो गए। इस प्रकार गुह्यक-समाज चेतना को ही स्वीकार करता है, अन्य धर्मों की सत्ता को उसी का प्रतिबिम्ब मानता है।

इसका अर्थ यह नहीं है कि व्यावहारिक (सांवृतिक सत्य) दृष्टि से पदार्थों की सत्ता नहीं है।[1] पारमार्थिक दृष्टिकोण से पदार्थ की सत्ता नहीं है, यही तथा—

---

१ न च भगवन्तः सर्वतथागताः सर्वमन्त्रसिद्धीनि सर्वमन्त्रकायवाक् चित्त वज्र स्थितानि। तत्कस्य हेतोः। परमार्थतः कायवाक् चित्त मन्त्र सिद्धीनामसम्भवात्।

अथ ते सर्वे तथागताः सर्वतथागत काय वाक् चित्त वज्र तथागतमेवमाहुः। सर्वतथागतधर्मा भगवन् कुत्र स्थिताः क्व च सम्भूताः। भगवानाह। स्वकाय वाक् चित्त संस्थिताः स्वकाय वाक् चित्त सम्भूताः। भगवन्तः सर्वतथागता आहुः। स्वकाय वाक् चित्त वज्र कुत्र स्थितम्?

आकाशे स्थितम्

आकाशं कुत्र स्थितम्

न क्वचित्

अथ ते सर्वबुद्ध बोधिसत्त्वा आश्चर्यप्राप्ता अद्भुतप्राप्ताः स्वचित्तधर्मतावितर्क व्यामस्तूष्णीं स्थिता अभूवन्निति। पंचदशपटल

तथागतगुह्यक का निर्णय है, और यह सिद्धान्त माध्यमिक एवं योगाचार दोनों के अनुकूल है।

साधना—भगवान का यह वचन है कि दुष्ट कर्मी परद्रव्यहारी आदि पापी विशेष रूप से साधना के लिए उपयुक्त हैं। साधना में सभी पाप पुण्य बन जाते हैं। साधक को चाहिए कि वह माता भगिनी पुत्री की कामना करे इससे महासिद्धि होती है। परन्तु मिथ्यारहित होकर यह साधना करनी पड़ती है।[1]

यह विचित्र साधना सुनकर बोले हे तथागत। 'मत कहिए' ऐसा मत कहिए' चिल्लाते हुए व्याकुल होकर मूर्च्छित हो गए।[2] तब भगवान ने बताया कि यही ज्ञान का सार है। यही शुद्ध 'बोधिचर्यापद' है। यही धर्मता है।[3]

ध्यानयोग—तथागत गुह्यक में सर्वप्रथम ध्यान-योग का वर्णन है। चक्र रत्न पद्म रश्मिमंडल आदि का ६ माह तक ध्यान करना बताया गया है। यह स्मरणीय है कि चक्र रत्न आदि शब्द प्रतीक रूप में भी प्रयुक्त हुए हैं इनके अर्थ कुछ और भी हो सकते हैं। उदाहरणतः रत्न का वास्तविक अर्थ चित्त है।[4] परन्तु सम्भवतः साधन के प्रारम्भिक सोपानों में इनका अभिधेयार्थ ही ग्रहण किया जाता है। नासा के आगे सरसों का ध्यान करे अथवा सूर्य मंडलादि का। यहाँ इन शब्दों का अभिधेयार्थ ही ग्रहणीय है।[5] ध्यान के पूर्व स्नान व्यायामादि का भी विधान है, अभिषेक का भी वर्णन है।

---

(१) ये परद्रव्याभिरता नित्यं कामरताश्च ये।
विराम्भाहाररता ये भव्यास्ते ह्यग्रसाधने
मातृभगिनी पुत्रीश्च कामयेद्यस्तु साधकः।
स सिद्धिं विपुलां गच्छेत्, महायानाग्रधर्मताम्
मातरं बुद्धस्य विभोः कामयन् न लिप्यते—पंचम पटल

(२) इमम् भाषाम् सर्वतथागत स्वामी सर्वतथागत पर्षन्मण्डल मध्ये—
दुर्भाषित वचनोदाहारं भाषते। ( वही )
बोधिसत्त्वा भीता सन्त्रस्ता मूर्च्छिता अभूवन्—वही

(३) इयं सा धर्मता शुद्धा बुद्धानां सार ज्ञानिनाम्।
सारधर्मार्थ सम्भूता एषा बोधिचर्यापदम्—वही

(४) अष्टादश पटल

(५) नासाग्रे सर्षपं चिन्तेत् सर्षपे सचराचरम्
भावनाग्रमनुभ्यम्यं भावयन् गुप्तमण्डलम्—वही

अभिषेक—अभिषेक तीन प्रकार का है, कलशाभिषेक, गुह्याभिषेक, प्रज्ञाज्ञानाभिषेक। द्वितीय अभिषेक में स्त्री की आवश्यकता होती है।

न्यास—स्नान के अनन्तर शिखा से पैर तक प्रत्येक अंग में न्यास का विधान है।

आहार—भयंकर आहार का भी विधान है। प्रत्येक पशु का मांस भक्षणीय है। वीर्य विण्मूत्रादि का भक्षण भी विधेय कहा गया है। यदि मांसादि उपलब्ध न हों तो शैव तांत्रिकों के अनुसार यह विधान किया गया है कि ध्यान द्वारा ही मांस-भक्षण करे।

स्थान—साधना के लिए शिवालय (एक लिङ्ग का मंदिर) चौराहे पर, वृक्ष के नीचे अथवा निर्जन स्थान (श्मशानादि) में साधना करे।

जप—बोधिचित्त की प्राप्ति तथा सिद्धियों की प्राप्ति के लिए 'जप' का महत्त्व अधिक है। तथागत-गुह्यक में १० प्रकार के जप का उल्लेख है। काय वाक्, चित्त, रत्न, अमोघ क्रोध मोह राग, द्वेष, तथा नपुंसक जप ये १० प्रकार के जप हैं। भाव एवं अभाव का विचार करते हुए उच्चस्वर से जप करना काय जप है। वाच्य तथा अवाच्य का विचार करते हुए जप करना वाग्जप है। चित्तजप में चित्तानुसंधान होता है। 'बुद्ध' पर ध्यान केन्द्रित करते हुए रत्नजाप किया जाता है। तत्त्व में बार-बार गमन-आगमन अमोघ जप कहलाता है। क्रोध के समय खड्गद्वारा जाप क्रोध-जाप है। सर्वजीवों के हित के लिए व्याकुल होने की अवस्था में मोह से युक्त होने पर भावपूर्वक जप मोहजाप है। काया वाक् चित्त के स्थिर होने पर रागपथ में स्थित होकर जप करना रागजाप है। इसी प्रकार द्वेष की स्थिति में जप द्वेषजाप है। उपर्युक्त सर्व-तत्त्वों का एक साथ जप नपुंसकजप कहलाता है।[1] जप के समय चेतना की उच्च अवस्था ही फल देती है।

मंत्रों का स्वरूप—'तथागतगुह्यक' में पूर्ववर्ती धारणी मंत्रों के समान ही अनेक मंत्र मिलते हैं। मृतसंजीवनी, रक्षामंत्र वशीकरण, आकर्षण उच्चाटन मारण स्तम्भन सबके मंत्र दिये हैं।[2] सर्प-रक्षण के लिए भी मंत्र दिये गए हैं।

---

(१) द्रष्टव्य—जपोन्द्र पटल।

(२) मृतसंजीविनी ओं द द स्फुर स्फार तिष्ठ सिद्धौ चने सर्वार्थ साधनि स्वाहा—रक्षामंत्र, ओं चन्दूरे चालिकारे फुटफुट फुटनि पातय पातय फुटनि स्वाहा। चतुर्थपटल
वशीकरण—ओंकारे कुमारे तुरे स्वाहा

मंत्र-चर्या का महत्व—मंत्र चर्या में बाह्य प्रयत्न आवश्यक नहीं है। चित्तानुसंधान ही फल देता है। शुद्ध तत्व (चित्त) में चित्त का समाहित होना ही मंत्र-चर्या है।[१] तत्व का मनन ही मंत्र है।[२] लोकाचार मंत्र-चर्या में गृहणीय नहीं है।

शक्तियोग—शक्ति-साधना (महा-साधना) के पूर्व हठयोग द्वारा चित्त शुद्धि आवश्यक है। सभी प्रकार की शुद्धि के पश्चात् १२ वर्ष की कन्या लेकर विजन में साधना करे। विष्ठा, मूत्र आदि का मंडल बनाये। उस मंडल पर किसी भी जाति की स्त्री को अंक में आसीनकर साधना करे।[३] काम बाह्य, चित्त भेद अभेद से परे होकर यह साधना की जाती है। इसी को 'विद्यापोषध' कहा जाता है। बिना विद्या (स्त्री-प्रज्ञा) के साधना असम्भव है।[४]

तांत्रिक साधना का महत्व—क्या इस साधना से अधः पतन नहीं होता ? इसका उत्तर यह है कि जिससे बन्धन होता है, उससे ही मुक्ति मिल सकती है। अन्यतंत्रों की तरह यहाँ भी यह सिद्धान्त स्वीकृत है। संसार में मोह, द्वेष, राग क्रोध आदि पर विजय के अनेक उपाय अन्य साधनाओं में बताये गए हैं परन्तु तंत्र-साधना में राग पर राग द्वारा क्रोध पर क्रोध द्वारा मोह पर मोह द्वारा और द्वेष पर द्वेष द्वारा विजय स्वीकृत है, इसीलिए यह सबसे सरल और सबसे कठिन मार्ग है। ज्ञान के बिना पग पग पर भय है परन्तु भय तो संसार में वैसे

(१) मारण—ओं ह्रीं प्रीं विकृतानन सर्व शत्रूनाशाय स्तम्भय हुं हुं फट् फट् स्वाहा।

(२) असमाहित योगेन नित्यमेवसमाहितः सर्वचित्तपु या चर्या मन्त्र-चर्या इति कथ्यते।
मननं मन्त्रमिति प्रोक्तं तत्वं चोदन ज्ञापणम्।—अष्टादश पटल

(३) द्वादशाब्दिकां कन्यां तां वज्रस्याय महात्मन:।
साधनेन साधको नित्यं चतुरस्र विधानत:।
विण्मूत्रममयाधेन चतुरस्र विधानत:
मध्यम धारयेत तत्र वज्रमंडल साधने।
सर्व जातसमुद्भूतां धारयन्तां सुशोभनाम्।
सर्वाभिप्रायं सम्पूर्णसिद्ध—स्थाप्य विद्याधर्मम्—पंचदश पटल

(४) नाप्नोत्यनेन बुद्धत्वं तस्माद्विद्यामिमां वराम्—अष्टदश पटल

भी है अतः निर्भय होकर तथा यथार्थ साधना करने को कहते हैं। तथागत गुह्यक की घोषणा है कि पदार्थों में स्वयं नाश करने की शक्ति नहीं है क्योंकि उनकी सत्ता है, यह प्रमाणित नहीं होता उनकी यदि कहीं सत्ता है तो चित्त में ही है अतः चित्त को वश में लेने से ही मुक्ति सम्भव है और चित्त में जिन पदार्थों से भ्रम उत्पन्न होता है, उनके द्वारा ही शांति भी उत्पन्न की जा सकती है। अतएव मोह के द्वारा ही मोह का नाश हो सकता है। यही 'वज्रयान' की विशेषता है।[1]

गूढ़ार्थ—तथागत गुह्यक में प्रतीकों के द्वारा सत्य की ओर संकेत किया गया है। मण्डल शब्द के लिए भग, बोधिचित्त एवं शरीर ये तीन प्रतीक हैं।[2] पुष्प शब्द नवीन स्त्री के लिए आता है।[3] चक्र का अर्थ है, ज्ञान से जिसकी सृष्टि हुई हो।[4] विद्या शब्द भी स्त्री के लिए प्रयुक्त होता है। पञ्चामृत का अर्थ है, पाँच प्रकार का ज्ञान।[5] वन्दन का अर्थ है आंतरिक रश्मि से तत्पद में काय, वाक् चित्तादि को आकर्षित करना और अंतर्मुख होना।[6] 'गुह्य' शब्द का अर्थ है काय

---

(१) मोहद्वेषस्तथा रागः सदा वज्रे रतिः स्थिता।
उपायस्तेन बुद्धानां वज्रमार्गमिति स्मृतम्
अभिलाषात्मका धर्मा अनुत्पादस्वभावतः।
समस्त सर्व भावना तैनैवान्तकृत्तमः।
मोहो मोहोरयोगेन क्षयमोह यमान्तकृत।
रागो रागोरयोगेन-क्षयराग यमान्तकृत
दोषो दोषोरयोगेन क्षयदोषः यमान्तकृत—अष्टादशपटल

(२) भगं मण्डल माख्यातं बोधिचित्तं च मण्डलम्।
देहं मण्डलमिति प्रोक्तं त्रिषु मण्डल कल्पना। अष्टादश पटल।

(३) पुष्प स्त्रियमिपीमन्ते नवयोषितस्वभावतः। वही

(४) ज्ञानचक्रेण यत् सृष्टं ज्ञानचक्रमिति स्मृतम्—वही

(५) ज्ञानानां ज्ञापनं चैवोत्पन्नं रूप दर्शितम्
पञ्चमूर्ति प्रयोगेण, पञ्चोपचामृतामृतम्—वही

(६) रश्मिना सर्वकायानां सर्ववाचानि तत्पदे।
संहृत्य पिण्डरूपेण वंदो, वन्दनमुच्यते—वही

वाक् एवं चित्त और 'समाज' शब्द का अर्थ है इन तीनों का संघट्ट=एकता।[1] रत्न शब्द का अर्थ है चित्त।[2] 'सेवा' शब्द का अर्थ है साध्य-साधन का संयोग।[3]

गुह्य समाज की उपर्युक्त साधना से स्पष्ट है कि यह मूलतः मनोवैज्ञानिक साधना है (Psychic) हठयोग में 'साक्षी' का विकास सम्भव नहीं होता, अपितु प्राण शक्ति नाड़ी तथा धर्मपरायणमनों को अनुशासन में लाया जाता है अतः हठयोग को सोपान के रूप में तंत्र अपनाते हैं। हठयोग से सामान्य सिद्धियाँ-मारण मोहनादि की प्राप्ति हो सकती है परन्तु उत्तम सिद्धि—बुद्धत्व की प्राप्ति तंत्रयोग से ही सम्भव है,

देवमंडल—'गुह्य समाज' में भगवान से उपदेश की प्रार्थना करने पर वह अनेक मुद्राएँ धारण करते हैं तथा अनेक मंत्र पढ़ते हैं इनका रहस्य समझ लेने से देव-मंडल का रहस्य स्पष्ट हो जाता है। मंत्र और मुद्रा के अनुसार एक ही शक्ति अनेक रूप धारण करती है। बौद्धों का देवमण्डल इसीलिए अत्यधिक व्यवस्थित है।

| | ध्यान का नाम | मंत्र | कुल+शक्ति | देवता |
|---|---|---|---|---|
| (१) | ज्ञानप्रदीपवज्र | वज्रधृक | द्वेष द्वेषरति | बोधिचित्तवज्र (भगवान आदिमत्ता हिन्दुओं के परब्रह्म या शिव) |
| (२) | समयसम्भववज्र | जिनजिक् | मोह (मोहरति) | वैरोचन |
| (३) | रत्नसम्भववज्रश्री | रत्नधृक | चिन्तामणि (ईर्ष्यारति) | रत्नकेतु |
| (४) | महारागसम्भववज्र | आरोलिक् | वज्रराग (राग-रति) | अमिताभ |
| (५) | अमोघसमयसम्भववज्र | प्रज्ञाधृक | समयाकर्षण वज्ररति | अमोघवज्र |

इसके पश्चात् भगवान ने लोचना मामकी तारा पाण्डरा तथा आर्यतारा आदि देवियों को व्यक्त किया। पुनः भगवान ने अपने को चार प्रहरियों में परिवर्तित किया—Guardian gods—

(१) त्रिविधं कायवाक्चित्तं गुह्यमित्यभिधीयते।
समाजं मीलनं प्रोक्तं सर्वं बुद्धाभिधानकम्—वही
(२) चित्तम् रत्नमिति ख्यातमर्थे सर्वे मधुरमयम्—वही
(३) साध्य साधनसंयोगं सततं सेवेति कथ्यते—वही

| पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर |
|---|---|---|---|
| प्रहरी—यमनान्तक | प्रज्ञान्तक | पद्मान्तक | विघ्नान्तक |
| मंत्र—यममान्तकृत | प्रज्ञान्तकृत | पद्मान्तकृत | विघ्नान्तकृत |

प्रहरी+मंत्र+कुल+देवता+शक्ति+ध्यान—इनके योग से ही समाधि प्राप्त होती है। इस विभाजन से यह स्पष्ट है कि पंचध्यानी बुद्ध एक ही सत्ता के व्यक्त रूप हैं।(1)

यह व्यवस्थित देवमण्डप सर्वप्रथम गुह्य-समाज में ही मिलता है। ध्यानी बुद्धों के नाम पूर्व ग्रन्थों में अवश्य मिलते हैं, परन्तु उनमें व्यवस्था नहीं मिलती अतः इस 'गुह्य-समाज' को ही प्रथम व्यवस्थित तंत्र-ग्रन्थ माना जाता है।

वज्रयान का विकास—'तथागत गुह्यक' में सर्वप्रथम प्रारम्भिक तांत्रिक बौद्धमत का निश्चित रूप देख लेने के पश्चात् आगे की शताब्दियों में इसका विकास सरलता से समझ में आ जाता है। 'गुह्यसमाज' के बाद ध्यानी-बुद्ध देव कुल ( The families of god ) शक्ति सहित देवों ( युगनद्ध ) की उपासना महासुख आदि सिद्धान्त जब तांत्रिक-बौद्धमत में प्रधान होते गए तो इसका नाम 'वज्रयान' पड़ा।

तारानाथ के अनुसार असंग से धर्मकीर्ति के समय तक ( चतुर्थ शता० से सप्तम् शता० तक ) इसका विकास मिलता है। सरहपाद नागार्जुन ( द्वितीय ) लुईपाद, पद्मवज्र अनंग वज्र इन्द्रभूति और लक्ष्मीङ्करा देवी आदि ने इस धर्म के प्रचार में अधिक योग दिया है। सरह का समय सप्तम शताब्दी है और सरह तंत्र के प्रथम आचार्य माने जाते हैं। सरह नालन्दा में आचार्य रह चुके थे और वसुबंधु भी नालन्दा में आचार्य रहा था अतः नालन्दा विश्वविद्यालय में जहाँ विज्ञानवाद एवं शून्यवाद का अध्ययन होता था, वज्रयान का विकास हुआ है।

वज्रयान के विकास को समझने के लिए गुरु-परंपरा का उल्लेख आवश्यक है। वाडियर के अनुसार आचार्य परंपरा इस प्रकार है—

१ पद्मवज्र—६९३ ई०
२. अनंगवज्र—७०५ ई०
३ इन्द्रभूति—७१७ ई०

---

(1) द्रष्टव्य—तथागतगुह्यक की भूमिका—विनयतोष भट्टाचार्य

४ लक्ष्मीङ्करा देवी—७२९ ई०
५. लीलावज्र—७४१ ई०
६ दारिकपाद—७५३ ई०
७ सहजयोगिनी चिन्ता—७६५ ई०
८ डोम्बी हेरुक—७७७ ई०

'तंजूर कैटलाग'[1] में कार्डियर ने यह परम्परा दी है। विनयतोष जी ने 'साधनमाला' में इन्द्रभूति के समय को आधार मानकर उपर्युक्त तिथियाँ निश्चित की हैं किन्तु विनयतोष गुरुपरंपरा द्वारा जो सूची प्राप्त हुई है, उसे अधिक विश्वसनीय मानते हैं। गुरुपरंपरा इस प्रकार है—

१ सरहपाद—६३३ ई०
२. नागार्जुन द्वितीय—६४५ ई०
३ शबरिपा—६५७ ई
४ लुइपा—६६९ ई०
५. वज्रघण्ट—६८१ ई०
६ कच्छप—६९३ ई०
७ जालन्धरीपाद—७०५ ई०
८ कृष्णाचार्य—७१७ ई०
९ गुह्य—७२९ ई०
१० विजयपाद—७४१ ई०
११ तैलोपाद—९७८ ई
१२ नारोपा—९९० ई

सरहपाद के 'बुद्धकपालतंत्र' का उल्लेख मिलता है। तारानाथ के अनुसार सरह ने अनेक ग्रन्थ संस्कृत में लिखे हैं। सरह धर्मकीर्ति के समकालीन थे। धर्मकीर्ति का समय विनयतोष के अनुसार ६०० ६५० ई० है।

नागार्जुन द्वितीय विनयतोष के अनुसार ऐतिहासिक व्यक्ति था यद्यपि कतिपय विद्वान इसे ऐतिहासिक व्यक्ति नहीं मानते।[2] संस्कृत में इसके कई ग्रन्थ हैं।

---

1 Tanjyur Catalogue—P Cordier

2 The Stories of Nagarjun from Tibetan and Chinese Sources-Walleser

पद्मवज्र—गुह्य सिद्धि के लेखक पद्मवज्र हैं।[1] तिब्बत में १८वीं शताब्दी तक इसका महान आदर रहा। यह संध्याभाषा में लिखित है। गुह्यसिद्धि भी गौतम बुद्ध को ही तंत्र का प्रवर्तक मानती है। 'गुह्यसिद्धि' में तंत्र का पूर्ण विकसित रूप मिलता है। तारानाथ के अनुसार 'हेवज्रतंत्र' के लेखक भी पद्मवज्र ही थे।

जालन्धरीपा या हाड़ीपा—कहा जाता है कि चितगाँग (बंगाल) के राजा गोपीचन्द्र के साथ इसी सिद्ध का सम्बन्ध था परन्तु यह निश्चित नहीं है। 'हेवज्रतंत्र' पर इनके एक ग्रन्थ का उल्लेख मिलता है।

अनंगवज्र—'प्रज्ञोपाय विनिश्चयसिद्धि' की रचना अनंगवज्र ने की है। 'हेवज्रतंत्र' पर भी लिखा है।

इन्द्रभूति—सहजयान सम्प्रदाय का प्रवर्तक इन्द्रभूति को माना जाता है। आचार्य पद्मसम्भव के यह पिता थे। पद्मसम्भव (पद्मवज्र से भिन्न) तथा शांतरक्षित ने ७४९ ई० में तिब्बत में जाकर प्रथम बौद्ध विहार की स्थापना की थी। इन्द्रभूति 'ज्ञान सिद्धि' के लेखक थे।

कृष्णाचार्य—कृष्णाचार्य अनेक हुए हैं। किन्तु ८वीं शताब्दी का यह कृष्णाचार्य सिद्ध था। जालन्धरीपा इनके गुरु थे। यह 'सम्पुटतिलक' आदि अनेक ग्रन्थों के लेखक थे।

लक्ष्मींकरादेवी—यह इन्द्रभूति की बहिन थी। अद्वयसिद्धि नामक ग्रन्थ लिखा है।[2] सहजयान के प्रचार का सबसे अधिक श्रेय इसी नारी का है। लक्ष्मींकरा की देखरेख में वज्रयान के समानान्तर सहजयान का भी प्रचार होने लगा। लीलावज्र इसका शिष्य था जिसने इस परंपरा में अनेक ग्रन्थ लिखे हैं।

दारिकपाद—इनके ग्रन्थ तंजोर में सुरक्षित हैं।

सहजयोगिनी चिन्ता—'व्यक्ताभावानुगत-तत्त्व सिद्धि'[3] इन की प्रसिद्ध रचना है। यह दारिकपाद की शिष्या थी। विज्ञानवाद से प्रभावित थी। तिब्बती भाषा में इसका ग्रन्थ सुरक्षित है।

(१) हस्तलिखित रूप में गायकवाड़ पुस्तकालय बड़ौदा में प्राप्त।

(२) हस्तलिखित प्रति—बड़ौदा पुस्तकालय में तथा हरप्रसाद शास्त्री के निजी पुस्तकालय में प्राप्य।

(३) हस्तलिखितप्रति—बड़ौदा पुस्तकालय

डोम्बी हेरुक—यह सहजयोगिनी का शिष्य था मगध का राजा था। संस्कृत में कई ग्रन्थ लिखे हैं। इसकी 'सहजसिद्धि' प्राप्त है।[1]

इन आचार्यों के अतिरिक्त वज्रयान एवं सहजयान के अन्य आचार्यों का उल्लेख भी आवश्यक है। सरहपाद के अतिरिक्त नालन्दा के आचार्य शान्तिदेव ने 'शिक्षासमुच्चय' नामक ग्रन्थ लिखा है। (सप्तम शताब्दी) इसमें भी तांत्रिक बौद्धमत के सिद्धान्त एवं उपासनाएँ हैं।

नालन्दा के अतिरिक्त पालवंश (बंगाल) के राजाओं के समय इस मत की विशेष उन्नति हुई। विक्रमशिला तथा ओदन्तपुरी में तांत्रिक बौद्धमत के विश्वविद्यालय स्थापित हुए। इनमें तांत्रिक-सिद्धान्त एवं उपासना पर बहुत अधिक कार्य हुआ। पालवंश के महाराज महीपाल के समय (९७८—१०३०) के समय यह मत उन्नति के चरम-शिखर पर पहुँच गया।[2] कुछ आचार्यों के नाम उल्लेखनीय हैं—कुक्कुरिपाद ६९३ ई० शबर—६५७ ई० वैरोचनरक्षित—७२८-७६४ कमलाचार्य ७५१ श्रीकृष्ण—७१७ ई०।

दीपंकर (९८० १०५३) अद्वयवज्र (९७८ १०३०) अद्वयवज्र संग्रह में रचनाएँ संगृहीत ललितवज्र (१०५०) मुकुट (११००) प्रभाकर कीर्ति (११००) रत्नाकर शान्ति (९७८ १ ३०) रत्नाकर (११००) कुशलाचार्य (११००) रत्नाकर गुप्त (११००) संघरत्न (१०७५) धारणराज (११ ०) सर्वज्ञमित्र (१०५०) श्रीधर (११००) भुवनभद्र (११००) अभयकर गुप्त (१०८४ ११३०)।[3]

अन्य प्रसिद्ध आचार्यों में आर्यदेव (चित्तविशुद्धि प्रकरण)[4] शान्तिरक्षित (तत्वसंग्रह)[5] नारोपा (सेकोद्देशटीका)[6] के नाम उल्लेखनीय हैं।

---

(१) हस्तलिखितप्रति—बड़ौदा पुस्तकालय

(२) पालवंश—इतिहास में अति प्रसिद्ध है।

(३) द्रष्टव्य—साधनमाला—इस ग्रंथ में उपर्युक्त आचार्यों के नाम से साधनाएँ दी गई हैं।

(४) Journal of Asiatic society of Bengal में प्रकाशित—आर्यदेव नागार्जुन द्वितीय का समसामयिक आचार्य होगा ऐसा अनुमान है।

(५) G O Series

(६) Oriental Institute Baroda.

उपर्युक्त आचार्य-परंपरा के सिंहावलोकन से स्पष्ट है कि तथागतगुह्यक के पश्चात् छठम शताब्दी में नालंदा विश्वविद्यालय के आचार्य सरह से वज्रयान का प्रचार प्रारम्भ होता है। अतः बौद्ध तांत्रिक-युग ७वीं शताब्दी से ११वीं शताब्दी तक माना जाता है। बंगाल पर मुहम्मदबिन बख्तियार के आक्रमण-काल के पश्चात[1] तांत्रिक बौद्धमत विलुप्त हो गया और हिन्दू धर्म में सम्मिलित हो गया। फर्कुहार ने इस मत का नाम 'शाक्त बौद्धमत' दिया है। क्योंकि इस युग में बौद्धमत में शक्तियुक्त देवताओं की उपासना शाक्तों की तरह मद्य मुद्रा मंडल तथा पंचमकार द्वारा प्रचलित हुई। फर्कुहार का कहना है कि गौतम बुद्ध ही इस तांत्रिक मत के लिए उत्तरदायी थे क्योंकि उन्होंने देव, भूत पिशाच आदि की सत्ता का खंडन कभी नहीं किया था यद्यपि आत्मा एवं ईश्वर के वह विरोधी थे। ध्यान तथा योग द्वारा प्राप्त लोकोत्तर शक्तियों के भी वह विश्वासी थे। यद्यपि इन तत्त्वों को गौतम-बुद्ध ने पृष्ठभूमि में रखा था परन्तु इनका खंडन कभी नहीं किया अतः महायानमत में उनका विकास होने लगा। स्वर्ग-स्थित बोधिसत्त्वों को हिन्दू देवतावाद के आधार पर कल्पित कर लिया गया। देवताओं के अनेक रूपों से असंख्य देवताओं का जन्म कल्पित हुआ—इस प्रकार बौद्धमत जो प्रारम्भ में अन्ध विश्वासों का विरोधी था स्वयं हिन्दू अन्ध-विश्वास का केन्द्र बन गया। प्रत्येक देवता की एक स्त्री कल्पित की गई और शैव-शाक्तों की वाम-पूजा के आधार पर तांत्रिक बौद्धमत ने कौल-कापालिक साधना को स्वीकार कर लिया। यशोधरा एवं उसकी सखियों तथा दासियों के साथ गौतम बुद्ध ने जो भोगमय जीवन व्यतीत किया था उसे ही तांत्रिकों ने आदर्श मान लिया और यशोधरा को भगवती (शक्ति उमा) का रूप प्राप्त हो गया। सम्मोहन (Hypnotism) जादू

---

(1) The main conceptions of polytheistic paganism had never been repudiated and Condemned All Buddhists believed in the Hindu Gods and demons the need of honouring them the supernatural power of Saint hood the occult potency of yoga-practices both physical and mental and the power of magic spells. Although these things were kept in the background in early Buddhism they were not killed and in the Mahayan they got the opportunity to grow and spread.

The Religious quest of India-Page (210)

( Magic ) अभिचार, शब्द-साधना मन्त्र-साधना ऋद्धि-सिद्धि प्राप्ति का प्रचार हुआ। गुरु एवं बुद्ध की एकता घोषित की गई। एक विस्तृत साधना-पद्धति का विकास हुआ। शून्यवाद विज्ञानवाद तथा औपनिषदिक ब्रह्मवाद के मिश्रित सिद्धान्तों द्वारा इस तांत्रिकमत की दार्शनिक पृष्ठभूमि को पुष्ट कर दिया गया, आगे हम ७वीं शताब्दी से ११वीं शताब्दी तक के बौद्धतांत्रिक मत के दार्शनिक और साधनात्मक पक्षों को स्पष्ट करने का प्रयत्न करेंगे।

अद्वयवज्र ने तांत्रिक बौद्धमत का दार्शनिक दृष्टि से इस प्रकार विभाजन[1] किया है।

यान ( १ )
- श्रावकयान
  - मृदु
  - मध्य
  - अधिमात्र
- प्रत्येकयान
- महायान

( काश्मीर का वैभाषिक सम्प्रदाय )

स्थितियाँ ( २ )
- वैभाषिक
- सौत्रान्तिक
- योगाचार
- माध्यमिक

(सौत्रान्तिक, योगाचार, माध्यमिक)
- पारमितानय
  - सौत्रान्तिक
  - योगाचार
  - माध्यमिक
- मंत्रनय
  - योगाचार
    - साकार
    - निराकार
  - माध्यमिक
    - मायोपमाद्वयवाद
    - सर्वधर्माप्रतिष्ठानवाद

(१) अद्वयवज्रसंग्रह में 'तत्त्व रत्नावली —G O Series.

उक्त विभाजन से 'वज्रयान या मंत्रयान' की स्थिति तथा दृष्टि स्पष्ट है। किन्तु यहाँ यह स्मरणीय है कि अद्वयवज्र माध्यमिक थे अतः उन्होंने 'मंत्रयान' को योगाचार से अलग कर दिया है, वस्तुतः तांत्रिक-बौद्धमत में योगाचारी और माध्यमिक दोनों दृष्टियाँ स्वीकृत हैं, उदाहरणतः शान्तिरक्षित के 'तत्त्वसंग्रह' में विज्ञानवाद स्वीकृत है जबकि अनंगवज्र एवं इन्द्रभूति माध्यमिक हैं। 'अद्वयवज्र' विज्ञानवाद से माध्यमिकमत को श्रेष्ठ सिद्ध करते हैं।

विज्ञानवादी जगत के पदार्थों को परमाणुओं का संघात नहीं मानते। पदार्थों के रूप में वस्तुतः हमारा चित्त (विज्ञान) ही प्रकाशित होता है। पदार्थों की सत्ता इसलिए चित्त के भीतर है। क्योंकि चित्त बाहर के पदार्थों के रूप में बदल जाता है इसे ही 'साकार विज्ञानवाद' कहते हैं, इसमें चित्त पदार्थ का रूपधारण करता है।[1]

निराकारवादी विज्ञानवादी चित्त को निष्प्रपंच मानते हैं, इनके अनुसार चित्त पदार्थ का रूपधारण नहीं करता क्योंकि चित्त का आकार नहीं है। चित्त स्वतः आकार के बिना भी पूर्वजन्म की वासना के कारण पदार्थ के दर्शन करता है वस्तुतः पदार्थ बाहर विद्यमान नहीं है। विज्ञान आकाश के समान निर्मल और निष्प्रपंच है, इसी भित्ति पर अज्ञान के कारण माया रूप प्रतीत हो रहे हैं अतः पदार्थों की सत्ता प्रतीयमान है और यह माया का कार्य है, चित्त का नहीं चित्त अविकृत और निष्प्रपंच है। अद्वयवज्र के अनुसार यह निराकारवादी विज्ञानवाद हिन्दू वेदान्त मत के निकट आ जाता है, क्योंकि वेदान्ती भी नाम, रूप रहित विशुद्ध अविकृत चेतना को मानते हैं, जिसकी भित्ति पर माया के कारण जगत प्रतीत होता है।[2]

---

(१) न चित्तेषु बहिर्मुद्रा इन्द्रियार्थाः स्वभावतः।
रूपादि प्रतिभासेन, चित्तमेव हि भासते—अद्वयवज्रसंग्रह

(२) बाह्यं न विद्यते ह्यर्थो, यथा बालैर्विकल्प्यते।
वासनाभुठितं चित्तमर्थाभासं प्रवर्तते।
यावदाभासते यत्र तन्मात्रमेव च भासते।
तत्त्वतो हि निराभासं, शुद्धानन्तमनोर्मिमं।
निष्प्रपंचो निराभासो धर्मकायो महासुखे।
रूपकायौ तदुद्भूतौ पृष्ठे मार्गेण तिष्ठतो—वही

अद्वयवज्र माध्यमिकमत की यह विशेषता बतलाते हैं कि यह मत नागार्जुन की तरह अपनी कोई दृष्टि नहीं रखता अन्य सारी विचार की कोटियों का यह मत खंडन करता है। सत्य सब मतों से परे है; वह न उपनिषदों की तरह भावात्मक रूप से कहा जा सकता है न अभावात्मक रूप से उसे केवल 'शून्य' कहा जा सकता है, माध्यमिक मत में मंत्र मुद्रा मण्डल देवता आदि का योग होने से यह मत मंत्रयान' कहलाता है, तांत्रिक-बौद्धमत यही है।

वस्तुतः विज्ञानवाद एवं माध्यमिक मत में केवल अंतर यह है कि विज्ञानवादी वेदान्तियों की तरह 'विज्ञान', यह नाम सूक्ष्म-चेतना (Consciousness) को देते हैं जबकि माध्यमिक मत सत्ता ( Reality ) या चेतना को कोई नाम नहीं देता, यह मत 'सत्ता' को केवल अनुभव का विषय मानता है, कथन का नहीं परन्तु यह स्मरणीय है कि माध्यमिक मत उच्छेदवाद नहीं है, यह 'सत्ता' में विश्वास करता है, यह निषेधवाद ( Nihilism ) नहीं है। उपनिषद की परंपरा के संन्यासियों तथा वेदान्ती विचारकों ने यद्यपि 'सत्ता' को नेति-नेति कहा है तथापि वे प्रायः आत्मा या चेतना का भावात्मक या अभावात्मक रूप में वर्णन करते थे। दूसरे भ्रम के प्रवेश की आशंका की अतः माध्यमिकमत सत्ता को शून्य कहता है और शून्य का अर्थ है, भाव अभाव आदि सभी कोटियों से अतीत होना। तांत्रिक बौद्धमत इस प्रकार शून्यवादी दर्शन पर आधारित है जो उपनिषदों के 'नेतिनेतिवाद' से किंचित भी भिन्न नहीं है।

तांत्रिक बौद्धमत सर्वास्तिवादी होने पर भी पारमार्थिक एवं व्यावहारिक सत्ताओं को अलग-अलग मानता है अतः व्यावहारिक दृष्टि से यह मंत्र, मण्डल पूजा उपासना देवता तथा सभी प्रकार के विश्वासों व साधनाओं को स्वीकार कर लेता है। यद्यपि यह मत 'ज्ञान' की कोटियों में विश्वास नहीं करता तथापि तांत्रिकों ने बोधिचित्त विकाया, अभिसम्बोधि आदि तत्वों पर विचार किया है, जिससे तांत्रिक मत स्पष्ट हो जाता है हम क्रमशः इन पर विचार करेंगे।

तांत्रिक-बौद्ध-दर्शन एवं साधना ( वज्रयान-सहजयान )

बोधिचित्—सत्य भाव और अभाव आदि से अतीत है, ऐसा ज्ञान प्रज्ञा

कहलाता है,[1] दुःखों से दूसरों को मुक्त करने की वृत्ति का नाम 'करुणा' है, यही 'उपाय' है। 'प्रज्ञा' और 'उपाय' का संयोग ही 'प्रज्ञोपाय' है, यही 'बोधिचित्त' है, महासुख इसी से उत्पन्न होता है। यही 'समन्तभद्र' है क्योंकि चारों ओर से सुख देने वाला है। 'प्रज्ञोपाय' की स्थिति का वर्णन असम्भव है, इसी गौतम बुद्ध सत्ता के सम्बन्ध में प्रश्न पूछने पर मौन रह जाते थे। अतः आत्म अनुभूति ही सत्य है[2]। प्रश्न यह है कि भाव क्या है?

भाव ( existence ) जगत के प्रतीयमान पदार्थों को सत्य मान लेने पर उत्पन्न होता है, अतः दुःख का कारण है। प्रतीयमान को परमार्थ स्वीकार करना ही दुःख का कारण है। प्रतीति का भान अवश्य होता है, अतः ज्ञान के पूर्व भाव का अभाव नहीं है। परन्तु ज्ञान होने के पश्चात् भाव का नाश हो जाता है, अतः पारमार्थिक दृष्टि से सत्य भाव एवं अभाव से परे है। अनंगवज्र भाव को संकल्पात्मक मानते हैं। पदार्थ की सत्ता संकल्प के कारण है और सत्य ज्ञान के

---

(१) 'अद्वयवज्र संग्रह' में 'प्रज्ञा' का अर्थ इस प्रकार किया गया है—शान्त, ध्रुव, आभास से रहित निरालम्ब, अनुत्तर, चित्त के अपगत हो जाने पर जो ज्ञान उत्पन्न होता है, वही 'प्रज्ञा' है—

विकल्पापगतं चित्तं निरालम्बमनुत्तरम्।
शान्तं ध्रुवं निराभासं विचि प्रज्ञेतिकीर्तिता।

अन्यत्र कहा गया है कि वस्तुसत्ता से रहित, निरालम्ब, सर्वशून्य प्रपंचों से अतीत आश्रय रहित स्थिति का नाम ही बोधिचित्त है।

निर्वस्तुकं, निरालम्बं, सर्वशून्यं, निराश्रयम्।
समातीतं प्रपञ्चेभ्यो बोधिचित्तस्य लक्षणम्—

नैरात्म्यपरिपृच्छा—
सम्पा०—सुनीतिकुमार मुखोपाध्याय
विश्वभारती पुस्तक भंडार
२१० कार्नवालिस स्ट्रीट कलकत्ता
१९३०

( २ ) इदं तदिति तद्वक्तुं नैव शक्यं जिनैरपि।
प्रत्यात्मवेद्यतत्त्वाद् बाह्यार्थे न च युज्यते—प्रज्ञोपाय०—
अनंगवज्र

कारण है। भाव से ही भव (संसार) की सत्ता है अन्यथा संसार की सत्ता नहीं है। भाव से ही क्लेश उत्पन्न होते हैं।[1]

भाव का नाश प्रज्ञा से होता है प्रज्ञा के अभाव में न स्वहित होता है, न परहित।[2] जगत के पदार्थों को सत्य समझना भाव है और असत्य समझना भी भाव है। अभाव की कल्पना से तो भाव की कल्पना ही श्रेष्ठ है। क्योंकि ज्वलित दीपक (भाव) की निवृत्ति तो सम्भव है परन्तु बुझा हुआ दीपक होने से उपाय के अभाव में निवृत्ति असम्भव है अतः भाव अभाव से श्रेष्ठ है[3] यद्यपि दोनों कल्पना मात्र हैं। दोनों से मुक्ति आवश्यक है। यही प्रज्ञा है। यह प्रज्ञा ज्ञाता एवं ज्ञेय दो प्रकार की होती है और अपने मधुर रूप में यह पदार्थ है, मैं ज्ञाता हूँ, ऐसा भ्रम उत्पन्न करती है, किन्तु शुद्ध होने पर भाव एवं अभाव ज्ञाता तथा ज्ञेय के समान दीपक की ज्योति के समान निवृत्त हो जाते हैं। शुद्ध दर्पण के समान ज्ञान में भाव तथा अभाव से परे की स्थिति स्वतः प्रतिबिम्बित होती है।[4]

कहा जा सकता है कि भावाभाव की स्थिति वास्तविक स्थिति नहीं है, काल्पनिक स्थिति है जिस प्रकार मनुष्य भावात्मक संकल्प करता है, अभावात्मक संकल्प करता है, उसी प्रकार भाव एवं अभाव से परे की स्थिति भी एक संकल्प मात्र है, इस स्थिति की कल्पना द्वारा संसार पर विजय होती है, यह एक बात है परन्तु भावाभाव से परे की स्थिति सत्य भी हो, यह सर्वथा दूसरी

---

(१) अभूतकल्पः सम्भूतो-भावसंकल्पनात्मकः।
भव स एव चाल्पतो बालस्यामोहको भुवि —भावाभावविनिश्चय सिद्धि (प्रथम परिच्छेद)

(२) भावाभाव महाग्राहो-भवकारणकर्मिणाम्।
प्रज्ञाहीनतया तावत्, स्वहितं परहितं न च। वही

(३) भावग्राहं परित्यज्य नाभावं कल्पयेद्बुधः।
यस्तिनामानयोर्भेदः, कल्पना नैवभिद्यते।
वरं हि भाव संकल्पो न त्वभावकल्पना।
निर्वाति ज्वलितो दीपो निवृत्त का पुनि भवेद्। वही

(४) प्रतिबिम्बं यथादर्शे स्वरीनं दृश्यतेऽमलम्।
धर्मकायस्तथा ज्ञाने शुद्धेऽत्यन्तसंस्थिते—ज्ञानसिद्धि-इन्द्रभूति

जात है। किसी विशेष मानसिक स्थिति बना लेने से यह सिद्ध नहीं होता कि केवल वही स्थिति सत्य है अन्य मानसिक स्थितियाँ असत्य हैं।

इस शंका का उत्तर इन्द्रभूति ने दिया है कि कल्पना और प्रज्ञा में अन्तर है। संकल्प या कल्पना से कुछ भी प्राप्त नहीं हो सकता यथा "मैं राजा हूँ" ऐसी भावना करने पर जैसे कोई राजा नहीं बनता उसी प्रकार मिथ्या भावना से मुक्ति नहीं मिलती।[1] अतः 'प्रज्ञा' मिथ्या मानसिक स्थिति नहीं वह सारी मानसिक सृष्टि का आधार है (Substratum)। वह नाना भावों, कल्पनाओं को जन्म देती है और उनके बिना भी अपने निर्मल रूप में रह सकती है।

ज्ञान —साकार निराकार— केवल बोधिचित्त की ही सत्ता है, अन्य सब कुछ संकल्पात्मक है, यह कहा जा चुका है। प्रश्न यह है कि जब जगत के पदार्थ केवल संकल्पात्मक हैं, तब देवतादि भी क्या केवल संकल्पात्मक हैं? क्या उनके आकार, रूप एवं आदि भावात्मक ही हैं? अथवा उनकी कोई विशिष्ट सत्ता है?

इन्द्रभूति के अनुसार देवता का यथार्थ रूप वर्णन असम्भव है,[2] वस्तुतः देवता की सत्ता 'प्रज्ञा' से भिन्न नहीं है। देवता का आकार, रूप, वाहन आदि कल्पित है, अतः वह मिथ्या है। घट का संस्कार मिट्टी से होता है अतः उसका वर्णन सम्भव है, परन्तु देवता का वर्णन इसलिए असम्भव है क्योंकि उसका संस्कार नहीं हो सकता। संस्कृत वस्तु का विनाश भी होता है, यदि देवता का निर्माण होता है तो उसका विनाश भी मानना पड़ता है अतः देवता का यथार्थ रूप अवर्णनीय है, स्वानुभव-पर आधारित है। देवता का अयथार्थ रूप वाहन, आकार आदि मन व चित्त से उत्पन्न है अतः उस रूप का नाश भी हो जाता है। मन से कल्पित देवता अविनाशी नहीं होता।[3] और कल्पित वस्तु के ध्यान से बुद्ध बोध

---

(१) यथानाथो जनः कश्चिद् राजाऽहमिति भावयेत् ।
कल्पकोटिशतेनापि नासौ राज्यमवाप्नुयात् ।
मिथ्याकल्पनया यस्मात् राज्यं तस्य न विद्यते ।
मिथ्याभावनया तस्माद् बुद्धत्वं न भविष्यति—ज्ञानसिद्धि

(२) स्वभावाद् देवताकार्यं तस्माद् कर्तुं न युज्यते ।

(३) चित्तस्य कल्पना ह्येषा, सापि संकल्पसम्भवा ।
मनसा कल्पितं यत् तद्विनाशं कथं भवेत्—ज्ञानसिद्धि

कैसे होगा ? ध्यान के समय यदि देवता की कल्पना की जाती है, तो उस कल्पना से ज्ञान कैसे होगा ?[1] शुद्ध ज्ञान में उपास्य उपासक की भावना नहीं रहती अतः देवता विरचित पदार्थ है। केवल मूढ़ों के लिए देवता की कल्पना का उपयोग अवश्य है।[2] बुद्ध का वास्तविक रूप देश, काल आदि से परे था भौतिक रूप उसी वास्तविक धर्मधातु का प्रतिबिम्बमात्र था। अतः बुद्ध के रूप का ध्यान केवल मूढ़ जनों के लिए है।[3] अतः यह सिद्ध हुआ कि ज्ञान की साकारता असिद्ध है।[4]

ज्ञान की निराकारता का खंडन—ज्ञान में जिस प्रकार साकारता नहीं है, उसी प्रकार निराकारता भी नहीं है। यदि कहो कि ज्ञान में आकार नहीं है, तो आकार से रहित होकर जानने की क्रिया कैसे होती है ? मायादि के दृष्टान्तों को देखकर 'अभाव' की कल्पना नहीं करनी चाहिए।[5] यहाँ 'निराकार' शब्द का अर्थ 'अभाव' प्रतीत होता है। सर्वथा अभाव तांत्रिकों को इष्ट नहीं है। यदि रूपादि का सर्वथा अभाव हो तो गौतम बुद्ध को दिव्य-चक्षु क्यों कहा गया ? अभाव मानने पर मोक्ष नहीं हो सकता अतः ज्ञान साकार-निराकार के परे स्वसंवेद्य है, वह अनुभूति द्वारा सबके लिए प्रत्यक्ष है, वह 'तथता (thatness) रूप' माना है। तभी 'तथता' को प्राप्त करने वाला 'तथागत' कहलाता है। सर्वप्रथम

---

(१) एवं चेन्न् नास्ति ते सम्यक्, तद् ध्यानैकमनसो भवेत् ।
तथा निष्पादितं रूपं मूढ़कं किं न बुध्यसे—वही ।

(२) ज्ञानसिद्धि—पृष्ठ २८

(३) तस्मान्मूढ़तरोऽसौ यो रूपं ध्यातुमिच्छति—वही
रूपमाकल्पनाज्जात्-बुद्धत्वं न सिद्ध्यति—
साकारस्यस्यास्यैवं, बुद्धत्वं न साधयेत्—वही

(४) ज्ञानस्य साकारता नहि ।
यथाकारो घटो न स्यात् । नैवाकारो घटोभवेत्—वही

(५) निराकारमपि ज्ञानं भवेद् यदि विकल्पितम् ।
आकारैकस्वरूपत्वात्, किमसौ वेत्ति सर्ववित्—ज्ञानसिद्धि ।

(६) मायादयो हि दृष्टान्ता निर्दिष्टाः सुगतैरिमे ।
अभावं कल्पनामात्रं सर्वथा नहि सिध्यति—वही

'अश्वघोष' ने यह 'तथता' का सिद्धान्त प्रवर्तित किया था। 'सत्य' क्या है? 'तथता' है—ज्ञान क्या है, 'तथता है'—निर्वाण क्या है? 'तथता है'—बुद्ध क्या है, 'तथता है'—इनका वर्णन भाव या अभाव में नहीं हो सकता, अनुभूतिगम्य होने

(१) 'महायानश्रद्धोत्पाद सूत्र' में अश्वघोष ने 'तथता' का सिद्धान्त विस्तार से समझाया है।

महायान श्रद्धोत्पाद शास्त्र' में 'अश्वघोष' ने चेतना ( आत्मा ) को दो रूपों में स्वीकार किया है। १—भूत तथता ( the Soul as suchness ) (२) संसार ( the Soul as birth and death ) इनमें प्रत्येक एक दूसरे से सम्बद्ध है, इन्हें अलग-अलग नहीं किया जा सकता। भूततथता का अर्थ है यह चेतना जो सभी पदार्थों को अपने में समेट लेती है ( Soul is the oneness of the totality of things ) इसी को धर्मधातु कहा जाता है। ( The great all including whole )।

बाह्य पदार्थ स्मृति के कारण प्रतीत होते हैं। अतः स्मृति विलय ही मुक्ति है। सांसारिक पदार्थ की सत्ता क्या है, यह नहीं कहा जा सकता—सारे पदार्थ एक चेतन तत्त्व से भिन्न नहीं हैं अतः उनकी शब्दों द्वारा व्याख्या नहीं हो सकती। क्योंकि शब्द तथा अभिव्यक्तियाँ सत्य नहीं हैं उनकी सत्ता हमारी अस्पष्ट चेतना पर निर्भर है अतः उनके द्वारा पदार्थों की सत्ता का वर्णन नहीं हो सकता।

भूत तथता के दो रूप हैं—प्रथम शून्यता, शून्यता का अर्थ है सत्य को निषेध के रूप में कहा जाय अर्थात् सत्य अपने विशेषणों ( Attributes ) से भिन्न और स्वतंत्र है, गुण व पदार्थ से सर्वथा भिन्न चेतना की शुद्ध स्थिति शून्य है। द्वितीय—अशून्यता—इसका अर्थ है सत्य को भावात्मक रूप में कहना, अर्थात् इसमें अनन्त गुण हैं ( Merits ) और यह सर्वथा स्वतंत्र है ( self-existant )। चूँकि 'तथता' को व्यष्टि-चेतना नहीं समझ पाती अतः उसे हम 'शून्यता' कहते हैं।

हम चेतना को शाश्वत, अविनाशी, शुद्ध, बुद्ध रूप में जब देखते हैं तब हम उसे 'अशून्यता' कहते हैं तथापि चेतना को भावात्मक मान बैठना गलत होगा, क्योंकि यह अस्पष्ट स्मृति ( Confused subjectivity ) के द्वारा उत्पन्न नहीं होती अतः चेतना के वास्तविक रूप को हम केवल स्मृति से सर्वथा अतीत होकर ( by transcending subjectivity ) ही समझ सकते हैं।

से उसे 'शून्य' या 'तथता' कहा जा सकता है । यही ज्ञान महासुख रूप है ।[2] यह महासुख नित्य महासुख है, अनित्यमहासुख इन्द्रियजन्य है, नित्य महासुख प्रज्ञात्मक है । इन्द्रिय-जन्य आनन्द दो युगलों से उत्पन्न आनन्द के समान है ।[3]

---

संसार—( The soul as birth and death ) जगत तथागत गर्भ से उत्पन्न होता है । अमरत्वपूर्ण 'तथता' तथा क्षणिक जगत एक साथ रह सकते हैं क्योंकि सर्वातिशय आत्मा सापेक्ष रूप धारण करती है तब उसे 'आलय-विज्ञान' कहते हैं । विज्ञान के भी दो रूप हैं १ ग्राहक २ अनेक पदार्थों को उत्पन्न करने वाला । विद्या एवं अविद्या भी विज्ञान के रूप हैं । विज्ञान शुद्ध आकाशवत् है सर्व व्यापक है धर्मधातु है । धर्म का अर्थ नियम ( law ) नहीं अपितु विचार (idea) आधार (substance) है । धातु या काया का अर्थ है—अवयवी—जिसमें अवयव मिलते हैं ( Unified whole ) अतः जगत के आधार को जिसमें रूप बनते-बिगड़ते रहते हैं धर्मधातु या तथागतगर्भ कहते हैं ।

मानसिक दशाएँ अज्ञान से उत्पन्न होती हैं यथा समुद्र में लहरें । सभी पदार्थ चेतना के प्रकाश में प्रतिबिम्बित हो रहे हैं अतः उन्हें सत् भी कह सकते हैं और चूँकि उनकी चेतना से भिन्न सत्ता नहीं है अतः उन्हें असत् भी कह सकते हैं । बोधि प्राप्त हो जाने पर मानसिक दशाएँ क्षोभ उत्पन्न नहीं करतीं और क्लेश । आवरण तथा ज्ञेयावरण का नाश हो जाता है ।[1] विज्ञान का भी नाश हो जाता है । यह स्थिति 'तथागत' कहलाती है शुद्ध प्रकाशमय चिन्मय रूप यही है इसी स्थिति में करुणा के कारण अन्य जीवों के उद्धार का उपाय होता है अतः 'करुणा' को सामान्य राग नहीं माना जा सकता । प्रज्ञोपाय की स्थिति में अहंकार का पूर्ण विनाश हो जाता है । यही जगत की उत्पत्ति का स्रोत है अतः 'तथता' की स्थिति में अहंकार से मिश्रित करुणा' नामक मोह-ग्रसित भाव नहीं रहता शुद्ध करुणा का ही प्रज्ञा से संयोग हो जाता है, जिस करुणा से अहं की तुष्टि होती है, वह करुणा अशुद्ध करुणा है ।

द्रष्टव्य—महायान श्रद्धोत्पाद शास्त्र का Awakening of faith नाम से चीनी भाषा से अनुवाद—T Suzuki—chicago—1900

(२) सर्वेषामाणां ज्ञानं स्वसंवेद्यस्वभावकम् ।
सर्वेन्द्रियाग्राह्यत्वात् महासुखमिति स्मृतम्—ज्ञानसिद्धि ।

(३) अनित्यं महासुखं नैव नित्यं महासुखम् ।
कस्य द्वन्द्वसमुत्पन्नं सर्वं महासुखं यदि—वही

यहाँ विधि निषेध पाप-पुण्य, पवित्र-अपवित्र आदि द्वन्द्व शान्त हो जाते हैं परन्तु प्रारम्भ में वे आवश्यक हैं। इन्द्रभूति ने स्पष्ट कहा है कि सामान्य साधकों को शीलसंग्रह का पूर्णपालन करना चाहिए।[1] बोधिचित्त उत्पन्न हो जाने के पश्चात् विधि-निषेध व्यर्थ हो जाते हैं।

करुणा—करुणा या कृपा को 'राग' माना गया है। यह 'राग' अशेष दुःखों का नाश करता है।[2] इसी को 'उपाय' कहा जाता है।[3] और एक नीर की तरह प्रज्ञा के साथ इसका मेलन आवश्यक है, यही धर्म है। जब तक ग्राह्य-ग्राहक सत्, असत्, लक्ष्य-लक्षक की भावना है, तब तक समझना चाहिए कि प्रज्ञा निर्मल नहीं है, प्रज्ञा निर्मल होने पर ही शान्ति मिलती है।[4] इसी स्थिति को 'धर्मकाय' प्रज्ञापारमिता स्वाधिष्ठानपद कहा गया है। इसी स्थिति से असंख्य मन्त्र मुद्रा मंडल आदि उत्पन्न होते हैं, देव दैत्य, प्रेत, पिशाच यक्ष, रक्ष सभी इसी से उत्पन्न होते हैं। यह स्थिति चिन्तामणि के समान है, भुक्ति तथा मुक्ति दोनों इसी स्थिति से प्राप्त होती है।[5] कोई भी क्रिया व्यापार साधन, प्रज्ञोपाय के बिना फल नहीं दे सकता, तंत्र का यह अटल सिद्धान्त है।

क्या करुणा सामान्य मनुष्य का एक भाव है? राग है अथवा इस 'राग' का कोई विशेष रूप है? तांत्रिक-बौद्धमत में 'करुणा' बोधि का एक रूप (Aspect) है जो प्रज्ञा की तरह सर्वातीत है। प्रज्ञा (शून्यता) और करुणा (कृपा उपाय) दोनों सामान्य जन के काम तथा राग से सम्बद्ध नहीं हैं अपितु

---

(१) प्राणिनश्च न ते घात्या, अदत्तं नैव चाहरेद्।
नाचरेद् कामिमिथ्या च मृषां नैव हि भाषयेद्—वही
सर्वानर्थस्य मूलत्वात् मद्यपानं विवर्जयेत्
पैशुन्यमथ पारुष्यं सम्भिन्नालापवादनम्—वही

(२) रज्यति अशेष दुःखौघात्सुत्पात्तु दुःखहेतुता।
सर्वसत्त्वान् ततस्तस्मात् कृपा राग प्रगीयते—प्रज्ञोपाय० धर्मगडम

(३) सैवोपाय प्रकीर्तित

(४) न इदं माद्य शान्तं शिवं सर्वत्र संस्थितम्।
प्रज्ञारत्नैव भवन, प्रज्ञोपायमनाकुलम्—वही

(५) चिन्तामणिरिवाशेष जगत् सर्वहितार्थिना।
भुक्ति मुक्तिकरं सम्यक्, प्रज्ञोपायसमन्वयः—वही

जिस प्रकार एक दर्पण किसी दृश्य को तब तक आभासित नहीं कर सकता जब तक कि दृश्य बाहर न हो यदि कोई दृश्य बाहर हो भी और यदि प्रकाश न हो तो उस दृश्य का आभास दर्पण में प्रकट न होगा अतः 'पराशक्ति' को भी दर्पण रूपी आभास के लिए 'परशिव' की आवश्यकता पड़ती है। यद्यपि वस्तुतः पराशक्ति एवं परशिव एक और अभिन्न हैं। इसको अन्य प्रकार से भी समझाया जा सकता है—

तत्त्वातीत पदार्थ या अनुत्तर अवस्था ( परमशिव ) के बोध के लिए 'अकार' का प्रयोग होता है। यह प्रथम अवस्था है। द्वितीय अवस्था में शिव व शक्ति का सामरस्य होता है, इसमें शिव को 'अकार' या प्रकाश तथा शक्ति को 'हकार' या विमर्श कहते हैं। शिव अग्नि रूप है, शक्ति सोमरूपा है, इन दोनों का बिन्दु रूप में परिणत होना ( रज+वीर्य ) ही 'अहम्' है। साम्यभंग होने पर यह बिन्दु शुक्ल व रक्त बिन्दु रूप में व्यक्त होता है जैसे अग्नि के स्पर्श से घृत द्रवित होता है, वैसे ही प्रकाशात्मक शिव के स्पर्श से विमर्श रूपा पराशक्ति द्रवित होती है और उससे परमानन्द अमृत धारा का स्राव होता है, यही धारा 'चिरत्ना' या ब्रह्मानन्द का स्वरूप है[1]।

जब प्रकाशबिन्दु विमर्शबिन्दु में प्रविष्ट होता है, तब बिन्दु में—उच्छूनता (Swelling) उत्पन्न होती है, तब इस बिन्दु से 'नाद' उत्पन्न होता है, इस 'नाद' में समस्त 'तत्त्व' रहते हैं, यही नाद व्यक्त होकर 'त्रिकोण' रूपाकार धारण कर लेता है।

शाक्त-विचारक सृष्टि के विकास को समझाने समझने के लिए तथा साथ ही आध्यात्मिक अनुभूतियों की प्राप्ति के लिए अनेक त्रिकोणों ( चक्रचिन्ह ) का ज्ञान

---

that Shiva, eternally knows himself which Self knowledge constitutes the essence (चैतन्य) and without it Shiva is no more than a (शव) a lump of lifeless matter This self-knowledge is technically known as अहम्......to see one's own Sakti is to see and enjoy one's own self This (अहम्) is in reality the supreme self revealed in and to itself as an Infinite Delight (पूर्णाहन्ताचमत्कार)

Quoted from the Some Aspects of the Philosophy of Sakta-Tantra.

( २ ) शक्ति अंक—( कल्याण-गोरखपुर ) गोपीनाथ कविराज

प्राप्त करते हैं, इनकी व्याख्या अत्यधिक रहस्यमय और सांकेतिक है—उदाहरण के लिए उपर्युक्त त्रिकोण में एक बिन्दु प्रकाश है, एक विमर्श है, इन दोनों के संयोग से 'काम या रवि' नामक मिश्रबिन्दु व्यक्त होता है—अग्नि तथा सोम इसी 'काम' के कला रूप में माने जाते हैं। अतः 'कामकला' कहने से—प्रकाश विमर्श तथा काम या रवि—इन तीनों का बोध होता है। इसी प्रकार सारे त्रिकोणात्मक पद्धति पर सृष्टि विकास होता है, यही कारण है कि किसी भी देवता के मूल तत्व के अनुसंधान में त्रिकूयोनि का समन्वयरूप त्रिकोणस्थित मध्यबिन्दु ही दिखायी पड़ता है[1]—तात्पर्य यह कि शाक्तों को प्रत्येक देवता के अनुसंधान में योनिस्थित वीर्य-बिन्दु के ही दर्शन होते हैं और इसे वह सृष्टि प्रक्रिया के रूप में समझते हैं, इसीलिए भोग तथा मोक्ष दोनों को एक ही पद्धति द्वारा वहाँ समझाया जाता है। व्यष्टि समष्टि एवं महासमष्टि—सबमें एक ही क्रिया होती है।

प्रपंच के लय हो जाने के बाद, बुद्धिमान हो जाने के बाद भी 'एककला' जागृत रहती है। निर्वाण के बाद यही कला जीव की 'उन्मनी' अवस्था में रहती है। इसकी भी निवृत्ति के बाद जिस निष्काम अवस्था की प्राप्ति होती है, वही शिव-शक्ति तत्व है, यही 'महाबैन्दवावस्था' है, इसमें किसी का कोई अस्तित्व शेष नहीं रहता[2]

इस अवस्था से स्थूल जगत् पुनः व्यक्त होता है जिस प्रकार दीप-कलिका से प्रभा-मंडल विकीर्ण होता है, उसी प्रकार यह स्थूल जगत् ही प्रभा-मंडल के समान व्यक्त होता है और शिव-शक्तितत्व ही वह दीप-कलिका है। साधक इस स्थूलरूपिणी माया को इन्द्रियों प्रत्याहार से समेटने का प्रयत्न करते हैं। इसी प्रकार आंतरिक अंतःकरण रूपी रश्मिमाला भी आत्मबिन्दु में लीन हो जाती है। इस प्रकार त्रिकोणात्मक अभिव्यक्ति के बीच मध्य-बिन्दु में शिव मिथुन-शिव शक्ति का गूढ़ तात्विक विलास चलता रहता है। श्री गोपीनाथ कविराज के अनुसार राधा कृष्ण का युगल मिलन, आदि पुरुष एवं प्रकृति पार्वती का युगनद्ध रूप यही है। यही त्रिकोण ही 'प्रणव' है। गुरु कुण्डलिनी शक्ति भी यही है—कुंडलिनी जागृत होने पर शिव शक्ति का भेद विगलित हो जाता है और जीवशक्ति एवं शिवशक्ति—एकाकार हो जाते हैं। बिन्दु तथा त्रिकोणतत्व का भेद दूर हो जाने के कारण बिन्दु

(१) शक्ति अंक—कल्याण—गोपीनाथ कविराज

(२) वही द्रष्टव्य—'शक्ति साधना' शीर्षक निबंध

जिस प्रकार एक दर्पण किसी दृश्य को तब तक आभासित नहीं कर सकता जब तक कि दृश्य बाहर न हो यदि कोई दृश्य बाहर हो भी और यदि प्रकाश न हो तो उस दृश्य का आभास दर्पण में प्रकट न होगा अतः 'पराशक्ति' को भी जगत् रूपी आभास के लिए 'परशिव' की आवश्यकता पड़ती है। यद्यपि वस्तुतः पराशक्ति एवं परशिव एक और अभिन्न हैं। इसको अन्य प्रकार से भी समझाया जा सकता है—

तत्त्वातीत पदार्थ या अनुत्तर अवस्था ( परमशिव ) के बोध के लिए 'अकार' का प्रयोग होता है। यह प्रथम अवस्था है। द्वितीय अवस्था में शिव व शक्ति का सामरस्य होता है, इसमें शिव को 'अकार' या प्रकाश तथा शक्ति को 'हकार' या विमर्श कहते हैं। शिव अग्नि रूप है, शक्ति सोमरूपा है, इन दोनों का बिन्दु रूप में परिणत होना ( रज+वीर्य ) ही 'अहम्' है। साम्यभग्न होने पर यह बिन्दु शुक्ल व रक्त बिन्दु रूप में व्यक्त होता है जैसे अग्नि के स्पर्श से घृत द्रवित होता है, वैसे ही प्रकाशात्मक शिव के सम्पर्क से विमर्श रूपा पराशक्ति द्रवित होती है और इससे परमानन्द अमृत धारा का स्राव होता है, यही धारा 'चित्कला' या महानन्द का स्वरूप है[2]।

जब प्रकाशबिन्दु विमर्शबिन्दु में प्रविष्ट होता है, तब बिन्दु में—उच्छूनता (Swelling) उत्पन्न होती है, तब इस बिन्दु से 'नाद' उत्पन्न होता है इस 'नाद' में समस्त 'तत्त्व' रहते हैं, यही नाद व्यक्त होकर 'त्रिकोण' रूपाकार धारण कर लेता है।

शाक्त-विचारक सृष्टि के विकास को सम्यक् समझने के लिए तथा साथ ही आध्यात्मिक अनुभूतियों की प्राप्ति के लिए अनेक त्रिकोणों ( चतुरस्र ) का ज्ञान

---

that Shiva, eternally knows himself which Self-knowledge constitutes the essence (चैतन्य) and without it Shiva is no more than a (शव) a lump of lifeless matter. This self-knowledge is is technically known as अहम्......to see one s own Sakti is to see and enjoy one's own self. This (अहम्) is in reality the supreme self revealed in and to itself as an Infinite Delight (पूर्णाहन्ता चमत्कार)

Quoted from the Some Aspects of the Philosophy of Sakta-Tantra.

( २ ) शक्ति अंक—( कल्याण-गोरखपुर ) गोपीनाथ कविराज

प्राप्त करते हैं, इसकी व्याख्या अत्यधिक रहस्यमय और सांकेतिक है—उदाहरण के लिए उपर्युक्त त्रिकोण में एक बिन्दु प्रकाश है, एक विमर्श है, इन दोनों के संयोग से 'काम' या 'रवि' नामक मिश्रबिन्दु व्यक्त होता है—अग्नि तथा सोम इसी 'काम' के कला रूप में माने जाते हैं। अतः 'कामकला' पहले से—प्रकाश विमर्श तथा काम या रवि—इन तीनों का योग होता है। इसी प्रकार सारे त्रिकोणात्मक पद्धति पर सृष्टि विकास होता है, यही कारण है कि किसी भी देवता के मूल तत्त्व के अनुसंधान में त्रिकुटयोनि का समन्वयरूप त्रिकोणस्थित 'मध्यबिन्दु' ही दिखायी पड़ता है'[1]—तात्पर्य यह कि शाक्तों को प्रत्येक देवता के अनुसंधान में योनिस्थित बीज-बिन्दु के ही दर्शन होते हैं और इसे वह सृष्टि प्रक्रिया के रूप में समझते हैं, इसीलिए भोग तथा मोक्ष दोनों को एक ही पद्धति द्वारा यहाँ समझाया जाता है। व्यष्टि, समष्टि एवं महासमष्टि—सबमें एक ही क्रिया होती है।

प्रलय के लय हो जाने के बाद, पुतिनाश हो जाने के बाद भी 'एककला' जाग्रत रहती है। निर्वाण के बाद यही कला जीव की 'उन्मनी' अवस्था में रहती है। इसकी भी निवृत्ति के बाद जिस निष्कल अवस्था की प्राप्ति होती है, वही शिव-शक्ति तत्त्व है, यही 'महाचैतन्यावस्था' है, इसमें किसी का कोई अस्तित्व शेष नहीं रहता[2]

इस अवस्था से स्थूल जगत् पुनः व्यक्त होता है जिस प्रकार दीप-कलिका से प्रभा-मंडल विकीर्ण होता है, उसी प्रकार यह स्थूल, जगत् ही प्रभा-मंडल के समान व्यक्त होता है और शिव-शक्तितत्त्व ही वह दीप-कलिका है। साधक इस रश्मिरंजित माला को इन्द्रियाँ प्रत्याहार से समेटने का प्रयत्न करते हैं। इसी प्रकार आंतरिक अंतःकरण रूपी रश्मिमाला भी आत्मबिन्दु में लीन हो जाती है। इस प्रकार त्रिकोणात्मक अभिव्यक्ति के बीच मध्य-बिन्दु में शिव-त्रिपुर-शिव शक्ति का महार्णव विलास चलता रहता है। श्री गोपीनाथ कविराज के अनुसार तथा ग्रन्थ का मूलस्थ निरत, आदि गुरु एवं सदा पारदर्शित्व का मूलाधार यही है। यही त्रिकोण ही 'चक्र' है। गुरु कुंडलिनी शक्ति भी यही है—कुण्डलिनी जाग्रत होने पर शिव शक्ति का भेद विगलित हो जाता है और जीवशक्ति एवं शिवशक्ति—एकाकार हो जाते हैं। बिन्दु तथा त्रिकोणत्व का भेद दूर हो जाने के कारण बिन्दु

---

(१) शक्ति अंक—कल्याण—गोपीनाथ कविराज

(२) वही द्रष्टव्य—'शक्ति साधना' शीर्षक निबंध

का विमुक्त व निरोभत्व कुछ भी शेष नहीं बचता जो शेष रहता है वह मात्र सत्ता है—वाचामनसगोचर है।[1]

शिव शक्ति की एकता ही शाक्त-साधना का विषय है। शिव को अकुल और शक्तिको कुल भी कहा गया है, अतः अकुल एवं कुल का अनुसंधान ही शाक्तदर्शन तथा रहस्य है,[2] इसीलिए यह 'कौलदर्शन' कहलाता है।

तत्त्वप्रकाश उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट होता है कि परमशिव अपनी शक्ति पराशक्ति से किस प्रकार शिव एवं शक्ति के रूप में आभासित होता है और किस प्रकार शिव-शक्ति सामरस्य या समागम से सृष्टि होती है।

(१) अतः परमशिव जब स्वेच्छा से उपाधि से आवृत्त होकर ही 'शिव' कहलाता है यह प्रथम 'तत्त्व' है।

(२) शक्ति—यह द्वितीय तत्त्व है—इसे पूर्वोदितासृष्टि की 'प्रसंकल्पनारूपा' इच्छा कहा गया है।[3]

(३) सदाशिव—अहम् के उदय की अवस्था ही सदाशिवतत्त्व है।

(४) ईश्वर—भेद विषयिणीवृत्ति से युक्त तुरीयावस्था का तत्त्व ही ईश्वर कहलाता है। इसमें 'इदम्' का बोध होता है यह तत्त्व भेद को विषय करता है।

(५) विद्या— जगत् में ही हूँ —यह जो सदाशिवसम्बन्धिनी वृत्ति है, वही विद्या तत्त्व है।

(६) माया—यह जगत् है—ऐसी भेदबुद्धि ही माया है।

(७) अविद्या—विद्या का तिरोधान करनेवाली वृत्ति ही अविद्या है।

(८) कला—जीव में निष्ठ जो सर्वकर्तृत्व है, जब वह 'किञ्चित्कर्तृत्व' से संकुचित हो जाता है, तब उसे 'कला तत्त्वाख्या' कहते हैं।

---

(१) शक्ति-अंक—शाक्त-साधना

(२) अकुलं शिव इत्युक्तं कुलं शक्ति समीरितम्।
कुलाकुलानुसन्धान निपुणाः कौलिका प्रिये॥
—हंसविलास पृष्ठ ११४

(३) परशुरामकल्प तंत्र से उक्त इनके अनुसार इन सभी तत्त्वों की व्याख्याएँ की गई हैं।

(९) राग—जीव में निष्ठ जो नित्यतृप्ति है, वही जब किसी विषय में अतृप्ति से संकुचित हो जाती है, तब 'रागतत्त्व' कहलाती है।

(१०) काल—आच्छादनग्रस्त चैतन्य की वृत्ति ही काल है जिसमें जन्मता है, बढ़ता है, नष्ट होता है आदि प्रयोग होते हैं।

(११) नियति—अविद्या द्वारा सर्वस्वतंत्रता के तिरोधान हो जाने पर जिसे कारण रूप में माना जाता है, वही नियति है अर्थात् अविद्या के कारण स्वातंत्र्य का लोप हो जाता है, तब अल्प जीव असफलता सफलता, लाभ-हानि आदि अवस्थाओं में जिस कारण की खोज करता है, वह तत्त्व नियति है।[1]

उपर्युक्त ११ तत्त्वों के अतिरिक्त जीव, प्रकृति मन बुद्धि अहंकार १० इन्द्रियां, पांच तन्मात्राएँ (शब्द, स्पर्शादि), तथा पंचभूत २५ तत्त्व और हैं कुल मिलाकर ३६ तत्त्व ही हैं, शैव-दर्शन में भी यही ३६ तत्त्व माने जाते हैं जिनकी चर्चा हम अभी शैवदर्शन में कर चुके हैं।

किञ्चित् ध्यान से देखने पर ज्ञात होता है कि सांख्य के २५ तत्त्वों को यथावत् शाक्त-शैव दर्शन स्वीकार करता है, उसमें ११ तत्त्वों को और जोड़ दिया गया है और इन ११ तत्त्वों के द्वारा प्रकृति एवं पुरुष के द्वैतभाव को समाप्त कर दिया गया है, प्रकृति को परमशिव की शक्ति मान कर सांख्य के द्वैतवाद का अस्वीकृति कर दिया गया है, इस प्रकार शाक्त एवं शैव दार्शनिक दृष्टि से ऐसे अद्वैतवादी हैं जो ब्रह्म तथा जगत्—दोनों को 'सत्' मानते हैं और फिर भी अद्वैतवादी हैं क्योंकि उनकी दृष्टि में जड़जगत् चैतन्यतत्त्व का ही एक रूप है—चैतन्य से ही चैतन्यतत्त्व जड़तत्त्व व्यक्त होता है। किन्तु शाक्त-शैव दर्शन न परिणामवादी है, न आरम्भवादी है, न विवर्तवादी है, इसे हम 'अविकार परिणामवादी' कह सकते हैं। क्योंकि शिव तटस्थ और उदासीन होकर 'सृष्टि' को रचते हैं अतः इसे 'सृष्टिवाद' भी कह सकते हैं पारमार्थिक दृष्टिकोण से ही इस मत को यह संज्ञा दी जा सकती है।

---

(१) तस्य सर्वस्वातन्त्र्यस्य तिरोधाने पूर्वोक्ताविद्यमानं सदेव कारणाभावेन सत्कार्यमात्रेण नियतिरित्याख्यं द्वादशं तत्त्वम्—परशुरामकल्प सूत्र (पृष्ठ २१) विस्तार के लिए द्रष्टव्य—काश्मीरी शैवदर्शन'

दीक्षा शाक्तों में भी शैवों की तरह शाक्ती शाम्भवी एवं मांत्री दीक्षा प्रचलित है। शाक्ती दीक्षा में गुरु शिष्य में शक्ति का प्रवेश कराता है। शाम्भवी दीक्षा में कामेश्वर ( शिव ) कामेश्वरी ( शक्ति ) के रक्त युगल चरणों की भावना करके दीक्षा दी जाती है।

मांत्री दीक्षा में शिष्य के कान में गुरु मंत्र पढ़ता है।

वस्तुतः तीनों दीक्षाओं में 'ध्यान' की प्रक्रिया ही स्वीकृत है। उदाहरण के लिए शाक्ती दीक्षा में शिष्य से कहा जाता है कि वह ध्यान करे कि उसके मूलाधार चक्र से ब्रह्मबिल तक अग्नि प्रज्वलित हो रही है।[1] इस प्रकार के ध्यान कराने से शिष्य की कुंडलिनी जाग्रत हो जाती है, ऐसा विश्वास है, परन्तु यह सब गुरु-कृपा से होता है, यह बार-बार कहा गया है।

दीक्षा में गुरु का महत्त्व सर्वोपरि है। गुरु और देवता और मंत्र—इन तीनों की एकता प्रतिपादित की गई है। जब शिष्य इन तीनों के साथ तादात्म्य स्थापित कर लेता है, सिद्धि प्राप्त हो जाती है।

दीक्षा के बाद शिष्य का नामकरण होता है जैसे आनन्दनाथ, भवनाथ आदि।

देवी रहस्य में इस दीक्षा का विस्तृत वर्णन मिलता है।[2] नवरात्रि में नदी तट पर, ईशानदिशा में वेदी बनाकर परादेवी का 'चक्र' बनाना चाहिए। मूलमंत्र का उच्चारण करते हुए सिंदूर से देवी का यंत्र बनाये इस यंत्र में बिन्दुयुक्त त्रिकोण से युक्त षट् ६ त्रिकोण होते हैं, गणेश धर्म वरुण तथा कुबेर की स्थापना की जाती है। षट्कोणों में योगिनी की पूजा होती है, त्रिकोण के मध्यबिन्दु में परादेवी की पूजा होती है। पुनः गुरु की पूजा की जाती है। योनिरूप कुंड में होम किया जाता

( १ ) तस्यामूलमाब्रह्मबिलं प्रज्वलन्तीं प्रकाशमहतीं ध्यानवन्तिका
ध्यात्वा तद्रश्मिभिस्तस्य पापपाशान् दहेत्—(परशु० सूत्र ११ सूत्र )

( २ ) देवीरहस्य रामचन्द्र काक हरभट्ट शास्त्री
प्रथम पटल १९४१ श्रीनगर, कश्मीर

'देवीरहस्य' 'रुद्रयामल' का अंश माना जाता है, यद्यपि इसमें कुछ भाग मुसलमानी शासन में लिखे गए हैं तथापि इसमें गुरु शिष्य परंपरा से प्राप्त प्राचीन साधना का वर्णन है ( द्रष्टव्य—देवीरहस्य की भूमिका )

है। न्यास द्वारा भूत शुद्धि की जाती है। प्राणायाम एवं ध्यान के बाद गुरु मंत्र देता है। देवीरहस्य में जप, होम पुरश्चरण आदि का विस्तार से वर्णन है।

शक्तिपात  शाक्तयोग में शक्तिपात का विशेष महत्त्व है। शक्तिपात का विस्तृत वर्णन कश्मीर शैवदर्शन में किया गया है। शक्ति-साधना में भी शक्तिपात का अर्थ ब्रह्म या गुरु का अनुग्रह है, इससे दिव्य शक्तियाँ अकस्मात् जाग्रत हो जाती है।

कहा गया है कि शक्तिपात से शिष्य अनुग्रह प्राप्त करता है। जहाँ शक्ति अवतरित नहीं होती, वहाँ सिद्धि नहीं प्राप्त हो सकती।[1]

दीक्षाओं के शाक्त साधना में कई भेद हैं।[1] कलावती दीक्षा 'शारदातिलक' में इसका वर्णन किया गया है। तत्त्वाख्या, भुवनाख्या, वर्णाख्या मंत्राख्या इन पाँच दीक्षाओं का विधान है। कश्मीर शैवदर्शन में इसका विवरण दिया गया है।

हंसविलास तंत्र में एक मनोरंजक बात कही गई है कि कलयुग में तो सभी वर्णसंकर हैं, अतः कौन सी दीक्षा दी जाय? इसका समाधान यह है कि ब्रह्मचर्य से संन्यास से गायत्री-दीक्षा या वैदिकदीक्षा दी जा सकती है, किन्तु मोक्ष प्राप्ति के लिए दुर्गाम्बिका में शिवदीक्षा या शाक्तदीक्षा ही विशेष है। क्योंकि श्रुति गुप्त है, अतः कर्मयोगी, भक्तियोगी तथा राजयोगी गृहस्थ भी बनते हैं और शिवदीक्षा प्राप्त करते हैं।[2]

दीक्षा का वास्तविक तात्पर्य गुरु द्वारा ज्ञान के प्रकाश का दान है (दीयते ज्ञानम्) जिससे पापावरण का नाश हो जाय। सामान्यतः इसका अर्थ शिष्य के कान में मंत्र पढ़ना होता है।[3] ताराभक्तिसुधार्णव में क्रियावती, वर्णमयी कलावती तथा वेधमयी—दीक्षा के ये भेद किये हैं।[4]

---

(१) शक्तिपातानुसारेण शिष्योऽनुग्रहमर्हति।
यत्र शक्तिर्न पतति, तत्र सिद्धिर्न जायते। हंसविलास पृष्ठ १०२

(२) हंसविलास, पृष्ठ ११० १११

(३) ताराभक्तिसुधार्णव Tantric Texts XXI 1940, Calcuttaintroduction, Page 7

(४) वही, पृष्ठ ८

१४

शक्ति साधना : शाक्तों के अनुसार स्वविमर्श ही पुरुषार्थ है (स्वविमर्शः पुरुषार्थः[1]) अर्थात् साधक जब यह अनुभव करे कि परशिव ही है सोऽहं ऐसा प्रत्यभिज्ञान ही उद्देश्य है, साध्य है। जैसे कण्ठस्थ आभूषण का विस्मरण हो जाने पर उसके अन्वेषण के लिए इधर-उधर भटकते हैं और जब उसका पुनः स्मरण हो जाता है (प्रत्यभिज्ञान) उसी प्रकार जीव अवस्था में हम यह भूल जाते हैं कि हम परशिव ही हैं। यह 'ज्ञान' हमें भगवत्कृपा से ही प्राप्त होता है।

अतः शाक्त-दर्शन में भी सर्वप्रथम शक्ति की कृपा की ही याचना की जाती है। बिना देवी की कृपा के कुछ भी प्राप्त नहीं होता। शैव एवं वैष्णव भी यही मानते हैं।

भगवत्कृपा को प्राप्त करने के लिए उपासना की आवश्यकता है।[2] योग द्वारा प्राप्त मोक्ष में पुनरावृत्ति की—पुनः जन्मधारण की सम्भावना रहती है, अतः उपासना अनिवार्य है।

शाक्त-शैव उपर्युक्त कारण से ही योग के साथ भक्ति या उपासना को आवश्यक मानते हैं।

उपासना में मंत्र महत्त्वपूर्ण हैं क्योंकि वे साक्षात् पराशक्ति स्वरूप हैं। परा शक्ति वैखरी वाणी के रूप में स्फुरित होती है अतः मंत्रों द्वारा उस सूक्ष्म सर्वातीत सत्ता या परात्पर की अनुभूति सहज ही हो सकती है। इसीलिए मंत्रों में अचिन्त्य शक्ति मानी गई है।[3]

मंत्र केवल किसी वर्ण के मात्र उच्चारण को नहीं कहते अपितु गुरु, मंत्र देवता आत्मा मन तथा पवन (प्राणवायु)—इनमें एकता स्थापित करनी पड़ती है, इस ऐक्य की अवस्था में मंत्र का उच्चारण होता है, अतः मंत्र के साथ ध्यान मिला रहता है, यह एकता 'भावना' से सिद्ध होती है। भावनारहित मंत्र का जाप निष्फल रहता है। मंत्र एवं विद्या में प्रायः साधक अंतर बताते हैं। मंत्र का सम्बंध

---

(१) परशुराम कल्पसूत्र—सूत्र १

(२) वही सूत्र १ की व्याख्या

(३) वही—[illegible]—सूत्र ८

पुरुष देवताओं से और विद्या सम्बंध स्त्री देवताओं से होता है। शिव-शक्ति की एकता के लिए विद्या का प्रयोग मंत्र के साथ किया जाता है।[1]

साधक की चित्तवृत्ति के अनुसार भिन्न-भिन्न देवियों के अनेक विद्याओं का विधान किया गया है। कालिका के मंत्र ( विद्या ) को तामसी षोडशी के मंत्र को राजसी तथा परादेवी के मंत्र को सात्विक माना जाता है[2]

बालादेवी का मंत्र—ऐं क्लीं सौः बालायै नमः

काली का मंत्र—क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके

क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा

सरस्वती—ओं ह्रीं ऐं ह्रीं ओं सरस्वत्यैनमः

षोडशाक्षरी मंत्र ( १६ वर्णमाला ) } श्रीं ह्रीं क्लीं ऐं सौः ओं ह्रीं श्रीं<br>कएईलह्रीं हसकहलह्रीं

सकलह्रीं सौः ऐं क्लीं ह्रीं श्रीं

इसी प्रकार अन्य देवियों के अलग अलग तंत्र हैं[3]। देवीरहस्यतंत्र में शिव एवं विष्णु के भी मंत्र दिये गए हैं। इससे स्पष्ट है कि विष्णु को तांत्रिक देवता माना जाता है।[4] इन मंत्रों को तंत्रों में 'विद्या' (गुह्यज्ञान) कहा जाता है।

तंत्रों का विश्वास है कि मंत्रजप से ही सिद्धि होती है वैष्णवों का भी यही विश्वास है। देवी रहस्य में मंत्रजप के दक्षिण मार्गी एवं वाममार्गी-दोनों-उपाय वर्णित हैं। वाममार्ग के अनुसार 'मधुपानपरायण' साधक को किसी नग्न परस्त्री के साथ समागम-अवस्था में ही मंत्र का १ लाख बार जप करना चाहिए—मन्त्रसिद्धि का यह श्रेष्ठ उपाय है।[5]

---

( १ ) ललिता सहस्रनाम ब्रह्माण्डपुराण के उत्तरखंड से प्राप्त—भास्कर राय की टीका सहित, अनंतकृष्ण शास्त्री द्वारा अंग्रेजी में अनूदित द्वितीय संस्करण अड्यार १९२५ भूमिका भाग

( २ ) देवीरहस्य रामचन्द्र काक—१९४१ श्रीनगर कश्मीर पटल १ पृष्ठ ७१-७२

( ३ ) वही, पटल २ ( ४ ) वही पटल ४

( ५ ) वही पटल १० पृष्ठ ९५

सिद्धि का अर्थ 'शक्ति-प्राप्ति' किया गया है। शक्ति का अर्थ यह है—तन्त्र के अन्त में जगत् की उत्पत्ति स्थिति और संहारक जो मति उत्पन्न होती है उसी को 'शक्ति' कहते हैं।[1]

मंत्र नादात्मक है, इस नाद का अनुसंधान ही शाक्त-साधना का मुख्य विषय है, किन्तु दुःख की बात यह है कि सामान्य लोग बाह्य बातों पर अधिक बल देते हैं।

ललिता सहस्रनाम में कहा गया है कि देवी का ध्यान स्त्री या पुरुष—दोनों रूपों में किया जा सकता है क्योंकि देवी न स्त्री लिङ्ग है, न पुल्लिङ्ग। ललिता सहस्रनाम में इस देवी के लिए अक्षरों की संख्या के अनुसार मंत्रों का विधान किया गया है यथा—

पिंडमंत्र एकाक्षरी मंत्र
कर्तरिमंत्र २ अक्षर के
बीज ३ से ९ अक्षरों तक के
मंत्र १० से २० अक्षरों तक के
माला २० से अधिक अक्षरों की माला होती है

मंत्र या विद्या को 'कादि' या 'हादि' विद्या के नाम से पुकारा जाता है। प्रारम्भ में 'क' होने पर 'कादिविद्या' अथवा 'हादि विद्या' होती है।

कुंडलिनी योग 'षट्चक्रभेद' द्वारा नादानुसंधान ही शाक्त-योग का मुख्य विषय है। आज्ञाचक्र के भेदन के बाद नाद का उदय होता है। इसके बाद बिन्दु स्थान है जो योगियों का सुरम्य गेह है। इसमें स्थित होकर द्रष्टा प्रपंच को तटस्थ होकर देख सकता है। अतः यह समझना कि हठयोग केवल सिद्धि के लिए है, गलत है यद्यपि बहुत से योगी हठयोग को केवल सिद्धिदाता मानते हैं।

बिन्दु के बाद अर्धचन्द्र का है। बिन्दु को चन्द्रबिन्दु तथा अर्धबिन्दु को अर्धचन्द्र कहते हैं इसी में अष्टकला शक्ति का विकास होता है। इसके बाद घोर अवरोधकारी अवस्था का उदय होता है, यह 'रोधिनी' कहलाती है। इसे भेदकर साधक नाद-भूमि में प्रतिष्ठित होता है। ब्रह्मरन्ध्र में नाद का लय होता है। इसके बाद बिन्दु शक्ति का उदय होता है, तत्पश्चात् त्रिकोणस्वरूपा 'व्यापिका' है, यह

(१) वही पटल १४ पृष्ठ ११

बिन्दु के विलासस्वरूप वामादि शक्तित्रय से समन्वित है। इसके पश्चात् 'समना' शक्ति का उदय होता है, यह शिव से संयुक्त रहती है। 'समनावस्था' में आकर मन स्पन्दनहीन होकर समाप्त हो जाता है, इसके बाद 'निरूपा' एक कला रहती है, इसे इसे 'निर्विकल्पकरूप' कहा गया है, यही 'उन्मनाभूमि' है, सांख्य इसे ही 'कैवल्य' कहते हैं इसके पश्चात् बिन्दु भी लय हो जाता है, महाशक्ति का आविर्भाव हो जाता है, यही पूर्णता की अवस्था है।[1]

बिन्दु का जब लय होता है, तो एक रिक्त दशा उत्पन्न होती है, इसी को योगी 'अमावस्या' कहते हैं, इसके बाद महाशक्ति के आविर्भाव के बाद 'पूर्णदशा' को ही 'पूर्णिमा' कहा जाता है। महाशक्ति की अमावस्या की ओर जो स्फूर्ति है, वही 'कालीरूप' है और पूर्णिमा के रूप में षोडशी त्रिपुरा सुन्दरी या श्रीविद्या व्यक्त होती हैं भयंकर एवं कोमल देवियों के रूप का रहस्य यही है, इसी को 'कालीकुल' या 'श्रीकुल' भी कहा जाता है। इन दोनों के मध्य में तारा या तारिणी विद्या है[2] कुण्डलिनी जाग्रत होने पर ही यह अवस्था प्राप्त होती है।

कविराज जी के अनुसार शक्ति-साधना में सकल निष्कल तथा मिश्र शक्ति की ये तीन अवस्थाएँ हैं। रूप का ध्यान रखने से सकलभाव की उपासना निकृष्ट है, मिश्रभाव की उपासना मध्यम है तथा निष्कल उपासना ही श्रेष्ठ है, कविराज जी बिना गुरु कृपा के और कुंडलिनी के जागरण के किसी को शक्ति-उपासना का अधिकारी नहीं मानते।

मूलाधार से आज्ञा चक्र पर्यन्त कुलेश्वरी रूप में शक्ति की आराधना निकृष्ट उपासना है। परन्तु जो साधक इन्द्रिय तथा प्राण की गति का अवरोध कर सुषुम्ना में प्रविष्ट नहीं हो सकता उसके लिए देवी की अधम उपासना भी नहीं है[3]।

भेद-बुद्धि जब तक है, तब तक मूलाधार से सहस्रदल कमल तक देवतादि सहित समग्र श्री-चक्र की उपासना ही धर्मात्मक बाह्य पूजा है। कुंडलिनी योग के पूर्ण होने पर साधक के हृदय में नाद की अभिव्यक्ति ही आन्तर जप या मानसजप

---

(१) शक्ति अंक— शक्ति-साधना —कल्याण गोरखपुर
(२) वही (३) वही

है, इसमें साधक पूर्णत: अंतर्मुख होने पर ही सफल होता है। वस्तुत: यह चित्त की निरन्तर अंतर्मुखता के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं है।[1]

षट्चक्र निरूपण ७२ हजार नाड़ियों के इस शरीर का आधार मेरुदण्ड है। शरीर या पिण्ड ब्रह्माण्ड का ही लघुरूप है।

षट्चक्र सुषुम्ना के भीतर स्थित माने जाते हैं। ये कमल के आकार के हैं और प्रत्येक चक्र कमल के दल एवं वर्ण भिन्न हैं।

जाने का विवरण षट्चक्र निरूपण (पूर्णानन्द) के आधार पर दिया जाता है।[2] जिसे पृथक् चार्ट पर देखा जा सकता है।

उपर्युक्त विवरण 'षट्चक्रनिरूपण' के आधार पर 'शक्ति-अंक' से दिया गया है। अन्य ग्रंथों में कुछ भिन्नता भी पायी जाती है, जैसे 'शारदा-तिलक' में गणेश सरस्वती लक्ष्मी नारायण आदि देवी-देवताओं का उल्लेख है।

कुछ योगी अब एवं कुंडलिनी को नाभिस्थल में मानते हैं। कुछ कुंडलिनी को 'अनाहतचक्र' में मानते हैं।[3] जर्मनी के गिस्विलेस (१७ वीं शताब्दी) महाशय ने कुछ मौलिक चक्र-चित्र बनाए हैं जो शक्ति-अंक में दिए गए हैं। गिस्विलेस के अनुसार चक्रों का सम्बन्ध सोम बुध शनि आदि नक्षत्रों से है।[4] ललिता सहस्र नाम में 'बैन्दव' नाम से एक नवम् चक्र का भी उल्लेख मिलता है। इसे बिन्दुओं का समूह कहा गया है। यथा ह + बिन्दु = बाह (हं) स + बिन्दु = सं = सर्व।[5]

कुंडलिनी योग का वर्णन शाक्ततंत्रों में स्त्री-पुरुष रति रहस्य के माध्यम से वर्णित हुआ है। जिस प्रकार कोई स्त्री राज-मार्ग पर चलती हुई किसी गुप्त स्थान में अपने पति या प्रेमी से मिलती है और आलिङ्गन के बाद अमृत (वीर्य) निचोती

---

(१) वही

षट्चक्रों का विस्तृत विवरण शक्ति अंक (पृष्ठ ४२१—४२६) में द्रष्टव्य।

(२) षट्चक्र निरूपण—शक्ति अंक पृष्ठ ४२१२ से उद्धृत

(३) वही

(४) वही

(५) ललिता सहस्रनाम—अंगरेजी अनुवाद में बैन्दव शब्द की व्याख्या

है उसी प्रकार कुंडलिनी शक्ति सुषुम्ना-मार्ग ( राजमार्ग ) पर चल कर, सुन्न स्थानों में ( चक्रों में ) निवास करती हुई महाशक्ति ( शिव ) का आलिङ्गन करती है और अमृत गिराती है। यह कुंडलिनी सदा ही सर्प की तरह शब्द किया करती है, कान बन्द कर इस शब्द को सुना जा सकता है। 'देवी पुराण' के अनुसार इसका रूप शृङ्गाटक की तरह होता है। जिस प्रकार स्त्री के मिलने पर पुरुष के भीतर अग्नि जागृत हो जाती है, उसी प्रकार कुंडलिनी शक्ति के मिलने पर अग्नि से चन्द्रमा द्रवित होता है।[१]

वाणी की अभिव्यक्ति को भी कुंडलिनी योग से समझाया गया है। बीज के समान वाणी का अव्यक्त रूप (परा शक्ति) मूलाधार में स्थित रहता है। पश्यन्ती अवस्था में यह बीज अंकुरित होने की ओर उन्मुख होता है। मध्यमा वाणी की वह अवस्था है जब दो पत्तियाँ प्रकट होती हैं किन्तु परस्पर संयुक्त रहती हैं वैखरी वाणी की वह अवस्था है जब अलग-अलग पत्तियों की तरह वाणी प्रकट होती है, किन्तु मूल में वह मूलाधार से संयुक्त रहती है। नित्यतंत्र के अनुसार वायु के द्वारा परावाणी सर्वप्रथम मूलाधार में जाग्रत होती है, तत्पश्चात् वह वायु ऊपर उठती है और स्वाधिष्ठान चक्र में व्यक्त होती है यह अवस्था पश्यन्ती कहलाती है।

अनाहत चक्र में आकर बुद्धि के संयोग से यही वाणी मध्यमा कहलाती है और तत्पश्चात् वह विशुद्धि चक्र में व्यक्त होकर जब कंठ से प्रकट होती है तब वह वैखरी कहलाती है।[२]

शक्तियाँ शक्तिपूजा की देवता अनेक देवियाँ हैं। इनमें दस महाविद्याएँ दुर्गा आदि हैं।

शक्ति पूजा मे इनम से कोई एक देवी उस पूजा की अधिष्ठात्री देवी मानी जाती है, उसी के सम्मुख सारी क्रियाएँ की जाती हैं। इनका विवरण इस प्रकार है।

---

(१) ललिता सहस्रनाम—अँगरेजी अनुवाद म द्रष्टव्य 'कुंडलिनी' की व्याख्या।

(२) ललिता सहस्रनाम—अँगरेजी अनुवाद मे द्रष्टव्य उपर्युक्त शब्दों की व्याख्या।

दशमहाविद्या—शक्तिपूजा में १० शक्तियाँ मुख्य हैं, यद्यपि अन्य अनेक शक्तियों के उपासना-क्रम तंत्रों में वर्णित हैं। महाकाली, तारा, षोडशी, भुवनेश्वरी, छिन्नमस्ता, भैरवी, बगलामुखी, मातङ्गी, कमला एवं धूमावती, ये क्रमशः महाकाल, अक्षोभ्य, पञ्च मुखशिव, त्र्यम्बक शिव, कबन्ध शिव, दक्षिणामूर्ति, काल भैरव, एकमुख महारुद्र, मतङ्ग शिव तथा सदाशिव पुरुष की शक्तियाँ हैं। धूमावती पुरुष शून्य है, अतः उसे 'विधवा' भी कहा गया है।

यह विभाजन महाभारत में नहीं मिलता, ऐसा प्रतीत होता है कि दुर्गा-सम्प्रदाय दशमहाविद्या सम्प्रदाय से प्राचीन है।

दशमहाविद्या के अतिरिक्त सात मातायें हैं—ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, ऐन्द्राणी, तथा चामुण्डा।

दशमहाविद्याओं में षोडशी को श्रीविद्या, ललिता, महा त्रिपुर सुंदरी, बाला आदि नामों से अभिहित करते हैं—इसके दस रूप माने जाते हैं—कुमारी, त्रिरूपा, गौरी, रमा, भारती, काली, चण्डिका, दुर्गा तथा ललिता। इसकी उपासनाविधि भिन्न है और इनके सम्प्रदाय भी अलग-अलग हैं।

इनके अतिरिक्त नवदुर्गायें हैं। दुर्गा का अर्थ यही देवी है। शैलपुत्री, ब्रह्मचारिणी, चन्द्रघण्टा, कूष्माण्डा, स्कन्दमाता, कात्यायनी, कालरात्रि, महागौरी तथा सिद्धिदात्री। शक्ति अंक ( कल्याण ) में इनके चित्र यथास्थान दिये गए हैं।

आयु की दृष्टि से देवियों की पूजा का भी विधान किया जाता है। १ वर्ष की देवी 'सन्ध्या', २ वर्ष की 'सरस्वती', ७ वर्ष की 'चण्डिका', ८ वर्ष की 'शाम्भवी', ९ वर्ष की 'दुर्गा' या 'बाला', १० वर्ष की 'गौरी', ११ की 'लक्ष्मी' तथा १६ वर्ष की देवी 'ललिता' कहलाती है।[1]

शाक्त लोग 'शक्ति' से ही सृष्टि का विकास मानते हैं, अतः शिव, विष्णु एवं ब्रह्मा देवी से ही उत्पन्न हुए हैं। इस विकास को यों दिखाया जाता है।[2]

---

(1) Elements of Hindu Iconography G N Rao Vol. (I) Prt (II)

(2) Ibid Vol (I) part (II)

आदि शक्ति— सात्त्विक अंश → गौरी + विष्णु

आदि शक्ति— राजस—लक्ष्मी → महालक्ष्मी + हिरण्यगर्भ

आदि शक्ति— तामस—महाकाली → सरस्वती + रुद्र

देश की दृष्टि से देवी के १२ स्थान कहे गए हैं—कामाक्षी (कांचीपुर) कुमारी (केरल) सुंदरी (बंगाल) गुह्यकेश्वरी (नेपाल) भ्रमरी (मलाया) अम्बा (आनर्त) महालक्ष्मी (करवीर) कालिका (मालवा) ललिता (प्रयाग) विन्ध्यवासिनी (विन्ध्याचल) विशालाक्षी (वाराणसी) तथा मंगलवती (गया)।

त्रिपुरा देवी के तीन पीठ बताये जाते हैं—कामगिरि (कामाख्या पर्वत) जालंधर तथा पूर्णगिरि। इसे ही त्रिपुरबाला त्रिपुरसुन्दरी तथा त्रिपुरभैरवी कहा गया है।

तोडलतंत्र में देवियों के-विशेषकर दस महाविद्याओं के दस भैरवों के नाम भी दिये गए हैं[1] महाकाल (काली) अक्षोभ्य (तारा) शिव (त्रिनेत्र+पंचमुख) (षोडशी) त्र्यम्बक (भुवनेश्वरी) दक्षिणामूर्ति (भैरवी) कबंध (छिन्नमस्ता) एकवक्त्र भै (बगला) मतंगशिव (मातंगी) विष्णु या सदाशिव (कमला)। किन्तु धूमावती के भैरव का उल्लेख नहीं मिलता।

सम्मोहन तंत्र में चंडेश्वरी, लघुश्यामा, त्रिपुटा वनदुर्गा शूलिनी अश्वारूढ़ा, त्रिलोकविजया वाराही एवं अन्नपूर्णा का भी उल्लेख है।[2]

शक्ति-पूजा परशुराम कल्पसूत्र में ललितात्रम, श्यामागम आदि कई देवियों की उपासना का वर्णन है, साधक की चित्तवृत्ति के अनुसार ही साधनाओं का विधान किया गया है प्रत्येक देवी का रूप मंत्र आदि अलग अलग हैं, परन्तु सभी साधनाओं का आधारभूत सिद्धान्त एक ही है देवी के साथ तादात्म्य। यह अनुभव करना कि मैं देवी ही हूँ। यह स्मरणीय है कि देवी या शक्ति को स्त्रीलिङ्ग या पुल्लिङ्ग से परे माना जाता है केवल साधना को सुविधाजनक बनाने के लिए उसे 'स्त्रीरूप' माना गया है। इसका भी एक विशेष सिद्धान्त कल्पित किया गया है। शाक्तों शैवों एवं वैष्णवों के अनुसार सामर्थ्यविशिष्टसत्ता का सहसा साक्षात्कार

---

(1) Gleanings from the Tantras—Gopinath Kaviraj Vol. (ii)

(२) वही

साधना की अशिक्षित चेतना सहन नहीं कर सकती, अतः उस सर्वातीत सत्ता का अंश एकदेश में अभिव्यक्त रूप ही साधना का विषय बनाया जाता है।

देवी मंत्रोच्चारण के साथ साथ ध्यान करने से स्वतः मानसिक क्षितिज पर स्फुरित होती है, बाहर की मूर्ति तो आंतरिक मूर्ति को जाग्रत करने का साधनमात्र है, अतः 'मूर्ति' का वास्तविक अर्थ है—'साधक की चेतना में स्फुरित दिव्य-सत्ता का रूप।'[1] यही देवी का दर्शन देना है।

पूजा-पद्धति परशुरामतंत्र कौलों का तंत्र है, अतः कौल-साधना के लिए इस तंत्र को प्रमाण माना जाता है।

इस तंत्र में देवी पूजा में पंचमकार की को आवश्यक कहा गया है। "कलियुग में केवल शुभ आसन से ही देवी की पूजा करे", ऐसा स्पष्ट कहा गया है।[2] कुलार्णव में कहा गया है कि सुरा एवं मांस के पूजन बिना निष्फल होता है।[3]

किन्तु पंचमकार सेवन के विषय में तंत्र जिस सावधानी पर बल देते हैं, उसे प्रायः भुला दिया जाता है। देशी-विदेशी विद्वान और मूर्ख-जनी यह भूल जाते हैं कि शाक्त-शैव तथा तांत्रिक बौद्धों ने समाज में फैली हुई बुराइयों को अनुशासित करने के लिए इन साधनाओं का आविष्कार कर लिया था। अतः तंत्र घोषित करता है कि यह पंचमकारतत्व 'अधिकारापन्न' है, यह मनोनिग्रह के हेतु है, विलासिता को धार्मिक रूप देने के लिए नहीं है। अतः स्थिरचित्त के लिए सुगम

---

(१) यथा यतो मनुर्वेद यथाभक्तितः
प्रादुर्भूय मे सद्यो या सा प्रोक्तेति देवता—
देवीरहस्य रामचन्द्र काक पटल १४ पृष्ठ ६१०
श्रीनगर, काश्मीर १९४१

(२) पूजनीया कलौ देवी—केवलैरासनैः शुभैः

(३) विनाऽलिपिशिताभ्यां च पूजनं निष्फलं भवेत्—कुलार्णव परशु
रामकल्प सूत्र से उद्धृत

के लिए है, पंचमकार सेवन का निषेध उसका तात्पर्य नहीं है। (द्रष्टव्य-हंसविलास-पृष्ठ ११८)

कृष्ण मिश्र ने प्रबोधचन्द्रोदय नाटक में विलासी और भ्रष्ट शाक्तसाधकों की निन्दा की है, स्वयं परशुरामतंत्र के टीकाकारों ने शास्त्र-वचनों का मनमाना अर्थ करने वालों की भर्त्सना की है कि आजकल अजितेन्द्रिय, चपलचित्त, शिश्नोदर परायण पापात्मा लोग 'पीत्वा पीत्वा पुन पीत्वा' मावसाम्व पिबेद् मद्य आदि वचनों का वास्तविक तात्पर्य न समझ कर अनर्थ कर रहे हैं।[1] अतएव अजितेन्द्रिय साधक को गन्ध, उदक आदि से शक्ति-पूजा करनी चाहिए जैसा कि दक्षिण पंथी शाक्त करते हैं।[2] फेत्कारी तंत्र में भी अजितेन्द्रियों के लिए वाममार्ग को सर्वथा गर्हणीय कहा गया है।[3]

कौलसाधना में विधि-निषेध का पूर्ण अभाव है, ज्ञान की अंतिम अवस्था में ही साधक इसका अभ्यास कर सकता है। इसमें 'वर्ण' पुरश्चरण (जप) न्यास आदि किसी का विधान नहीं है। देवीरहस्यतंत्र में पंचमकार की महिमा का विस्तार से वर्णन किया गया है, इसमें भी मदिरा एवं मैथुन का विशेष विवरण मिलता है। भिन्न-भिन्न धर्मों तथा द्रव्यों का समाज में निषेध है, उन्हीं उन्हीं को श्रद्धापूर्वक कौलमार्गी आचरण में लाते हैं।

मदिरा के लिए कहा गया है कि समुद्रमंथन के समय सदाशिव के सुरापात्र से एक बूँद टपक पड़ी थी वही 'सुरलता' बन गई। इस मदिरा या सुरा के अनेक भेद बताये गए हैं और इसे सञ्जीवनी माना गया है।[4]

मदिरापान के सन्दर्भ में सात स्थितियों का वर्णन मिलता है, जो योग की स्थिति को भी संकेतित करती हैं। मदिरापान (तथा अन्य मकारों को भी) स्वात्मानन्द का अभिव्यंजक माना गया है। स्वात्मानन्द में भावना की दृढ़ता से ही निग्रह, अनुग्रह की सामर्थ्य उत्पन्न हो जाती है, ऐसा विश्वास है।[5]

---

(१) परशुरामकल्पसूत्र—भाग १ पृष्ठ १५१
(२) वही पृष्ठ १५२
(३) वही
(४) देवीरहस्य—पटल ११
(५) नित्योत्सव—परशुरामकल्पसूत्र (टीकाकार—उमानंद नाथ) १९२३ महाबैंकशाली बड़ौदा

आरम्भोल्लास यह प्रारम्भिक साधना है इसमें पंचमकार का अनुशासित प्रयोग किया जाता है। इसमें 'त्रैपुरसिद्धान्त' पर बल दिया गया है।

तरुणोल्लास इसे 'गणपतिक्रम' कहते हैं इसमें गणपति तान्त्रिक देवता के रूप में पूजित होता है। इस क्रम में मदिरा की मात्रा बढ़ जाती है।

यौवनोल्लास इसमें 'अजपाजप' (हंसस्सोऽहं) चलता है, मदिरा की मात्रा बढ़ जाती है। किन्तु गुरु की देखरेख में कार्य होता है।

प्रौढोल्लास इसमें 'मानसजप' पर बल दिया गया है।

तदन्तोल्लास वाराही मंत्र का जप होता है, इसमें समयभावना, मदनविवशा शक्ति के साथ विहार होता है मदिरा की मात्रा बढ़ जाती है।

उन्मनोल्लास यही 'उन्मन' अवस्था है, इसमें साधक का चित्त सर्वतत्त्वों का मन हो जाता है, क्योंकि इसमें मदिरा सब कुछ भुला देती है।

अतः मदिरापान द्वारा प्राप्त मानसिक अवस्था को प्रतीकरूप में भी स्वीकार किया जाता है। १८वीं शताब्दी के एक ग्रंथ 'हंसविलास' में कहा गया है कि उन्मनावस्था योग की उच्चतर अवस्था है, इसमें नगाड़े आदि का भी बाह्य शब्द नहीं सुनायी पड़ता और शरीर काष्ठवत् हो जाता है।[1] ललितासहस्रनाम में 'उन्मनावस्था' को मनोन्मनी कहा गया है। यह ब्रह्मरन्ध्र से किंचित् नीचे का स्थान है, जहाँ प्राण-वायु स्थिर हो जाने पर यह अवस्था प्राप्त होती है इसे 'रुद्रमुख' भी कहा गया है। यहाँ काल देश (Space) सत्य, देवतादि का अस्तित्व नहीं रह जाता यहाँ पूर्ण-स्वातंत्र्य प्राप्त होता है। कबीर ने इसी अवस्था का वर्णन किया है। 'उन्मनी' योगशास्त्रानुसार एक मुद्रा भी है, इसमें नेत्र न बन्द होते हैं, न खुलते हैं। न साँस जाती है, न रुकती है, ध्यान एवं ध्येय रूप समाप्त हो जाता है।[2]

---

(१) दुन्दुभ्यादि निनादम्, नितरामपि नवावन् ।
काष्ठवज्जायते देहो—ह्युन्मन्यावस्थया ध्रुवम् ।
हंसविलास सम्पादक विठ्ठलेशपरमहाचार्य गायकवाड़ ओरियंटल सीरीज १९३७ पृष्ठ ४८

(२) ललितासहस्रनाम—अनंतकृष्ण शास्त्री द्वारा मनोन्मनी की व्याख्या।

अनवस्थोल्लास यह अंतिम स्थिति है, इसमें मदिरा की मात्रा सबसे अधिक दी जाती है। योग की उन्मनावस्था को प्राप्त साधक ही इस अवस्था को प्राप्त कर सकता है।[1]

परशुरामकल्पसूत्र में अन्यत्र कहा गया है आरम्भावस्था में उपासनाविषयक इच्छा होने पर भी साधक में तंत्रशास्त्र की अनभिज्ञता रहती है। तरुणावस्था में तंत्र का पठन-पाठन पूरा हो जाता है। यौवनावस्था में शास्त्रज्ञान हो जाता है। प्रौढ़ावस्था में साधक शास्त्र प्रतिपादित ध्यान में लीन हो जाता है। तदन्तावस्था में ध्यान के बाद उल्लासवृत्ति होती है। उन्मनावस्था में मन शक्ति से युक्त हो जाता है और अनवस्था-स्थिति में साधक 'पुर्णाशक' हो जाता है उन्मनावस्था से पूर्व मदिरा चांचल्य उत्पन्न करती है, परन्तु उन्मनावस्था में यत्न बिना ही मन स्थिर हो जाता है। जब यत्न करने पर भी—अर्थात् वामाचार की अति कर देने पर भी मन चंचल नहीं होता तब उसे 'अनवस्था' की स्थिति कहते हैं यही अंतिम स्थिति है। उल्लास का अर्थ है अपने अन्तःकरण का ज्ञान अर्थात् आत्म ज्ञान। विद्वान् साधक स्वरूप का सूक्ष्मबुद्धि से अपने आप ही शोधन करता है। इस प्रकार चेतना का शोधन करके प्रौढ़ावस्था (तुरीयावस्था) पर्यन्त 'समयाचार' का पालन करना चाहिए अर्थात् विधि-निषेध मानना चाहिए तत्पश्चात् 'यथा काम विहार' किया जा सकता है।[2]

विहार के लिए व्यक्ति या स्त्री की प्राप्ति के विषय में कुछ नियम बताये गए हैं, यथा जो स्त्री स्वतः आसक्त हो उसी का भोग करना चाहिए उदासीन को उपाधि देकर आकर्षित करने का प्रयत्न शास्त्र-विरुद्ध है।[3]

वामाचार साधना का उद्देश्य है, घृणा शंका भय लज्जा जुगुप्सा कुल जाति तथा शील का क्रम-क्रम से नाश कर देना, इससे चेतना को संकुचित करने वाले आवरण नष्ट हो जाते हैं और पिण्ड में स्थित शक्तियाँ जागृत हो जाती हैं।

शाक्तधर्म साधना के तीन भेद करते हैं—पशु दिव्य एवं वीर। 'पशु' साधक मर्यादावादी होते हैं उनके लिए दक्षिण पंथ है। दिव्य साधक मुद्रा मंत्र

---

(१) नित्योत्सव—उमानन्दनाथ

(२) परशुराम कल्प सूत्र—भाग १, पृष्ठ ११६ ११८

(३) वही पृष्ठ ११८

मैथुन को नहीं छोड़ता तथा वामाचार का सेवी होता है। वीरसाधक के लिए विधि-निषेध नहीं है।

वीरसाधना ही कौलसाधना है जिसका कुछ परिचय हमने दिया है। इसमें सर्वोत्कृष्ट साधना 'श्मशान साधना' है। बिना श्मशानसाधना के कलियुग में पूजा होमादि निष्फल रहते हैं। यह 'भैरव (भयंकर) साधना' कहलाती है।

श्मशान साधना वस्तुतः भय पर विजय प्राप्त करने के लिए है, जिस तरह पंचमकार का उद्देश्य चित्त की एकाग्रता है, उसी तरह घृणा, भय, लज्जा, आदि पर विजय प्राप्त करने के लिए श्मशानसाधना है। शाक्तसाधक जानबूझ कर अपने को उन स्थितियों में डालते हैं जिनमें मन क्षुभित हो और ऐसे समय में ही वे अपनी चेतना को निराकुल रखने का अभ्यास करते हैं।

क्योंकि 'श्मशान' सर्वाधिक रूप से भय, लज्जा, घृणादि को उत्पन्न करने वाला है, वहाँ शृंगाल का घोर रव होता है, चिता की दुर्गंध उठती है, भूत-प्रेत पिशाच विचरते हैं, चारों ओर विघ्न ही विघ्न उपस्थित होते हैं, अतः श्मशान को परम उपयुक्त स्थान माना जाता है। कायर एकाकी ऐसे स्थान पर जाने का भी साहस नहीं करते किन्तु वहीं 'अष्ट भैरव' विचरते हैं और उनके भक्त 'वीर' साधक भी। श्मशान को इसीलिए 'वीरभूमि' कहा जाता है।

रात्रि के प्रारम्भ होते ही, श्मशान में पहुँचकर प्राणायामादि द्वारा शुद्धि करके देवी का ध्यान करते हुए मंत्र का जप करना चाहिए। प्रार्थना करे कि 'हे ज्वालाकरालवदना देवी! तू कल्पान्त में नृत्यकारिणी है, प्राणी तुममें ही लय होते हैं, तू मुझ पर अनुग्रह कर।'[1]

श्मशान साधना में भी भक्ति, प्राणायाम, ध्यान, आदि सभी का नियम दिखायी पड़ता है। श्मशान साधना से ही साधना को 'भैरव' रूप प्राप्त होता है। अघोर, कापालिक, भैरव जैसे साधक श्मशान साधक ही हैं। श्मशान-साधना में पंचमकार द्वारा 'वारुणी' को संतुष्ट करने का विधान किया गया है और 'बलि' प्रेत कर्म भी किये जाते हैं। शिव के अङ्क में बैठी हुई देवी का ध्यान किया जाता है।[2]

---

(१) देवी रहस्य—पटल १६।

(२) वहीं।

कौलावली निर्णय में श्मशान में 'शव साधना' का विस्तृत वर्णन है।
'कौलावली निर्णय' में श्मशान में 'शव साधना' का विस्तृत वर्णन है। यहाँ यह भी कहा गया है कि शाक्तों के अतिरिक्त वैष्णव गाणपत्य शैव तथा अन्य मंत्रों के साधक भी शवसाधना करते हैं।[1] सम्भव है वैष्णवादि में भी प्रथम भयंकर क्रियाएँ प्रचलित रही हों क्योंकि पांचरात्र में मोक्ष पर पर्याप्त बल दिया गया है।

किसी स्वस्थ, युवा और सुन्दर व्यक्ति की मृत्यु के बाद उसके शव को लेकर उसकी पीठ पर साधक बैठकर मंत्र का जाप करे। पीठ पर देवी का मंत्र बनाया जाता है और शव की शिव के समान पूजा की जाती है। इस प्रकार के मंत्र जप को 'पुरश्चरण' कहते हैं। कौलावली निर्णय के १४ वें अध्याय में इस साधना का विस्तृत वर्णन है। अनेक द्रव्यों से शव की पूजा की जाती है, उसे चंदन, पान सुगंधि आदि से सजाया जाता है। भीम जप से साधक का आसन हिलने लगता है और नाना विघ्न आते हैं, निर्भय होकर मंत्र जाप करते रहने पर सिद्धि मिलती है। शव को सम्बोधित करके जो स्तोत्र पढ़ा जाता है, उस पर ध्यान देने से स्पष्ट होता है कि यह साधना भी चित्त की स्थिरता की परीक्षा के लिए की जाती है, हे भीम। भक्तलोचन। भावुक। शवों के अधिप। तुम हमारी रक्षा करो।[2] इस प्रकार के भक्ति-भाव से ओतप्रोत स्तोत्रों से शव साधना की जाती है। यह भाव ही फलदायक है, क्रिया विशेष नहीं। भक्ति से ही पूजन होता है, यह बार-बार कहा गया है[3] साधना की विशेषता के कारण ही इसे 'वीरभाव' कहा गया है।

शवसाधना से अवश्य शक्तियाँ जागृत हो जाती हैं और सिद्धि प्राप्त होती है, तन्त्रों का यह अटल विश्वास है।

---

(१) वैष्णवे गाणपत्ये च शैवे चैवाऽन्यमन्त्रके। शाक्ते चैव विशेषेण साधयेत् साधकोत्तम'—कौलावली निर्णय चतुर्दश उल्लास १५ श्लोक।

(२) वही—१२५ १५० श्लोक।

(३) भक्त्या पूजयित्वा च शवो तावत् सहस्रकम्—वही २४५-२५० श्लोक।

कुमारीपूजा वीरभाव' में 'विधि' का उल्लंघन ही ध्येय हो जाता है। चमत्कार भी इस अवस्था में क्षेम माना गया है।[1] स्त्रियों में अति सीमा तक पहुँचा हुआ आदर भाव बार बार वर्णित है। बाला यौवना वृद्धा सुन्दरी कुत्सिता महा दुष्टा—सभी को प्रणाम करना बताया गया है, क्योंकि स्त्री साक्षात् देवी मानकर शाक्तसाधना में पूजित होती है। कहा गया है कि स्त्री (शक्ति) ही देवता है, स्त्री ही प्राण है, स्त्री ही शोभा है अतः स्त्रीगणों में विहार आवश्यक है अन्यथा अपनी स्त्री के साथ ही साधना करनी चाहिए।[2]

स्त्रियों की प्राप्ति में वीरसाधक जाति का ध्यान नहीं रखते नटी कापालिकी वेश्या रजकी नापित की पत्नी ब्राह्मणी शूद्रकन्या गोपालकन्या मालाकार की पत्नी—इन नौ को 'नवकन्या' कहा गया है। महानिशा ( अमावस्यादि ) में इन्हें लाकर इनकी पूजा करना चाहिए।[3]

इन नवकन्याओं को श्रीचक्र' में स्थापित किया जाता है और पुनः इन की पूजा की जाती है। इस समय की भावना का वर्णन मनोरंजक है—

सुषुम्ना के मार्ग से आत्मा की अग्नि में मन रूपी स्रुचा से साधक को धर्माधर्म रूपी हवि को अर्पित करना चाहिए। देवी का स्मरण ( या परायी स्त्री का स्मरण ) करते हुए मंत्र का उच्चारण करना चाहिए। रतिकेलि करता हुआ या जप में संलग्न साधक शीघ्र ही सिद्धि प्राप्त करता है।[4] रतिकेलि के अन्त में ...क व शक्ति को तृप्त करना ही यज्ञ है।

देवीरहस्य में स्तम्भन मोहन मारण आकर्षण वशीकरण उच्चाटन ...क पौष्टिक आदि सिद्धियों का भी विस्तृत वर्णन मिलता है। इन सबमें

---

(१) रतिकामे महेशानी वीराचारं च कन्यका।
बलाद्वा यत्नतो बुद्ध्या पावयत् परयोषितम्
सुरया रेतसा वापि अन्येन मधुनाथ वा।
संमोहैर्भिरेवयेन्नारीं कन्यां वा मन्त्रवर्जिताम्।
स्वकीयां परकीयां वा रूपयौवनगर्विताम्—देवीरहस्य—पटल २१

(२) स्त्रियो देवाः स्त्रियः प्राणाः स्त्रिय एव हि भूषणम्।
स्त्रीगणेषु सदा भाव्यमन्यथा स्वस्त्रियामपि—वही

(३) वही
१५

(४) वही—पटल २१

देवी के साथ तादात्म्य से ही सिद्धि मानी गई है, यद्यपि अनेक बाह्य से युक्त क्रियाएँ
भी इनमें मिलती हैं।

सिद्धियों की प्राप्ति में भी मंत्र जपते समय साधक के चित्त की जैसी अवस्था
होती है, वैसी ही 'सिद्धि' प्राप्त होती है।

चक्रपूजा 'गुरु पूर्णिमा संक्रान्ति चतुर्दशी या अष्टमी की रात्रि में
शाक्तसाधक सामूहिक रूप से चक्रपूजा करते हैं। इसमें गुरु की देखरेख में सभी
तांत्रिक विधान के द्वारा 'शक्तिपूजा' होती है। पंचमकार का शोधन करने के बाद
भोग एवं बलि का विधान किया गया है। चक्रपूजा में 'शक्ति' (स्त्री) और वीर
साधकों का उच्छिष्ट खाया पिया जाता है।'[1]

देवीरहस्य तंत्र में अन्यत्र दक्षिणाचार वामाचार और कुलाचार—इन
आचारों का अलग-अलग वर्णन भी मिलता है, यद्यपि कौलमार्ग एवं कुलाचार को
सामान्यतः अलग नहीं किया जाता। इसे 'दुर्गा' के तीन आचार कहा गया है।

दक्षिणाचार में प्रभात स्नान सन्ध्या मध्याह्न में जप ऊन का आसन, वीर,
शंकर आदि सात्त्विक भोजन रुद्राक्षमाला धारण, पापान के पान तथा अपनी स्त्री
के साथ भोग ही विशेष माना गया है इसमें मदिरा का निषेध है।[2] इस मार्ग में
देवी के अतिरिक्त अन्य अमुख्य देवताओं की भी पूजा हो सकती है, उदाहरण के
लिए आज के शाक्त मंदिरों में बीच में देवी की मूर्ति तथा पार्श्वों में विष्णु, गणेश
शिव आदि की भी मूर्तियाँ रहती हैं, किन्तु देवी ही मुख्य रूप से पूज्य मानी जाती
है। दक्षिण मार्गी साधक ऋषि देव पितर मनुष्य आदि के लिए 'पंचयज्ञ' का
सम्पादन करते हैं और विधि-निषेध मानते हैं। वाममार्ग में देवी के साथ एकता
होने के कारण पितृ ऋण ऋषि ऋण देव ऋण की चिन्ता नहीं रहती न पंच-
यागादि करने पड़ते हैं। वह संसार का आनंद लेता है, वह शेरों पर सवार होता है,
सम्पत्ति स्त्री एवं अन्य लोगों को जीतता है, भूतप्रेतादि को वश में करता है। वाम
के समान निर्भय विचरता है। प्रायः वाममार्गी जान-बूझकर मर्यादा का
उल्लंघन करते हैं।

---

(१) द्रष्टव्य—देवीरहस्य—पटल १८

(२) वही पटल—१६

अधिक प्रिय माना गया है।[1] अन्यत्र कहा गया है कि कृष्ण भोगी थे और शुक योगी थे वसिष्ठ कर्मकाण्डी थे राम तथा जनक राजमार्गी या निष्कामकर्मयोगी थे— ये ही पाँच तत्त्वदर्शी माने गए हैं।[2]

भाव की दृष्टि से पशुभाव सामान्य जन के लिए तथा वीर भाव और दिव्य भाव उच्च साधकों के लिए माना जाता है। इन तीनों भावों के तीन भेद किये जाते हैं। पशु स्वभाव पशु तथा विभावपशु पशुभाव में कुछ भी ज्ञान नहीं होता न ज्ञान के प्रति उन्मुखता ही होती है। स्वभाव पशु में 'ज्ञानोन्मुखता' जागृत हो जाती है। विभावपशु में ज्ञान प्राप्त करने की चेतना निश्चित हो जाती है। जब उच्चता की ओर चलने की इच्छा के साथ-साथ प्रयत्न प्रारम्भ हो जाता है, तब वह वीर साधक कहलाता है। वीरसाधक भी स्वभाव वीरभाव एवं विभाव वीरभाव को क्रमशः प्राप्त करता है, इसमें ही वामाचार का प्रयोग आता है, अन्त में 'दिव्यभाव' है जिसमें साधक पाशों से मुक्त होकर स्वच्छन्द विचरता है।[3]

शाक्त-साधना द्वारा निरूपित सभी आचारों कोमल और भयंकर क्रियाओं में 'भाव' को ही मुख्य आधार माना गया है। बाह्याचार इस 'भाव' को या तो प्रेरणा देने के लिए है अथवा इस भाव के उच्चतर स्थितियों में रूपान्तरण के लिए है अथवा इस परीक्षा के लिए है कि दिव्यता की ओर रूपान्तरण हो रहा है या नहीं और यह कि किस सीमा तक यह रूपान्तरण हो चुका है। इस दृष्टि से शवसाधना कुमारीपूजा चक्रपूजा आदि को देखने पर तंत्र-साधना का उद्देश्य स्पष्ट हो जाता है। कौलावली निर्णय में स्पष्ट कहा गया है कि भाव के बिना मंत्र यंत्र और साधना अष्ट पुष्प मधुप पीठपूजन कन्याभोजन स्वकुल में प्रीति दान, जितेन्द्रियता कौलाचार आदि कोई कुछ भी फल नहीं देते अतः यंत्रमय

---

(१) भोगमोगात्मकं कौलं तस्मात्सर्वाधिकं प्रिये—हंसविलास पृष्ठ १०४ से उद्धृत

(२) कृष्णो भोगी शुको योगी वसिष्ठः कर्मकारकः।
राजानौ रामजनकौ पञ्चैते तत्त्वदर्शिनः—हंसविलास पृष्ठ १०४ से उद्धृत।

(३) द्रष्टव्य—कौलावली निर्णय की भूमिका—पृष्ठ १४

स्तोत्रपठन आदि में साधक उसी भाव में निमग्न होकर—तादात्म्य द्वारा इष्टसिद्धि प्राप्त करता है।[1]

भयंकर क्रियाओं को छोड़कर शाक्त-साधना की आधारभूत सिद्धान्त 'भाव' पर आधारित है, शैव बौद्ध एवं वैष्णव तंत्रों में भी यही सिद्धान्त दिखायी पड़ता है, देवता का ध्यान[2] उसके साथ भावात्मक एकता—देवतामय हो जाना ही उपर्युक्त सभी सम्प्रदायों में स्वीकृत है। शाक्त तथा शैव मूलप्रवृत्ति काम को भोग द्वारा वश में लाते हैं, इसमें विरोधाभास दिखायी पड़ता है, परन्तु है नहीं भोग के समय भावना ही मन को कलुषित करती है यह भावना कि मैं कुछ अनुचित कर रहा हूँ इस भावना के निकल जाने पर वही भोग ग्लानि नहीं उत्पन्न करता अतः कुमारी पूजादि में स्त्री को देवी रूप में स्वीकार—सम्पूर्ण विलास की परिस्थिति को शाक्त साधक एक सर्वथा पवित्र और दिव्य भाव द्वारा बदल देते हैं, इसी के सदृश वैष्णव भक्त श्याम द्वारा राधाकृष्ण की मग्न रति को देखकर लज्जित नहीं होते उसे दिव्य रति मानकर प्रसन्न हो हृदय देखते हैं और जन्म जन्मान्तर देखते रहना चाहते हैं अतः प्रवृत्ति से प्रेरित कर्म में सामाजिक कारणों से जो मन लज्जादि संयुक्त हो जाते हैं उन्हें अपने मन की भावना को बदल देने पर सरलता से ही जीता जा सकता है। इसी प्रकार काम प्रवृत्ति जो मूल प्रवृत्ति है, उसे भी 'दिव्यकर्म' समझ कर करने से—काम को संतुष्ट करते समय यह भावना करने से कि यह मिलन ब्रह्माण्ड व्यापी शक्ति एवं शिव का—पुरुष मिलन है, साधक के मन में लज्जा ग्लानि कम होने लगती है और अंततः मन शांत हो जाता है। वैष्णव इसी क्रिया

---

(१) न भावेन विना देव यन्त्र मन्त्राः फलप्रदाः। किं वीरसाधनैर्देवि किं स्नानकष्टैः किं पीयूषमनेन किं कन्या भोजनादिभिः स्वपुष्पैर्निवेदनैः किं कुसुमैः। परैर्वा सुन्दरेण च। भावेन लभते मुक्तिं भावेन कुलवर्धनम्, भावेन गोत्र वृद्धिः स्यात् भावेन कुल शोधनम्—कौलावली निर्णय—एकादश उल्लास २ १० श्लोक

(२) मूलाधारे स्मरेत् नित्यं त्रिकोणे देवता निधिम्

'श्यामा रहस्य' में कुंडलिनी को स्मरण या ध्यान कर सिद्ध किया गया है, द्रष्टव्य—श्यामा रहस्य—श्रीराम विद्यासागर कलकत्ता द्वितीय संस्करण—१८९६ ई. सम्पादक—पूर्णानन्द।

मध्यकालीन हिन्दी काव्य की तांत्रिक पृष्ठभूमि स्तरों पर प्रक्षेपण हो
को केवल ध्यान करते हैं इससे साधक की वासना का दिव्य स्तरों पर प्रक्षेपण हो
जाने से—यह 'दिव्यभाव' में बदल जाती है।

गंधर्वतंत्र में कहा गया है कि वेद द्वारा बहिष्कृत वस्तुओं का इस प्रकार
उपयोग करो कि साधना में सफलता मिले। उपयोग की विधि तथा भावना से
वस्तु पवित्र या अपवित्र होती है।[1] अतः अद्वैत भावना से शोधित पूजा ब्रह्म में मन
को स्थिर करती है और द्वैतभाव से नरक में डालती है।[2] मजारकर ने लिखा है
कि शाक्त सम्प्रदाय में प्रत्येक पवित्र साधक देवता को स्त्री समझ कर यह अनुभव
करता है कि मैं भी स्त्री हूँ। त्रिपुरा की उपासना में एक सम्प्रदाय इसी विधि का
अनुगमन करता है, यहाँ भी भावना की विशेषता ही दिखायी पड़ती है।[3]

गोपीनाथ कविराज ने ब्रह्म यामल से उद्धरण देकर साधना में चित्त शुद्धि ही
मुख्य है, इस सिद्धान्त को पुष्ट किया है ब्रह्म यामल में कहा गया है कि स्नान शौच,
तर्पण आदि सब मानस ही होता है, पंचवत् आचार करने से कुछ नहीं होता।

शक्ति एवं शक्तिमान की एकता का सिद्धान्त ही शाक्त शैव वैष्णव एवं तांत्रिक
बौद्धमत का सार है। दस महाविद्याओं में 'कमला तथा दस महाभैरवों में इसी[4]
लिए 'विष्णु' की गणना तंत्रों में की गई है। बौहृन्नायामलतंत्र में कहा गया है
कि विष्णु के अवतार अपनी शक्ति सहित अवतार लेते हैं। वृन्दावन दो प्रकार का
है (१) भूमि पर या भौम (२) दिव्य। दिव्य वृन्दावन लिङ्ग व योनि पर आधारित
है लिङ्ग व योनि ही प्रकृति व पुरुष है। इसकी शक्ति 'राधा है, राधा के अति
रिक्त अन्य शक्तियों के साथ भी पुरुष क्रीड़ा करता है, यही गोपी भी। है। इससे
जो 'रस' प्राप्त होता है, वह भी शक्ति व शक्तिमान की लीला का ही प्रतिमान है[5]

(१) गंधर्वतंत्र—रामचन्द्र काक तथा हरभट्ट शास्त्री ११३४ श्रीनगर,
कश्मीर पटल—११

(२) वही पटल ११

(३) वैमी कोन कारानी—पृष्ठ ५२ से उद्धृत

(४) स्नानादिमर्मिम शौचो मानस प्रकरो बप।
पूजनं मानसं दिव्यं मानसं तर्पणादिम्—
Gleanings from the Tantras—G N Kaviraj—Page 104

(५) वही पृष्ठ १०५

राधिकोपनिषद् में जीव को स्त्री तथा कृष्ण को 'पति' कहा गया है।[1] राधा ही ह्लादिनी शक्ति है अर्थात् ब्रह्म जो आनन्द स्वरूप है वही राधा के रूप में व्यक्त होता है[2]

श्रीकृष्णयामल तंत्र में विष्णुलोक का वर्णन इस प्रकार मिलता है—

वृन्दावन
|
ब्रह्मज्योतिष
|
विरजानदी — विरजानदी
|
शिवलोक
|
देवीलोक
|
महाविष्णुलोक

कथा है कि ब्रह्मा इस लोक में गए। महाहरि ने पथप्रदर्शन किया। यह महा हरि नीले रंग का था कमलनयन मस्तक पर मुकुटधारी था। ब्रह्मा जब शिव लोक गए तो देखा कि लिङ्ग महायोनि को स्पर्श कर रहा था इसमें 'अर्ध नारीश्वर' प्रकट हुआ। अर्ध नारीश्वर ने कहा कि मैं कृष्ण एवं दुर्गा रूपी राधा का तेज हूँ। कृष्ण का मंत्र प्रकट हुआ—

क्लीं कृष्णाय गोविन्दाय गोपीजन वल्लभाय स्वाहा

तत्पश्चात् ब्रह्मा विरजा नदी पर गए, यह ज्योतिर्मयी है, यहाँ विष्णु की वंशी शृङ्गारिक सुरों वाली गोविन्द की कीर्तन हो रहा था। नदी में कदम्ब का प्रतिबिम्ब था। उसमें स्थित एक कल्पवृक्ष पर मयूर पंख धारी पीताम्बरधारी एक बालक आसीन था उसकी गोद में राधा थी। देवताओं ने वहाँ पहुँचने का प्रयत्न किया किन्तु उन्हें रोक दिया गया।

---

(१) वही

(२) वही—१८६

इसी प्रकार एक परवर्ती ग्रंथ 'हंसविलास' में तंत्र एवं वैष्णव मत की आधारभूत एकता बतायी गई है। हंसविलास में जो परंपरा दी गई है, उसमें महेश्वर-पार्वती के साथ राधा-कृष्ण, का भी उल्लेख है[1]।

हंसविलास में राधाकृष्ण लीला को 'राजयोग' कहा गया है।[2] क्योंकि वह मानसिक भावना पर आधारित है बाह्य क्रियाकलाप पर नहीं। भक्ति की परिभाषा में कहा गया है कि इससे भव दुःख का शमन होता है, मोक्ष ज्ञान प्राप्त होता है, इसमें न योग है, न तप है, न अर्चा है, केवल भक्ति ही इसमें सर्वस्व है।[3]

इस मार्ग में गुरु महिमा की वैसी प्रशंसा है जैसी वल्लभमत में मिलती है।

हंस विलास में 'रासमण्डल' एवं 'चक्र' में सादृश्य दिखाया गया है। इसमें पंक्तिबद्ध या चक्रवत् साधक बैठे होते हैं।[4] रासमंडल में पंचमकार को वास्तविक अर्थ में ही प्रयोग में ला सकते हैं। यथा व्योमपङ्कज से स्रवित सुधा ही सुरा है, पशुघाती या मांस मोक्षी-सह है जिसका चित्त 'पर' में लीन हो जाता है। मैथुन का तात्पर्य है पर शक्ति के साथ आत्मा के मैथुन से उत्पन्न आनंद, न कि दुराचार।[5]

इसी प्रकार 'रास' का वास्तविक अर्थ किया गया है कि आनन्द ही ब्रह्म है, यह आनन्द इस शरीर में प्रतिष्ठित है, उस आनन्द का अभिव्यंजक

---

(१) हंसविलास-दीक्षाप्रसंग

(२) हंस विलास—पृष्ठ १०५

(३) भवदुःख प्रशमनमम्मोक्ष ज्ञान प्रदानत ।
दीप्तार्थं करणादेवि भक्तिरित्य भिधीयते—न योगी न तपो नार्ची——
भक्तिरेव विधीयते—हंस विलास—पृष्ठ १११

(४) पङ्क्त्याकारेण वा सम्यक्-चक्राकारेण वा स्थिते ।—पृष्ठ १२१

(५) व्योमपङ्कजनिष्यन्दसुधापानरतोभवेत्
परे लयति यच्चित्त पशाघी स निगद्यते
परशक्त्यात्ममिथुन संयोगानन्दनिर्भरः
य आस्ते मैथुनं तत्स्यादपरे स्त्रीनिषेवका—वही पृष्ठ १२१

होने से यह 'रास' है। और इस रास में तत्पर व्यक्ति ही 'रसिक' कहलाता है।[1]

स्पष्ट ही यह रास की तांत्रिक व्याख्या है। परन्तु सिद्धान्ततः यह वैष्णव सिद्धान्त से दूर नहीं है, विशेषकर कृष्णभक्त वैष्णवों से जिनमें आनन्द प्राप्ति के लिए ही साधना की जाती है।

ऐसा प्रतीत होता है कि रास सम्प्रदाय ही एक अलग सम्प्रदाय था जो वैष्णवों तथा तान्त्रिकों के सिद्धान्तों में समानता देखकर, दोनों का समन्वय करता हुआ प्रचलित हुआ था, क्योंकि हंसविलास में वेद से वैष्णवमत को वैष्णवमत से दक्षिणमार्ग को उससे वाममार्ग को, वाम से सिद्धान्तमत को और सिद्धान्तमत से उत्तम रास सम्प्रदाय को श्रेष्ठ कहा गया है[2] अर्थात् वैष्णवधर्म का रसोपासवादी रूप ही यह तंत्र स्वीकार करता है।

हंसविलास तंत्रमार्ग में शैवों-शाक्तों के साथ वैष्णवों को भी स्वीकार करता है, यद्यपि उनमें आम्नायमत या शैवमत को ही श्रेष्ठ बताता है।[3]

हंसविलास के अनुसार अनेक लोक हैं इनमें गणेशलोक, सूर्यलोक विष्णुलोक, शिवलोक एवं शक्तिलोक ही श्रेष्ठ हैं। इनमें अलग अलग मंत्र तथा शास्त्र प्रचलित हैं। किन्तु मूर्तियों में 'गोलोक विलासिनी' मूर्ति श्रेष्ठ मानी गई है।[4]

इससे स्पष्ट हो जाता है कि गोलोक का वर्णन तान्त्रिकों के लोक वर्णन से अद्भुत सादृश्य रखता है।

हंसविलास तंत्र 'शुष्क वैरागियों' का घोर खंडन करता है—

---

(१) आनन्दो ब्रह्मणोरूपं तच्च देहे व्यवस्थितम्।
तस्याभिव्यञ्जको रासो, रसिकस्तत्परायणः॥
हंसविलास—पृष्ठ १३६

(२) सिद्धान्तादुत्तमो रासस्तस्मात्परतरं न हि—वही पृष्ठ १३९

(३) वही पृष्ठ १४८ (४) वही—१७१

संन्यासियों के लिए कहा गया है कि व शक्तितत्त्व से परिचित नहीं हैं वे आनन्द रहित हैं, शुष्क हैं[1] इनमें दण्डी, जटिल, मुण्ड, नग्न, आदि अनेक रूप वाले संन्यासी हैं।[2] गृहस्थधर्म ही सर्वश्रेष्ठ आश्रम है, इसकी भी ये संन्यासी निन्दा करते हैं[3] अतः आनन्दवादी साधक को राधा या लक्ष्मी का स्मरण करना चाहिए, यह 'स्त्रीतत्त्व' अत्यधिक रहस्यमय और गंभीर है।[4] 'स्त्रीतत्त्व' को न समझ कर ही लोग निन्दा करते हैं, स्त्री संसार को तारने के लिए है, डुबाकर मार देने के लिए नहीं।[5]

अतः कलियुग में भक्तियोग ही श्रेष्ठ है, इसमें 'मिथुन रूप' का ध्यान किया जाता है[6] शिव शक्ति या राधाकृष्ण की समरसता या विलासा-वस्था का ही ध्यान है। इसी सामरस्य को छन्दों में बाँधा जाता है, भगवान के स्नान, अलंकरण नीराजना, पुष्पांजलि आदि का विधान भी इसीलिए है। नायिकाभेद हावभाव अलंकारादि के काव्यमय वर्णन भी इसी 'युगल उपासना' के मर्म के उद्घाटन के लिए हैं।[6]

इस युगलरस का चमत्कार रास में प्रकट होता है। इसकी व्याख्या इस प्रकार की गई है—

रसमयः कश्चिद् चमत्कार विशेषो रासः—स च सर्वत्र व्याप्तः। सामरस्यात् 'रसो वै सः' रस सच्चिदानन्द मतर्म शक्तिशक्तिमद्रूपं तस्य विलासो रासः अनिर्वचनीयक्रीडा चमत्कृतिः।[7]

---

(१) अनात्मा तात्त्विकं स्त्रीभा रसभुग्मान्त मानसाः।
शून्यपीराम्यसंशुष्का, भ्रमन्ति भुवि केवन—हंसविलास, पृष्ठ १७०

(२) दण्डिनो जटिलाः केचित् मुण्डा नग्नाः दिगम्बरा।
रामयासा न तेषु च्नो मोक्षस्तु प्राप्यते क्वचः —वही १७०

(३) वही पृष्ठ १७३ (४) वही पृष्ठ १७४
(५) वही पृष्ठ १७५ (६) वही पृष्ठ २६८
(७) वही पृष्ठ २७२

अर्थात् ब्रह्मानन्द ही रास है, वह सर्वत्र व्याप्त है। यह रस शक्ति एवं शिव की एकता के स्वरूपवाला है, उसी ब्रह्मानन्द की क्रीड़ा रास है, वह ऐसी अप्राकृतिक लीला है कि इसे शब्दों द्वारा नहीं कहा जा सकता।

वैष्णवों के रास की प्रामाणिक व्याख्या से यह व्याख्या पूर्णत: मिलती है।

वृन्दावन के कृष्ण को शैव 'बालललिता' कहते हैं। वही पराशक्ति पुरुषरूप धारण कर राधा आदि सखियों के साथ क्रीड़ा करती है, इस क्रीड़ा के दो रूप हैं एक क्रीड़ा बाह्य है जो जगत् के रूप में हमारे सम्मुख है और दूसरी आंतरिक है जो ब्रह्माण्ड से परे गोलोक में होती रहती है; जगत् की लीला कभी होती है और कभी लुप्त हो जाती है, परन्तु गोलोक लीला नित्य है।[1]

'गो' शब्द वाणी या श्रुति के लिए गृहीत होता है, इस प्रकार गोपी का अर्थ 'पराशक्ति' है, गोपाल परमशिव है, अत: गोप-गोपी साधारण धेनु जाति नहीं है। गो गोपीलीला द्वारा शक्ति, शिव की नित्य लीला का ही वर्णन हुआ है।[2]

स्त्री-पुरुष की यह जो बाह्यरति है, वह आध्यात्मिक दृष्टि से होने पर सिद्धि देती है, यह सम्भव न हो तो कीर्तन करना चाहिए अर्थात् कीर्तन में भगवान की आनन्दमय लीला का ध्यान करे।[3] इसीलिए वैष्णव रासलीला का ध्यान एवं कीर्तन करते हैं। हंसविलास में स्पष्ट कहा है कि तंत्रों में साधक रतिक्रीड़ा करते हैं वैष्णव उसका गायन करते हैं और गायन भी सुरति ही है।[4] इस प्रकार यह 'युगल उपासना' एक रहस्य है, इसे सब नहीं जानते अप्रकट रहने से ही यह 'सरस' है, प्रकट होकर प्रत्येक वस्तु नीरस हो जाती है।[5]

इस रहस्यमय युगलरति का गायन तो भक्त लोग किया करते हैं, इसीलिए इस मार्ग में विधि निषेध नहीं है, लोक एवं धर्म के भी यह विरुद्ध प्रतीत होता है किन्तु रासरसिक तन्त्री आदि वाद्य बजाकर केवल रसना द्वारा गायन करते हैं और

---

(१) हंसविलास पृष्ठ २७१ (२) वही पृष्ठ २७५

(३) तस्मादेतद्विधानाशक्तः कीर्तनीय—वही, पृष्ठ ३०८

( तत् का अर्थ—लौकिक रति है )

(४) गायनमात्रमेव सुरतम्—वही, पृष्ठ ३१६

(५) वस्तुतः अप्रकटं रसमाप्त्यम्, प्रकटं तन्नीरसम्—पृ० १२१

तांत्रिक साधक केवल मानकर संतोष नहीं पाते वे स्वयं युगलरति द्वारा स्वयं रास में भाग लेते हैं ऐसे तांत्रिक 'परमहंस' कहलाते हैं।[1]

इसविभाग से वैष्णव एवं तांत्रिकमत की आधारभूत एकता स्पष्ट हो जाती है। 'पारानन्द सूत्र' से भी इस व्याख्या की पुष्टि होती है।[2]

तंत्रों में 'अनर्थनिवृत्ति' पर भी बल दिया गया है और वैष्णवभक्ति मार्ग में केवल ईश्वर का वशीकरण ही ध्येय है, भुक्तनाथ की इच्छा को स्वार्थ माना जाता है, यहाँ तक कि मुक्ति की इच्छा को भी भक्त स्वीकार नहीं करते।

---

(१) वही पृष्ठ १२२—१२३

(२) पारानन्द सूत्र—स्वामी त्रिविक्रम तीर्थ—बड़ौदा १९३१ भूमिका—विनयतोष भट्टाचार्य

# कश्मीर-शैवमत

संदिग्धेऽपि परे लोके त्याज्यमेवाशुभं बुधैः ।
यदि नास्ति ततः किं स्यादस्ति, चेन्नास्तिको हतः ।

—तन्त्रालोक—अभिनवगुप्त

पारलौकिक सत्ता मे सन्देह होने पर भी वह माननीय है । यदि परलोकादि की सत्ता नहीं है, तो कोई हानि न होगी किन्तु यदि कहीं पारलौकिक सत्ता और परमात्मादि की सत्ता हुई तो नास्तिक का विनाश निश्चित है ।

स्वपरामर्शमात्रे यदपराध विन्यानसौ ।
—तन्त्रालोक

संसार मे सबसे बड़ा अपराध 'स्व' का परामर्श न करना है ।

# शैवमत परंपरा

अभिनव गुप्त ने शैव-परंपरा का विस्तार से वर्णन किया है। उनके अनुसार यह शास्त्र 'प्रसिद्धि' पर आधारित है। वेद का प्रामाण्य यहाँ स्वीकार्य नहीं है। प्रसिद्धि ( परंपरा ) पर आधारित यह शास्त्र वैदिक मार्ग से श्रेष्ठ है। वेदों पर आधारित शास्त्रों में ज्ञान एवं योग सम्बंधी स्वानुभव का अभाव है। अतः ये 'अधः शास्त्र' हैं शिव-शासन ऊर्ध्व शास्त्र है क्योंकि तत्त्वज्ञान के लिए विधि निषेध का त्याग आवश्यक है। अधः शास्त्रों में विधि-निषेध स्वीकृत हैं केवल यत्र तत्र ही स्वानुभव का वर्णन है। ऋषियों के वाक्य अनेकार्थक हैं और अन्य एकार्थक हैं[1]। लोक-व्यवहार भी इसी के लिए विधि-निषेध में ही संलग्न रहने के कारण दक्षिण शास्त्र तत्त्व ज्ञान से पूर्ण नहीं हो पाये और विधि-निषेध को ऊर्ध्व-शासन माया मानता है।[2]

इस ऊर्ध्व-शासन या आगम मार्ग में (२) श्रीकंठ एवं लकुलीश्वर ये दो सम्प्रदाय हैं। लकुलीश मत केवल मुक्ति-मार्गी है। श्रीकंठ मत में भुक्ति-मुक्ति दोनों की व्याख्या है। श्रीकंठमत के भी पाँच सम्प्रदाय हैं। इनमें 'भैरव मत' को ही अभिनवगुप्त स्वीकार करते हैं।

शैवपीठ भी दो प्रकार के हैं (१) दक्षिण (२) वाम। दक्षिण पीठ में शिव तत्त्व प्रधान है। वाम में शक्ति-प्रधानता स्वीकृत है। प्रत्येक पीठ चार प्रकार का है (१) मंडल (२) मुद्रा (३) मंत्र एवं विद्या। इनमें विद्या पीठ सर्वश्रेष्ठ है। अतः अभिनव के सिद्ध योगीश्वर मत में विद्या की प्रधानता है, यद्यपि मंडल मुद्रा

---

(१) ऋषिवाक्यं बह्वर्थं—अन्यशास्त्रं नियतम् ।
वेद प्रमाणमेदिकम्—शैवमेवागमं परम्—तंत्रालोक १३ काश्मीर संस्कृत सीरीज जिल्द १२ पृष्ठ १९१

(२) अधः शास्त्रेषु मायाख्य मदन्ते सर्वरत्नात्—वही पृष्ठ १९४

तथा मंत्र भी ग्राह्य हैं। अभिनव के त्रिक शास्त्र में वाम एवं दक्षिण दोनों का समन्वय है।[१] इस मत का मालिनी विजय आदि तंत्रों में विवेचन है। भोग और अनायास मुक्ति-प्राप्ति इसकी विशेषता है।

श्रुति के अभाव में शैव-शास्त्र को प्रामाणिक नहीं माना जा सकता ऐसी शंका उत्पन्न होने पर अभिनव गुप्त 'गुरु परंपरा' को ही प्रामाणिकता का आधार मानते हैं।[२] इसके सिवाय प्रमाण के अभाव में प्रमेय का अभाव नहीं माना जा सकता क्योंकि इस शास्त्र के उपदेष्टा अवंचक नहीं थे।[३] इसके अतिरिक्त जैसे अष्टम महाधि में उच्छन्न शाखा मूल श्रुति की कल्पना कर ली जाती है, उसी प्रकार यहाँ भी श्रुति की कल्पना कर लेनी चाहिए। श्रुति के अभाव में साक्षात्कृत ज्ञान को अप्रामाणिक नहीं माना जा सकता।

आप्त वाक्य को प्रमाण सभी मानते हैं, पुनः यह शास्त्र अविगानीय है अतः प्रामाणिक है।[४] अन्य शास्त्र साधन हैं और शैव-शास्त्र साध्य है। अतः द्वार द्वारी न्याय से यह मार्ग सर्वश्रेष्ठ है।[५]

आयाति-क्रम—जिस क्रम से यह शास्त्र प्रकट हुआ है, वह क्रम यह है—प्रथम परम्परा → भैरव → भैरवी → लाकुल → अनन्त → गह्वरेश → ब्रह्मा → इन्द्र → बृहस्पति।

---

(१) यद्येव तंत्रसारं तु, वामदक्षिणमाश्रितम्
एकत्र मिलितं कौलं श्री षडर्धे शासने—वही पृष्ठ ४००

(२) इत्थं मध्ये विभिन्नं तत्क्रमेण तथा तथा।
शास्त्रमस्मद् गुरुगृहे सम्प्रदाय क्रमागतम्—
तंत्रा० प्रथम भा० जिल्द १ पृष्ठ ४६

(३) न चैते विप्रलम्भका येनैवमप्यनाश्वसिषु —वही पृष्ठ ४७

(४) अविगीतैव हि प्रसिद्धिरागम—वही पृष्ठ ४६

(५) वेदादिभ्यः परं शैवं शैवाद्वामं च दक्षिणम्।
दक्षिणाच्च परं कौलं कौलात्परतरं नहि—वही पृष्ठ ४८
यहाँ 'दक्षिण' मार्ग का अर्थ 'शिव' से उद्भूत शास्त्रों से है जबकि कौलमत त्रिकमत आदि भैरव से उत्पन्न हैं।

इसमें क्रमशः ६ गुरु और ६ करोड़ मन्त्र हैं।[1]

द्वितीय परंपरा भैरव → भैरवी → स्वच्छन्द → लाकुल → अणुपद (अनन्त) → महेश → ब्रह्मा → शक्र → गुरु। इसी परंपरा में आगे दध वामन भार्गव आसुकि पवन विभीषण राम लक्ष्मण आदि उपदेष्टा हुए।

तृतीय परंपरा एक और परंपरा के अनुसार दक्ष अम्ब गतिमन्न मयन भीम शाकुनि सुमति नन्द कृष्ण आदि स्वीकृत हैं।

अभिनव गुप्त द्वारा स्वीकृत द्वितीय परंपरा के अनुसार लक्ष्मण → सिद्ध गण → वामन → गुह्यक → योगी-जन → राजा—इस परंपरा से शास्त्र अवतरित हुआ। राजाओं द्वारा शास्त्र भ्रष्ट हो गया। तब श्रीकंठ की आज्ञा से सिद्ध शैव अवतरित हुए। इनमें त्र्यम्बक आमर्दक श्रीनाथ त्रिक-दर्शनावलम्बी थे अन्य द्वैताद्वैत के समर्थक थे। त्र्यम्बक-मठ से अवतरित होकर यह शिव-शास्त्र आज तक साधकों द्वारा प्रचारित हो रहा है।

उपर्युक्त विवेचन से शैवसम्प्रदायों द्वारा स्वीकृत अवैदिक तत्त्वों की स्वीकृति स्पष्ट है। अनुभूति ही प्रमाण है, वेद नहीं। शैवों का या मान्य सिद्धान्त उपर्युक्त आप्तागम से पुष्ट होता है। तंत्रकारियों में यही अनुभूतिवाद ही स्वीकृत है और वेदवाद का खण्डन किया गया है।

## कश्मीरी शैवमत

फर्कुहर के अनुसार ८५० ई० में वसुगुप्त द्वारा शिवसूत्रों का उद्घाटन हुआ। वसुगुप्त ने 'स्पन्दकारिका' एवं सोमानन्द (९०० ई०) ने 'शिवदृष्टि' द्वारा कश्मीरी शैवमत की पृष्ठभूमि प्रस्तुत की। आचार्य उत्पल ने (१० वीं शताब्दी) प्रत्यभिज्ञा कारिका लिखी। रामकण्ठाचार्य ने (१० वीं शताब्दी) स्पन्दविवृति तथा उत्पल वैष्णव ने (१० वीं शताब्दी) स्पन्दप्रदीपिका की रचना की। अभिनवगुप्ताचार्य ने (१००० ई०) प्रत्यभिज्ञा विमर्शिनी प्रत्यभिज्ञा विवृति विमर्शिनी तंत्रालोक तंत्रसार, परमार्थसार आदि ग्रंथ लिखे। भास्कर (११ वीं शताब्दी) ने शिवसूत्र वार्तिक (११वीं शताब्दी) क्षेमराज (११ वीं शताब्दी) शिव-सूत्र विमर्शिनी तथा जयरथ (१८ वीं शताब्दी) ने तंत्रालोक पर विस्तृत टीका लिखी। शिवोपाध्याय ने 'विज्ञान भैरव' पर (१८ वीं शताब्दी) पर टीका लिखी।

---

(१) अभिनव गुप्त के अनुसार यह प्रसिद्धि अन्य तंत्रों में स्वीकृत है।

(२) यह परंपरा अभिनव गुप्त को मान्य है।

कश्मीरी-शैवमत इस मत से प्राचीनतर आगमों में प्राप्त मत से अधिक अद्वैतवादी है। सम्भवतः शंकराचार्य की कश्मीर यात्रा के पश्चात् कश्मीरी शैवों पर अद्वैतमत का प्रभाव अधिक होता गया।[1]

मृगेन्द्र एवं मातंगतंत्र आदि प्राचीनतर तंत्र भी मधुसूदन कौल के अनुसार द्वैतवादी ही नहीं अनेक-तत्त्व-वादी (pluralists) भी हैं किन्तु सर्वप्रथम 'स्वच्छन्द तंत्र' में अद्वैत तत्त्व का प्रतिपादन हुआ। स्वतंत्र इच्छा-शक्ति में विश्वास के कारण इस तंत्र का नाम 'स्वच्छन्द-तंत्र' पड़ा। इस पर क्षेमराज की टीका प्राप्य है।[2] स्वच्छन्द-तंत्र' का समय निश्चित नहीं है, परन्तु यह 'वसुगुप्त से पूर्व का तंत्र है, यह निश्चित है, अतः कश्मीरी शैवमत का आधार स्वच्छन्द तंत्र विज्ञान-भैरव जैसे अद्वैतवादी तंत्र हैं। यह सिद्ध करना कठिन है कि विज्ञान भैरव तथा स्वच्छन्द-तंत्र शंकराचार्य से प्रभावित होकर ही लिखे गए हैं, अतः फर्कुहर का यह अनुमान कि शंकराचार्य की कश्मीर-यात्रा ही कश्मीरीमत की अद्वैत-प्रधानता का कारण है, सिद्ध नहीं होती। जब तक यह सिद्ध नहीं होता कि 'स्वच्छन्द-तंत्र' और विज्ञान भैरव शंकराचार्य के बाद लिखे गए हैं तब तक फर्कुहर का अनुमान केवल अनुमान मात्र है। यह सम्भव है कि शंकर का प्रभाव रहा हो परन्तु उसका प्रमाण हमें नहीं मिलता। शैवमत पूर्व युग में द्वैतवादी था कश्मीर-घाटी में बौद्धों के आदर्श-वाद से द्वैतवादी शैवमत का प्रभाव कम हो गया था। परन्तु ८ वीं शता० में वसुगुप्त ने प्राचीन द्वैतवादी शैवमत की आदर्शवादी-अद्वैतवाद-परक ( idealist monistic ) व्याख्या करके बौद्ध-प्रभाव से कश्मीर को मुक्त किया।[3] इसलिए शंकराचार्य एवं कश्मीरी शैवमत दोनों पर आदर्शवादी महायानी बौद्ध मतों का प्रभाव दिखायी पड़ता है।

---

(1) The Religious Quest of India—J N Farquhar 1920 Page (198)

(२) द्रष्टव्य स्वच्छन्द तंत्र—भूमिका भाग पृष्ठ १ Vol 1 (Research Depatt, Srinagar Madhusudan Kaul 1921

तथा

कश्मीर शैविज्म जे० सी० चटर्जी ( पृष्ठ ५६ )

(३) स्पन्द-निर्णय क्षेमराज — श्रीनगर-कश्मीर—१९२५ भूमिका भाग— पृष्ठ १

कश्मीरी शैवमत से पूर्व प्रचलित मुख्य ६४ तंत्रों तथा अमुख्य अनेक तंत्रों का प्रचार था इनकी सूची रामदास गौड़ ने हिंदुत्व ( पृष्ठ ४८१-८६ ) में दी है। इनमें से कुछ विज्ञानभैरव आदि के अतिरिक्त कई तंत्रों से उद्धरण अभिनवगुप्तादि ने लिये हैं।

दर्शन सत्ता शुद्ध चित् है देश काल कारण से परे है, पूर्ण स्वातंत्र्य से युक्त है, निष्कल है। यह सत्ता परमशिव परात्पर ब्रह्म आदि शब्दों द्वारा संकेतित है। इस सत्ता में संकल्प शक्ति रहती है, यह संकल्प-शक्ति स्वतंत्र और स्वच्छन्द है अर्थात् यह संकल्प-शक्ति चैतन्य के साथ एकीभूत है। स्वातंत्र्य का अर्थ यह है कि चैतन्य विकल्प या भूततत्त्व ( Matter ) से मौलिक रूप में भिन्न है। चैतन्य स्वतंत्र है और अपनी अभिव्यक्ति ( जड़तत्त्व के रूप में ) के लिए समर्थ और स्वतंत्र है।

यह संकल्प-शक्ति या स्वातंत्र्य-शक्ति दो दशाओं में व्यक्त होती है। सृष्टि के रूप में अथवा लय के रूप में। सृष्टि के समय यह पूर्ण चैतन्य से भिन्न न रहने पर भी भिन्न रहती है और प्रलयावस्था में यह संकल्प-शक्ति पुनः चैतन्य के साथ एकाकार हो जाती है।

शांकर-वेदान्त का ब्रह्म भी शुद्ध चैतन्य है] और आगमों का ब्रह्म ( भाविता ) भी शुद्ध चैतन्य है। परन्तु दोनों में अंतर है। तंत्रों का चैतन्य ( ब्रह्म ) स्वच्छन्द शक्ति से युक्त है। यह शक्ति शक्तिमान ब्रह्म के साथ अभिन्न है, एकीभूत है दोनों एक ही हैं इस स्वतंत्र शक्ति के द्वारा सृष्टि करने से ब्रह्म को तंत्रों में स्वतंत्र-कर्ता कहा गया है। क्योंकि वह रूपों की सृष्टि में स्वतंत्र है। तंत्रों में सृष्टि कारिणी शक्ति तथा शक्तिमान ब्रह्म की पूर्ण एकता स्थापित है। परन्तु वेदान्त में ब्रह्म स्वयं क्रिया रहित है। (अधिकरण रहित) शुद्ध चैतन्य में न क्रिया हो सकती है, न इच्छा न राग न द्वेष अतः इस शुद्ध चैतन्य को शांकर वेदान्त माया नामक एक रहस्यमय शक्ति से युक्त कर देता है। यह माया ब्रह्म के साथ एकीभूत (identical) नहीं है। परन्तु फिर भी यही शक्ति जगत् का कारण है। इस वेदान्त अनिर्वचनीय (सत्, असत् से विलक्षण) कहता है। यह माया शक्ति जड़ (Material) है, अतः वह शुद्ध चैतन्य के साथ एकाकार नहीं हो सकती परन्तु साथ ही भिन्न भी नहीं है। श्री गोपीनाथ कविराज इस वेदान्त का उपयुक्त करते हैं क्योंकि वेदान्त में मायावाद को सिर्फ दार्शनिक दृष्टि से दुर्निरूप्य

नहीं है। तंत्रों में स्वतंत्र या संकल्प शक्ति को अजड़ (Non-Material) माना गया है, इसी लिए वह चिद् शक्ति कहलाती है।[1]

इस स्वतंत्र शक्ति के तंत्र में अभिव्यक्ति के समय तीन सोपान कहे गए हैं:—

(१) प्रलय में जब चैतन्यविकल्प से मुक्त होता है तब शक्ति शुद्ध चिद् शक्ति या चिद् प्रकृति के रूप में अवस्थित रहती है।

(२) विकल्प की ओर उन्मुख शक्ति—इस स्थिति यद्यपि विकल्प की सत्ता नहीं होती परन्तु विकल्प की ओर उन्मुखता प्रारम्भ हो जाती है तब इस शक्ति को माया शक्ति या जड़ प्रकृति कहते हैं।

(३) जब विकल्प का जन्म हो जाता है और जड़ता घनीभूत हो जाती है तब इस शक्ति को 'अविद्या' कहते हैं।

---

(१) त्रिपुरा रहस्य (Part I, II III IV,) सरस्वती भवन टैक्स्ट सिरीज edited by गोपीनाथ कविराज—ज्ञानखण्ड-कविराज की इस भूमिका भाग पर आधारित

गोपीनाथ कविराज के सिवाय ब० एस० एन० दास गुप्त ने तंत्र तथा शांकर वेदांत का भेद इस प्रकार बताया है कि तंत्रों में 'माया' शांकर-वेदान्त की तरह 'अनिर्वचन' नहीं है, अपितु ब्रह्म की तरह 'सत्य' है, शक्तिमान एवं शक्ति दोनों का पदार्थ है। अतएव जगत् शक्ति (माया) की अभिव्यक्ति है। अतः वह यथार्थ है, भ्रम नहीं किन्तु एक अर्थ में जगत् अयथार्थ भी है क्योंकि वह ब्रह्म से एकाकार शक्ति का कल्पित (Modified) रूप माना है।

The change and 'many of the world are unreal sofar as they are but the assumed modifications and forms of the Same identity of Maya in Brahamn and Brahman in Maya Shiva in Shakti and Shakti in Shiva. But they are real sofar as they are the modifications of the real.

Philosophical Essays—S. N Das Gupta
Calcutta 1941 Page 156.

आगम-प्रामाण्य पुरातन प्रसिद्ध व्यवहार के कारण आगम प्रामाणिक है। आगम का अर्थ है प्रसिद्धि प्राप्त ज्ञान[1] अन्वय एवं व्यतिरेक प्रसिद्धि के ही उपजीवक हैं।[2] अन्वय-व्यतिरेक से प्रसिद्ध वस्तु में साध्य-साधन की खोज की जाती है, यदि ये प्रसिद्धि से स्वतन्त्र हों तो प्रति व्यक्ति के अनुसार नाना मत मतान्तर खड़े हो जाते हैं।

प्रत्यक्ष में भी जिस पदार्थ का जो नाम व रूप प्रसिद्ध है, उसे हम स्वीकार कर लेते हैं। अतः पूर्वकालिकी प्रसिद्धि ही 'प्रमाण' है। इसीलिए आगमों में प्राचीनतम प्रसिद्धि का प्रमाण माना जाता है। शैव-शास्त्र प्राचीनतम है, इसकी सर्वत्र प्रसिद्धि है अतः यही श्रेष्ठ और ग्राह्य है। अन्य सारे शास्त्र शिव की प्रसिद्धि विद्या ( आगम ) के ही उपजीवि हैं

---

कविराज गोपीनाथ के अनुसार वेदान्त से तंत्र-दर्शन अधिक तर्क संगत है जबकि डॉ॰ दास गुप्त के अनुसार तंत्र साधना प्रधान धर्म है, 'दर्शन' उस साधना की केवल पृष्ठभूमि में प्रतिष्ठित किया गया है।

It was essentially a religious form of worship the tantra had to teach and the Philosophic conception was only in the background. (Ibid)

वस्तुस्थिति यह है कि तंत्र एवं आगम दोनों को साधना से अलग केवल 'शुद्ध दर्शन' के रूप में दर्शन पर अनेक कठिनाइयाँ प्रस्तुत होती हैं। यूरोप के दार्शनिकों ने साधना से अलग प्रकार 'शुद्ध दर्शनों' की रचना की है, परन्तु साधना प्रधान भारतीय दृष्टि से वे सम्पूर्ण नहीं हो सके और भारतीय दर्शनों को तो यूरोपीय दार्शनिक साधना शास्त्रों पर आधारित होने के कारण शुद्धदर्शन ही नहीं मानते। अतएव मेरी दृष्टि में आगम एवं तंत्र दर्शनों को साधना प्रधान दर्शन ही माना जाना चाहिए। यह अवश्य मननीय है कि शंकर वेदान्ती तर्क-वितर्क में अधिक आग्रह रखते हैं जबकि तान्त्रिक साधना पर बल देते हैं।

(१) प्रसिद्धि अनुसन्धान—शैवागम उच्यते-तंत्रालोक—३५ आह्निक जिल्द १२ पृष्ठ ३२६

(२) अन्वय व्यतिरेकौ हि, प्रसिद्धेरुपजीविकौ—वही

व्यवहार में भी प्रसिद्धि ग्राह्य है अन्यथा विवाद से ही प्रत्येक बार निश्चय हुआ करता कि अन्न खाना चाहिए या पानी। अतः व्यवहार में प्रसिद्धि से भी आगम प्रामाणिक हैं।

जब तक परिमित ज्ञान रहता है, तब तक शैव शास्त्र को स्वीकार नहीं किया जाता अन्य शास्त्रों के पश्चात् जब परिमित-ज्ञान पूर्ण हो जाता है तब अंत में साधक शैव हो जाता है अतः अन्त में सबको शैव-शासन स्वीकार करना होता। जिन पर शिव की कृपा होती है वे प्रारम्भ में ही शैव-शासन को स्वीकार करते हैं। शिव ने ही ब्रह्मा विष्णु आदि रूप धारण कर वैदिक सांख्य योग पांचरात्र बौद्ध, अर्हत न्याय, वैशेषिक सिद्धांत शास्त्र आदि मत अधिकारी भेद को ध्यान में रखकर प्रकट किये हैं।[३] शिव के 'सद्योजात' मुख से शास्त्र प्रकट हुए हैं। वामदेव मुख से वैदिक मार्ग अघोरमुख से आध्यात्मिक मार्ग प्रकट हुए हैं। लौकिक ज्ञान में धर्म प्रधान है। पांचरात्र मत एवं वैदिक मार्ग में धर्म तथा ज्ञान दोनों हैं बौद्ध अथवा अर्हत मार्ग वैराग्य प्रधान है। सांख्य में ज्ञान एवं वैराग्य दोनों हैं। योग मे ज्ञान, वैराग्य तथा ऐश्वर्य है और शैव मार्ग (भक्तिमार्ग) में बुद्धि भावना लोक सबसे अतीत है। सारे शास्त्रों का पर्यवसान इसी शैवमार्ग मे होता है। अतः कोई भी शास्त्र निस्सीम नहीं है, सब शास्त्र शिवोद्भूत हैं।[४]

शुद्ध-विद्या तक चित् शक्ति की प्रधानता रहती है और जड़ तत्त्व अप्रधान रहता है, किन्तु शुद्ध विद्या के पश्चात् जड़ तत्त्व की चैतन्य पर प्रधानता होती जाती है। चेतना का स्वातंत्र्य समाप्त हो जाता है और केवल सत्तारूप में जड़ वस्तुओं में विद्यमान रहती है, उसका प्रभाव जड़तत्त्व पर नहीं रह पाता।

अतः शुद्धविद्या के पश्चात् जब चैतन्य पर जड़तत्त्व का प्रभाव बढ़ जाता है, यह स्थिति 'माया' की स्थिति कहलाती है।

माया के पाँच भेद कहलाते हैं तंत्रों में इन्हीं को 'कंचुक' कहा जाता है। ये कंचुक परमशिव (आदि सत्ता) की शक्तियाँ हैं जो चैतन्य को आवृत करती हैं।

---

(३) पुरुषार्थे विचार्यन्तु सावमानि प्रमद्-प्रमद् —वही पृष्ठ १७१

(४) सांख्यं योगं पाञ्चरात्रं वेदाम्श्चैव न निन्दयेत्
यतः शिवोद्भवाः सर्वे इति स्वच्छन्द शासने—वही १७२

आवरण-कारने की यह स्थिति— कला 'विद्या' 'राग' 'काल और 'नियति' नामों से प्रसिद्ध हैं।[1]

इस प्रकार माया से युक्त चैतन्य जिसमें सीमित सन्तोष है, सीमित स्वातंत्र्य है, सीमित ज्ञान है, सीमित अनुभव है, 'जीव' कहलाता है,

कला विद्या राग काल और नियति के अतिरिक्त स्थूल सृष्टि का विकास होता है। प्रकृति से लेकर पृथ्वी तक २४ तत्त्वों का विकास होता है—

अर्थात् प्रकृति+मन+बुद्धि+अहंकार+१० इन्द्रियाँ+५ तन्मात्राएँ+५ महाभूत—ये ही २४ तत्त्व हैं, जीव को मिलाकर २५ तत्त्व होते हैं इनमें शिव शक्ति, सदाशिव, ईश्वर, विद्या माया, अविद्या, कला राग काल तथा नियति—ये ११ तत्त्व मिला देने पर कुल तत्त्वों की संख्या ३६ हो जाती है।

अभिनवगुप्त ने तंत्रालोक में उपर्युक्त ११ तत्त्वों पर साधना एवं दर्शन—दोनों दृष्टियों से विचार किया है, हम साधना-खंड में उनका विवरण प्रस्तुत करेंगे।

इस प्रकार चित् शक्ति की अभिव्यक्ति के सृष्टि या प्रतीति प्रारम्भ हो जाती है और शक्ति के आकुंचन के समय प्रलय प्रारम्भ हो जाती है। प्रलय के पश्चात् पुनः जीवों के अदृष्टों के सहयोग से ब्रह्म की शक्ति अंश रूप में व्यक्त होती है। इस प्रकार आत्मा का केवल एक अंश में व्यक्त होना ही 'आत्माभास' है। आत्माभास क्या है? ब्रह्म अपने एक अंश में—देह कालादि के रूप में व्यक्त होता है। ये देह कालादि चैतन्य या आत्मा से भिन्न हो जाते हैं। परन्तु चूँकि चैतन्य सर्व-स्पर्शी है, (All embracing) चैतन्य अपने बाहर किसी भी वस्तु को नहीं रख सकता अतः जो बाहर घटपटादि पदार्थ दिखायी पड़ते हैं वे केवल दर्पण में प्रतिबिम्बित पदार्थ के समान हैं। अतः जगत् वस्तुतः एक प्रतिबिम्ब है जो आत्मा या ब्रह्म में ही अवस्थित है ब्रह्माण्ड की अभिव्यक्ति ब्रह्म की स्वतंत्र-संकल्प शक्ति के द्वारा होने के कारण वस्तुतः आभास (Reflection) की प्रक्रिया होती

---

(१) जे० सी० चटर्जी के अनुसार पाँच कंचुकों में कला नियति राग विद्या व काल की गणना की जाती है, जब माया सम्मिलित कर लेने पर कंचुकों की संख्या ६ हो जाती है। गोपीनाथ कविराज के अनुसार कला नियति आदि पाँच कंचुक माया के ही भेद हैं जैसा कि ऊपर दिखाया गया है। (विस्तार के लिए द्रष्टव्य—Kashmir Shavism —J C. Chaterji)

है और इस आभास-प्रक्रिया के लिए अन्य किसी वस्तु की आवश्यकता नहीं पड़ती अतः जगत् ब्रह्म का आभास है, विवर्त नहीं है जो शङ्कराचार्य मानते हैं, भ्रमात्मक ज्ञान नहीं है अपितु यह उसी अर्थ में सत्य है, जिस अर्थ मे हम 'आभास' को सत्य मानते हैं। परन्तु जैसे 'आभास' की सत्ता दर्पण से भिन्न नहीं है, तथैव जगत् ब्रह्म की चित् शक्ति से भिन्न नहीं है शक्ति दर्पण है जिसमे जगत् रूपी प्रतिबिम्ब दिखायी पड़ता है। अतः तान्त्रिक के लिए जगत् प्रतिबिम्ब की सत्ता के समान सत्य है और चित् शक्ति से अभिन्न है। चित् शक्ति भगवान की स्वतंत्र शक्ति का नाम है इस प्रकार जगत् भगवान की स्वतन्त्र इच्छाशक्ति की अभिव्यक्ति है, वह भ्रमात्मक ज्ञान नहीं है की जैसे दर्पण में प्रतिबिम्ब लुप्त हो जाता है उसी प्रकार प्रलय की अवस्था मे जगत् चित् शक्ति रूपी दर्पण में समा जाता है परन्तु चित् शक्ति या स्वातंत्र-शक्ति प्रलय के बाद भी ब्रह्म के साथ संयुक्त रहती है।

ब्रह्म अपनी स्वतंत्र-शक्ति से स्वयं सार्वदेशिक सर्वव्यापक निरवोमीर्ण और असीमित होने पर स्वेच्छा से ही लीलार्थ अपने को एकदेशिक और सीमित करता है। ब्रह्म को इस प्रकार सीमित और एकदेशीय करने वाली शक्ति अविद्या या जड़ शक्ति कहलाती है ( जो चित् की शक्ति ही है ) इसे 'शून्य' या प्रकृति भी कहा गया है। शून्य या आकाश में सत्ता अपने को सर्व प्रथम सीमित करती है,। अतः सत्ता ( ब्रह्म ) के एकदेशिक और अपूर्ण ( पूर्णता की मात्रा में कुछ अभाव की स्थिति ) होने से जीव कहलाता है। यह 'जीव' अविद्या से सीमित रहने के कारण जगत् को अपने से भिन्न समझने लगता है यद्यपि मूलतः जगत् चित् शक्ति के रूप में तथा जीव ब्रह्म के रूप में एक ही है।

इस प्रकार आदि सत्ता अपने को अपनी स्वतंत्र चित् शक्ति द्वारा दो दो रूपों में व्यक्त करती है। जीव रूप में सत्ता 'द्रष्टा' कहलाती है और जगत् के रूप में वही सत्ता 'दृश्य' कहलाती है। 'द्रष्टा' 'दृश्य' को अपने से भिन्न मानने लगता है और सुख-दुःख अनुभव करता है जीव अपूर्ण अनुभव ( पूर्णाहन्ता का अभाव ) ब्रह्म के कारण इदम् यह है अथवा 'मैं' हूँ ऐसा असत्य उसका अनुभव करता है।

ब्रह्म आवरण एवं भिन्नता से परे है अतः सारी सृष्टि ब्रह्म ( पूर्णाहन्ता ) के साथ एकीभूत रहती है। जैसे अग्नि मे 'प्रकाश' एवं ताप दोनों रहते हैं, वैसे ही ब्रह्म मे पूर्ण अनुभव ( पूर्णाहन्ता ) तथा स्वतंत्र चित् शक्ति दोनों रहती है। चित्शक्ति

जगत् के रूप में यद्यपि भिन्न प्रतीत होती है, क्योंकि जगत् जड़ और अनेक रूपी प्रतीत होती है, तथापि वह ब्रह्म के साथ एकाकार रहता है।

अविद्या के कारण ब्रह्म में जगत् का आभास प्रतीत होता है इस आभास मय जगत् के तीन सोपान बताये गए हैं—

(१) जड़-जगत् को व्यक्त करने वाली शक्ति चैतन्य के साथ एकाकार रहती है परन्तु इस स्थिति में जड़ जगत् अभी व्यक्त नहीं हुआ है। यह जड़ जगत् के बीज रूप में चैतन्य में अवस्थित रहती है। यह अवस्था जिसमें चैतन्य एवं चित् शक्ति एकाकार रहते हैं, शिव शक्ति सदाशिव शुद्ध विद्या तथा ईश्वर इन पाँच तत्वों द्वारा उपर्युक्त प्रथम स्थिति का वर्णन किया जाता है। इस स्थिति में ब्रह्म कुछ सीमित होकर शिव कहलाता है। ब्रह्म सभी प्रकार के विकल्पों से परे है जबकि शिव विकल्प से युक्त हो जाता है, परन्तु अभी शक्ति उससे संनिविष्ट रहती है। अभी तक शिव शक्ति एक हैं परन्तु 'अहम्' ऐसा अनुभव शिव को होता है 'अहं भासन' शिव की विशेषता है परन्तु वह जगत् के विषयों से परे है अर्थात् उसे केवल अपना "मैं हूँ" ऐसा अनुभव होता है जगत् का अनुभव नहीं होता क्योंकि अभी सृष्टि-कारिणी शक्ति उसी के साथ संघटित रहती है।

(२) दूसरी अवस्था में "मैं हूँ" ऐसा अनुभव विस्मृत होता है और अब 'महाशून्य' (जो जड़ तत्व है) का भान होता है, अर्थात् 'अहमेव इदम्' ऐसा अनुभव होता है। तब शिव 'सदाशिव' कहलाता है 'मैं ही यह हूँ' यह भान होने पर शिव सदाशिव कहलाता है।

(३) परन्तु जब जड़ तत्व का कुछ प्रभाव और बढ़ने लगता है और जब चैतन्य को यह अनुभव होता है 'इदम्-अहम्' यह मैं हूँ तब यह दशा ईश्वर कहलाती है।

(४) जब तक चेतन तत्व का प्राधान्य रहा और जड़ तत्व अप्रधान रहा परन्तु जड़ तत्व एवं चेतन तत्व बराबर हो जाते हैं तो चैतन्य की यह स्थिति 'शुद्ध विद्या' कहलाती है।

'शुद्ध विद्या' की स्थिति के बाद 'अविद्या' का विकास होता है। अविद्या की अवस्था का 'अंकुरावस्था' भी कहा गया है। अंकुर में जैसे चैतन्य एवं जड़ तत्व मिश्रित रहता है और दोनों तत्वों की समानता रहती है, तद्वत् माया तथा विद्या

राग काल तथा नियति नामक पंच मिश्रित तत्त्व व्यक्त होते हैं इनमें चैतन्य और जड़ तत्त्व दोनों मिश्रित रहते हैं।

शिव-शक्ति यामल — ऊपर के वर्णन से स्पष्ट है कि तंत्रों में शिव एवं शक्ति की एकता ही मुख्य विषय है जीव अज्ञान से मुक्त होकर 'शिव' हो जाता है तो जगत् आकुंचित होकर शक्ति में लुप्त हो जाता है। शक्ति एवं शिव एक और अभिन्न हैं, अतः तंत्रों में सर्वत्र शिव एवं शक्ति की एकता पर बल दिया है और इस शिव-शक्ति ऐक्य के लिए विस्तृत साधना-पद्धति का आविष्कार किया है।

जगत् शिव-शक्ति में 'यामल' का परिणाम है। यामल का अर्थ है 'संघट्ट'[1]। शिव एवं शक्ति का सामरस्य (मिथुनावस्था में स्थित होना अर्थात् एक हो जाना) को भी संघट्ट कहा जाता है। शक्ति एवं शक्तिमान् को जननी तथा जनक भी कहा जाता है। क्योंकि सारी सृष्टि शिव एवं शक्ति के यामल[2] से ही उत्पन्न होती है। शक्ति शिव की स्वातंत्र्य शक्ति का नाम है जिसे 'विमर्श' कहा गया है। हम कह चुके हैं कि जगत् के रूप में ब्रह्म अपने अंश शक्ति रूप में व्यक्त होता है, क्योंकि वह 'आत्मानुभव' करना चाहता है। आत्म-अनुभव की स्फुरणा के कारण ही ब्रह्म शिव एवं शक्ति इन दो रूपों में व्यक्त हो जाता है। इस प्रकार ब्रह्म की शक्ति ब्रह्म के साथ अनुस्यूत होकर भी जगत् को पृथक् होकर आभासित करती है। शक्ति ही जगत् की निमित्त कारण है अतः उसे 'जननी' कहा गया है।

'जनक' का अर्थ है 'परितृप्त'। सर्व आकांक्षाओं को पूर्ण करने का स्वभाव है जिसका वही जनक है। इस जनक के पांच मुख हैं चित्, आनन्द इच्छा ज्ञान एवं क्रिया। शक्तियों से युक्त कर ब्रह्म पांच प्रकार के कार्य करता है—

> सृष्टि संहार कर्तारं विलय स्थिति कारकम्।
> अनुग्रहकरं देवं प्रणतार्ति विनाशनम्[3] ॥

---

(१) तयोर्यामलं रूपं स संघट्ट इति स्मृतः
(तंत्रलोक—प्रथम आह्निक) पृष्ठ ४

(२) बौद्धमत में इसी को 'युगनद्ध' कहा गया है।

(३) तंत्रालोक—प्रथम आह्निक जिल्द १ पृष्ठ ०

इस शक्ति युक्त ब्रह्म ( शिव )? अनादि एवं मिथुनावस्था में स्थित होने पर शक्ति द्वारा सृष्टि की रचना करता है। जिस प्रकार प्राकृत नर-नारी समागमोन्मुख होकर उल्लास से स्फुरित होते हैं और शुक्र एवं रज-स्राव से सृष्टि होती है। वैसे ही शिव-शक्ति की मिथुनावस्था से सारे जगत् की उत्पत्ति होती है। शक्ति-शिव के संपुट को मैथुन-स्थित युगलमेल के रूप में देखा गया है।

पाश शक्ति-शिव को नाना पाशों से बाँधती है। 'कंचुक' भी पाश हैं। इससे शिव जीवरूप में स्थित होकर अल्पज्ञता के कारण दुःख उठाता है। ज्ञान होने पर इसी शक्ति की सहायता से पुनः जीव अपने स्वरूप को पहचान सकता है, यही 'प्रत्यभिज्ञा' कहलाती है। 'प्रत्यभिज्ञा' ज्ञान द्वारा ही हो सकती है।

"यह वस्तु ऐसी है, इससे अन्यथा नहीं है" इस प्रकार का ज्ञापन कराने वाली शक्ति का नाम ज्ञान है।[1] जीव को अपने रूप का ज्ञान केवल ज्ञान द्वारा ही हो सकता है।

ज्ञान के अतिरिक्त शक्ति के दो रूप और हैं इच्छा शक्ति एवं क्रिया-शक्ति। शिव का 'त्रिशूल' इन तीनों शक्तियों का प्रतीक है।[2] जगत की सृष्टि के निमित्त पारमेश्वरी इच्छा रूप शक्ति ही इच्छा शक्ति कहलाती है और सृष्टि की क्रिया कर्तृ शक्ति ही क्रिया शक्ति है।

इच्छा ज्ञान क्रिया अलग-अलग रहकर भेद उत्पन्न करते हैं और भेद ही 'पाश' है। परम अद्वैत संवित्, स्वातंत्र्य पराशक्ति से युक्त शिव से जो कुछ भी भिन्न है, वह 'पाश' है,[3] अविद्या के कारण हमें भ्रमात्मक ज्ञान होता है।

अज्ञान का अर्थ तिमिर है जो पारमेश्वरी स्वातंत्र्य इच्छा-शक्ति के उन्मीलित होने पर शिवस्वरूप के गोपन होने से उत्पन्न होता है। अज्ञान अपूर्ण ज्ञान है ज्ञान

---

( १ ) एवमेतदिदं वस्तु, नान्यथेति सुनिश्चितम्।
ज्ञापयन्ती जगत्यत्र, ज्ञान-शक्ति निगद्यते॥
तंत्रालोक जिल्द १ आह्निक १ पृष्ठ १८ १९

( २ ) वही पृष्ठ १९

( ३ ) भेद प्रथात्मनाम् शिवात् अन्यत् तदेव पाश—वही, पृष्ठ २४

इस अवस्था के पश्चात् 'उन्मनावस्था' आती है और 'उन्मनावस्था' के पश्चात् साक्षात् ब्रह्म प्राप्त होता है।[1] इसीलिए कहा गया है कि ऊर्ध्व-गत तथा अधो-गति ( गमन-गति = अमावास्या ) को छोड़कर अथवा प्राण एवं अपान वायु को छोड़कर मध्यदेशगामी बनकर रामस्थ हो जाना चाहिए। 'रामस्थ' करने वाला मार्ग तभी सुषुम्ना मार्ग कहा गया है क्योंकि यह इड़ा-पिंगला के बीच का मध्य मार्ग है। इसे तंत्रों में 'ग्राम-धर्म' कहा गया है। इस ग्राम-धर्म द्वारा ही 'राम' प्राप्त होता है। इस सम्बंध में तांत्रिक संतकवि कबीर, नानक दादू, सुन्दरादि सभी एकमत हैं।

अभिनवगुप्त ने 'राम' शब्द की व्याख्या इस प्रकार की है कि जड़ एवं अजड़ ( चेतन ) विश्व-वैचित्र्य द्वारा क्रीड़ा करने वाला तत्त्व 'राम' है।[2]

राम या शिव एक तत्त्व है। यह आभासरूप विश्व में क्रीड़ासक्त रहता है। तंत्रों का क्रीड़ासक्त या लीलासक्त रूप ही वैष्णवों में भी स्वीकृत है।

विकल्प के नाश से ही यह 'राम' प्राप्त हो सकता है। विकल्प को ही स्मृति कहा गया है।[3] अतः स्मृति रहित स्थिति ही प्राप्त करना साधना का विषय है।

निरंजन इसी प्रकार अभिनव ने 'निरंजन' की भी व्याख्या की है। निरंजन का अर्थ है जिससे शक्तिमान पूर्णता के साथ प्रकट किया जाय वही तत्त्व निरंजन है। शक्ति द्वारा ही तत्त्व पूर्णता के साथ व्यक्त होता है, अतः शक्ति को ही तंत्र में 'निरंजन' कहा गया है। शक्ति और शक्तिमान् की एकता के कारण 'शिव' की संज्ञा भी निरंजन भी है। इच्छा ज्ञान एवं क्रिया द्वारा ब्रह्म अंजित या प्रकट होता है। अतः शक्ति के तीन रूपों में सामरस्य पाकर योगी 'निरंजन' हो जाता है।[4] साधना में क्रिया को भी 'निरंजन' कहा गया है।

---

( १ ) ऊर्ध्वं त्यक्त्वा विधोत्स रामस्थो मध्यदेशग—वही पृष्ठ ११०

( २ ) तत्तज्जडाजडात्मना विश्ववैचित्र्यात्मना क्रीडति इति रामः—
वही पृष्ठ १११

( ३ ) सर्वो विकल्पः स्मृतिः—तंत्रालोक—प्रथम आह्निक, पृष्ठ ११४

( ४ ) लोलीभूतमतः शक्तित्रितयं तन्निरूपणम्
यस्मिन्नाशु समावेशाद् भवेद्यामी निरंजनः—तंत्रालोक, आह्निक तृतीय पृष्ठ ११२

साकार ब्रह्म का ध्यान — साकार ब्रह्म साधना की सुविधा के लिए है। विकल्पों का नाश सहसा सम्भव नहीं है, अतः साधारण-बुद्धि वालों के लिए ब्रह्म के मुख हस्तादि की कल्पना करनी पड़ती है। निश्चला-बुद्धि की ओर यह एक सोपान मात्र है। निश्चला-बुद्धि को निराकार तथा निरामय राम या शिव ही साध्य बनता है। साकार नहीं अतः वैष्णवादि साधक सामान्य-बुद्धिवालों के लिए है अंत में उन्हें भी निराकार को ही ध्येय बनाना पड़ता है।

जप — ध्यान के अतिरिक्त जप से भी मुक्ति सम्भव है। भाव एवं अभाव से रहित तत्त्वस्वरूप का परामर्श ही जप है। मन की मध्यमावस्था—शून्यावस्था में स्फुरित चेतना ( संवित् ) का परामर्श = मनन ही जप है।

वस्तुतः साधना में भावना का फल मिलता है। जो साधक जिस रूप तत्त्व का आराधन करता है और तन्मयता प्राप्त करता है, उसे वैसा ही फल प्राप्त होता है।[२]

यह स्मरणीय है कि उपासक दो प्रकार के होते हैं I अवच्छेदक उपासक II अनवच्छेदक उपासक। अवच्छेदक उपासक नियत विधि से नियंत्रित रहते हैं ( साकार उपासक इसी श्रेणी में आते हैं )। अनवच्छेदक उपासक स्वतंत्र होते हैं उनके लिए विधि-निषेध नहीं है। वे निर्मल हैं।

क्या साधना के ये भेद वास्तविक हैं। आगमशास्त्र का कथन है कि ये भेद केवल व्यावहारिक हैं ज्ञान की स्थूलता में ही भेदों का भ्रम होता है। स्थूलता का अर्थ है—ग्राह्य-ग्राहक भाव का उदय यह उपेय है, यह उपाय है ऐसा ज्ञान होना ग्राह्य-ग्राहक भाव है, अतः स्थूल क्रियाओं में भेद दिखायी पड़ता है, वस्तुतः कोई भेद नहीं है।

ज्ञान एवं क्रिया — क्रिया तथा ज्ञान में भेद माने बिना क्रियाओं में भेद स्वीकार नहीं किया जा सकता। परन्तु आगमशास्त्र के अनुसार क्रिया एवं ज्ञान में वस्तुतः कोई भेद नहीं है कहा गया है कि योग तथा क्रिया एक है। सत्य में

---

( १ ) क्रियादेवी निरुक्ताम वही पृष्ठ ११४

(२) यो भाव्यो क्रिया नाम—ज्ञानमय हि तत्परा। पृष्ठ १८६८
* इत्येतान्तात्मा भावसिद्धि श्रीमच्चाराने—तन्त्रालोक प्रथम-आह्निक

आसक्त मति ही क्रिया है इससे वासना की शांति होती है।[1] तत्त्व में चित्त का लय हो जाना ही योग है, क्योंकि तत्त्वों में चिति की योजना को चित्त को तत्त्वों में युक्त कर देने को ही योग कहा जाता है ( ज्ञान चेतना से भिन्न तत्त्व नहीं है। अतः ज्ञान योग एवं क्रिया एक एक तत्त्व है।[2] इसका तात्पर्य यह है कि योग उपासना ध्यान जप सेवा कीर्तनादि सभी 'ज्ञान' शब्द में अंतर्भूत हो जाते हैं। अतः साकार-निराकार उपासना के भेद व्यावहारिक हैं जैसे घट का ध्वंस चाहे प्रस्तर से हो या दण्ड से परन्तु ध्वंस तो होता ही है, तद्वत् मोक्ष' रूप कार्य (वासना का नाश) चाहे किसी भी उपाय से हो सकता है।

साधना के भेद अधिकारी की मानसिक क्षमता या रुचि के अनुसार साधना के भेद करने पड़ते हैं—इन्हें आगमों में उपाय कहा गया है। शाम्भव शाक्त एवं आणव ये तीन उपाय बताये गए हैं।

शाम्भव-उपाय विकल्प रहित स्थिति शाम्भवावस्था है। जड़, परिमित तत्त्व के निमज्जन से बोध प्राप्त होने पर जो तादात्म्य और तन्मयता प्राप्त होती है वह 'शाम्भव-आवेश' कहा जाता है। सम्यक् बोध के लिए बुद्धि की निर्मलता की आवश्यकता है। चैतन्य का प्रतिबिम्ब उसी में पड़ता है। यही बुद्धि विकल्पों को उत्पन्न करती है। इन्द्रिय एवं बुद्धि से परे जाकर स्वरूप में स्थित होना ही शाम्भवी स्थिति है। इसमें 'भावना' नहीं रह जाती। शिव से तादात्म्य होता है।[3] यही 'अनुत्तरावस्था' है। वस्तुतः शाम्भव उपाय एक 'आभ्यंतर-ध्यान' in trospective meditation है इससे सहसा ही चैतन्य जागृत हो जाता है।

---

(१) योगो नान्यः क्रिया नान्या तत्त्वारूढा हि या मतिः
स्वचित्त वासना शान्ती—सा क्रियेत्यभिधीयते।—वही पृष्ठ १८९

(२) क्रियापि च योगः स्यात्तत्त्वानां चिल्लयीकृतौ। पृष्ठ १९०
तत्त्वानां चिति योजनात् योगः स्यात् इति नामतो भिन्नाभिरेक: वही

अथवा

योगो नान्यः क्रिया नान्या —वही पृष्ठ—१९०

(३) सैषा विकल्पा संविदिनिर्भिकनायानपेक्षिणी।
शिवतादात्म्यमापन्ना समावेशोऽत्र शाम्भवः—तंत्रालोक प्रथम आह्निक,
पृष्ठ २०६ २१०

प्रतिबिम्बवाद अनुत्तरावस्था में भैरवी शक्ति नामक शक्ति विशेष की अपेक्षा होती है। 'प्रकाश' को ही आगमों में भैरवी शक्ति कहा गया है, क्योंकि प्रकाश के कारण ही पदार्थ का प्रकाशत्व प्रतीत होता है। प्रकाश पदार्थ से भिन्न नहीं है, यह हम कह चुके हैं। आत्मा रूपी भित्ति में ही पदार्थ प्रतिबिम्बित होते हैं। प्रतिबिम्ब सर्वदा सजातीय पदार्थ का ही गोचर होता है, विजातीय पदार्थ का प्रतिबिम्ब दृष्टिगोचर हो नहीं सकता। भूमि जल, दूध आदि का रूप ही दर्पणादि में प्रतिबिम्बित होता है, स्पर्शादि का प्रतिबिम्ब गोचर नहीं होता क्योंकि रूप प्रकाश का सजातीय धर्म है और नेत्र का विषय प्रकाश या तम ही है, स्पर्शादि नहीं।[1]

निर्मल वस्तु में ही रूप का प्रतिबिम्ब पड़ता है, मलिन वस्तु में नहीं अतः शुद्ध चैतन्य में ही यह विश्व प्रतिबिम्बित है। यथा सुन्दर रूप को देखकर स्पर्शादि की इच्छा होती है, वैसे ही जगत् के रूप रसादि से प्राप्त आस्वाद से अतिशय-आह्लाद रूप शिवानन्द की प्राप्ति इच्छा होती है, क्योंकि पदार्थ में जो आनन्द है वह उसी शिव के आनन्द का आभास मात्र है। वह शिवानन्द का प्रतिबिम्ब मात्र है। इसीलिए बिम्बानन्द एवं आभासानन्द में भेद नहीं है। यदि यह कहा जाय कि प्रतिबिम्ब तो दिखायी पड़ता है, परन्तु बिम्ब अदृष्ट है तो इसका उत्तर यह है कि पीठ पीछे खड़े हुए व्यक्ति का जैसे हम प्रतिबिम्ब देख सकते हैं उसी प्रकार बिम्ब में जो कुछ दिखायी पड़ रहा है वह सब शिव का ही प्रतिबिम्ब है।[2] प्रतिबिम्ब जब इतना सुन्दर और आनन्दमय है तब बिम्ब कितना सुन्दर और आनन्दमय होगा यह सहज ही अनुमेय है। प्रतिबिम्ब रूप पदार्थों से मिलने वाले आनन्द से हम तृप्त नहीं होते क्योंकि प्रतिबिम्ब रूप जगत् के पदार्थों का आनन्द उस महानन्द की ओर ले जाना चाहता है परन्तु प्रमाता अपने अज्ञान वश इस आंतरिक प्रेरणा को न समझ कर जगत् के

---

(१) निर्मले मुकुरे यद्वद्भान्ति भूमिजलादय ।
अमिश्रास्तद्वदेकस्मिन्नाथ विश्ववृत्तय ।
तंत्रालोक-जिल्द (२) आह्निक् (३) पृष्ठ (४)

(२) तस्मादेको महादेवः स्वात्मन्योऽतिरिक्तस्थिति । जिल्द २
द्विधेव भासते बिम्बप्रतिबिम्बोभयात्मता—
तंत्रालोक तृतीय आह्निक पृष्ठ ११

पदार्थों से मिलने वाले आनन्द तक ही बद्ध रहना चाहता है।[1] किन्तु ज्ञान होने पर पदार्थ-जन्य आनन्द एवं आनन्द में साधक अविरोध देखने लगता है। अतः जो इन्द्रियजन्य आनन्द बंधन में डालने वाला है वही साधक के लिए आत्मानन्द का प्रेरक तथा माध्यम बन जाता है। प्रतिबिम्ब रूप जगत् जीवों पर अनुग्रह करने के लिए—उन्हें परमात्मा की ओर प्रेरित करने के लिए रचा गया है। दुःख देने या भेद उत्पन्न करने के लिए जगत् की सत्ता नहीं है। अतः न यहाँ बंधन है, न मोक्ष है, मूढ़ जीव भ्रम के कारण ही वैसा समझते हैं। जगत् तो बुद्धि प्रतिबिम्बित सत्ता का नाम है।[2] बुद्धि स्फटिक के समान है, उसी में सब विश्व प्रतिबिम्बित हो रहा है।

बिम्ब के दो लक्षण कहे गए हैं (१) अन्य तत्त्व से अमिश्रित हो (२) स्वतंत्र हो (३) भासमानता हो।

जिसमें सजातीय, विजातीय की व्यावृत्ति न हो वह अमिश्रता है। स्वरूप में स्थित वस्तु स्वतंत्र कहलाती है। अबाधित रूप से प्रतिबिम्बित होने की शक्ति भासमानता है। ब्रह्म के ये ही लक्षण हैं अतः वह बिम्ब कहा गया है।

इसी प्रकार प्रतिबिम्ब के दो लक्षण हैं (१) स्वरूप की हानि न होना (२) पर-रूप सादृश्य—बिम्ब के सदृश होना। जगत में ही दो लक्षण हैं। अतः जगत प्रतिबिम्ब है और ब्रह्म बिम्ब है। बिम्ब के अतिरिक्त किसी की सत्ता नहीं है, क्योंकि बिम्ब (ब्रह्म) माध्यम (चिद् शक्ति जिस में 'बुद्धि' = दर्पण) तथा प्रतिबिम्ब (जगत में पदार्थ) की पूर्ण एकता है। चूँकि बिम्ब ज्ञानमय है, अतः जगत भी ज्ञानमय है। अतः ज्ञान से भिन्न किसी की सत्ता नहीं है। ज्ञानमय होने से तत्त्व के साथ एकाकारिता प्राप्त हो जाती है।[3] ज्ञानमय होने के लिए ज्ञान ही साधन है

---

(१) स्वच्छस्य यामिनी कान्त-प्रतिबिम्बितसुन्दरम्।
दर्पणो कुचकुम्भाभ्यां स्पृश्यन्नपि न लुप्यति—वही पृष्ठ ६

(२) न मे बन्धो न मे मोक्षो, जीवस्यैता विभीषिका।
प्रतिबिम्बमिदं बुद्धिजलेष्विव विवस्वतः—वही पृष्ठ २७

(३) तत्स्वरूपतया ज्ञानं बहिरन्तः प्रकाशते।
ज्ञानादृते नार्थसत्ता ज्ञानरूपं ततो जगत्
नहि ज्ञानादृते भावाः केनचिद्विषयीकृताः
ज्ञानं स्वात्मकं यस्मैस्मा सर्वामतं—वही पृष्ठ २६

रौद्री रोधिनी आदि रूपधारण करती है।[1] सारे 'वर्ण' शक्ति के रूप हैं। अतः जप के द्वारा शक्ति जाग्रत हो जाती है।

यह शक्ति शिव के साथ अभिन्न है अतः दोनों का यामल संघट्ट या सामरस्य ही सृष्टि का मूल कारण है। बौद्ध दार्शनिकों ने इसे ही युगनद्ध कहा है। जगत् में स्त्री-पुरुष का समागम इसी पारमार्थिक यामल का बिम्ब स्वरूप है। (४) यहाँ विश्वोत्तीर्णता विश्वमयता से विच्छिन्न रहती है। अतः धर्म-शास्त्रों में इसी को उपेय कहा गया है।

'संघट्ट' का अर्थ घट्टन चलन स्पन्दरूपता स्वात्मोच्छलता किया गया है। 'संघट्टावस्था' में आत्मानन्द का उच्छलन होता है। इसीलिए शाक्तसमागम में आनन्द का एक रूप रहता है। इच्छा-ज्ञान-क्रिया तीनों का सामरस्य यही है।

निरंजन 'निःक्षेपेण अंजते' निरंजन का यह अर्थ है। जिससे शक्तिमान् पूर्णता के साथ प्रकट किया जाय वही तत्त्व 'निरंजन' है। शक्ति द्वारा ही तत्त्व ( शिव ) पूर्णता के साथ व्यक्त होता है, अतः शक्ति को ही तंत्र में 'निरंजन' कहा गया है। इच्छा ज्ञान क्रिया अपने अपने विषयों को प्रकट करती हैं अतः पूर्ण प्रकाश की अभिव्यक्ति होती है। चूँकि शक्ति एवं शक्तिमान् की एकता है, अतः 'निरंजन' शब्द 'शिव' का भी वाचक होता है। इच्छा ज्ञान क्रिया द्वारा ब्रह्म अंजित या प्रकट होता है, अतः शिव का त्रिशूल इच्छा ज्ञान क्रिया का प्रतीक है। इस त्रिशूल में समाविष्ट होकर योगी 'निरंजन' कहलाता है[2] और साधना में 'क्रिया' की मुख्यता से 'क्रिया' को 'निरंजन' कहा गया है।[3]

किन्तु अनुत्तर या अव्यक्त परात्पर ब्रह्म ग्राह्य-ग्राहक रूप में अपने को परिच्छिन्न करता है, स्वरूप गोपन करता है और अमेयतत्त्व जब अपने को संकुचित

(१) ज्ञान क्रिया एवं इच्छा तीन नामों के कारण देवी को 'त्रिपुरा' भी कहा गया है।

(२) यो नैपुण्यतः शक्तित्रितयं तत्त्रिशूलगम् ।
वस्त्विन्नाद्य समावेशाद् भवेद्योगी निरञ्जनः—तन्त्रालोक तृतीय आह्निक पृष्ठ ११५

(३) क्रियादेवी निरञ्जनम्—वही पृष्ठ ११४

करके प्रकाश को प्रकट करता है तब वही अनुत्तरतत्त्व की संज्ञा 'बिन्दु' होती है।[1] 'बिन्दु' का अर्थ है—वेत्ति इति बिन्दुः जो वित् या केवल क्रिया में स्वतन्त्र है उसका अविभक्त प्रकाश ही बिन्दु है। अतः इच्छा ज्ञान क्रिया के उदित होने पर सोम सूर्य अग्नि नामक प्रकाश प्रकट होते हैं। सोम सूर्य एवं अग्नि में विमर्श प्रकाश वस्तुतः अविभक्त है, वही 'बिन्दु' है। बिन्दु का स्वच्छन्द-तन्त्र में ईश्वर कहा गया है 'बिन्दुरर्धेश्वरः स्वयम्' और ईश्वर मूलसत्ता के बहिरुन्मेष का नाम है।[2]

नाद यही प्रकाश—रूप में स्थित बिन्दु नादात्मक शब्द के रूप में प्रकट होता है। शब्द का अर्थ है 'स्व से अभेदपूर्वक विश्व का परामर्श'। यह शब्द नादात्मक है। नाद का अर्थ है— 'नदति सर्वेषाम् जीव समासेन परिस्फुरति इति नादः' अर्थात् सम्पूर्ण विश्व में नाद स्फुरित होकर ध्वनित हो रहा है। सारी सृष्टि का प्रकाशकतत्त्व यही है। सम्पूर्ण विश्व में नाद के व्याप्त होने से 'अ' वर्ण को सर्वव्यापक कहा गया है। एक ही तत्त्व नीलकना के रूप में और वही तत्त्व बिन्दु

---

(१) अनामुत्तर शक्तिः सा स्वं वपुः प्रकटस्थितम्।
कुर्वन्नपि अथ वसा कामुप्याद्विन्दुरूपिणी—वही पृष्ठ १११

परमशिव (अनाख्य) स्वतः सर्वप्रथम प्रकाश और (शिव) के रूप में व्यक्त होता है, यह प्रथम 'बिन्दु' है और द्वितीय 'बिन्दु' है 'विमर्श (शक्ति) तथा तृतीय बिन्दु है इन दोनों की एकता।

प्रकाश—प्रथम बिन्दु—श्वेत बिन्दु (वीर्य)
विमर्श—द्वितीय —रक्त बिन्दु (रज)
प्रकाश + विमर्श —तृतीय—मिश्र बिन्दु (दोनों का एक)

प्रकाश बिन्दु, विमर्श बिन्दु में प्रतिबिम्बित होता है प्रकाश विमर्श (शक्ति क्रिया) में प्रतिबिम्बित होकर ही अपने रूप को जानता है। सूक्ष्म या निरपेक्ष (Abstract) विचार (thought) अपने स्वभाव को नहीं जान सकता। विचार की अभिव्यक्ति जब क्रिया द्वारा होकर ही पूर्ण होती है वैसे ही परमतत्त्व अपनी विमर्श शक्ति (क्रिया) में प्रतिबिम्बित होकर अपने स्वभाव का अनुभव करता है। अतः बिन्दु को सृष्टि का कारण कहा गया है।

दृष्टव्य—Philosophical Essays—S. N. Das Gupta 58 59

(२) स्वच्छन्द-तन्त्र—४-२६४

एवं नाद के रूप में व्यक्त हो रहा है। अविभक्त और अव्यक्त होकर भी नाद विभक्त और व्यक्त प्रतीत हो रहा है।[1]

स्पष्ट है कि सृष्टि के लिए किसी बाह्य उपकरण की आवश्यकता नहीं है। क्योंकि अपनी आत्मा में अपना ही आत्मरूप वैसर्गिकी स्थिति को जन्म देता है। अतः प्रतिबिम्ब रूप सृष्टि चैतन्य से बाहर नहीं है।

'अ' से प्रारम्भ होकर सृष्टि 'ह' वर्ण तक आकर स्थूल हो जाती है। इसी प्रकार सृष्टि का जड़तत्त्व की ओर विकास होने पर सूक्ष्म शिवतत्त्व 'हंस' कहलाता है।[2]

---

(१) नाद को 'सदाशिव' भी कहा गया है—नादे वाच्यः सदाशिवः—स्वच्छन्दतंत्र ४—२१५

जिस प्रकार शांकर वेदान्त में आवृत स्वप्नादि द्वारा सिद्धान्त को स्पष्ट किया गया है, उसी प्रकार तंत्रों में 'नाद' को स्वीकार किया गया है। मीमांसा की तरह तंत्रों में शब्द शाश्वत है। ध्वनि या शब्द से ही जगत की उत्पत्ति है। जिस प्रक्रिया द्वारा यह ध्वनि जगत का बाह्य रूप धारण करती है वह प्रक्रिया विश्व में अवस्थित है, मीमांसा मे शब्द एवं अर्थ अचेतन हैं अतः वहाँ शब्द की शाश्वतता बिना किसी सत्ता के मानी गई है। परन्तु तंत्र मे वह सत्ता आत्मा है जो शब्द तथा अर्थ बुद्धि एवं पदार्थ (Matter) के द्वारा आत्मानुभूति करती है। जब बिन्दु (प्रकाश) अपने आप विभक्त होता है तब 'अहम्' की अव्यक्त ध्वनि होती है, यही शब्द-ब्रह्म है, इसके भीतर इच्छा क्रिया और ज्ञान अवस्थित है। इस इच्छा-क्रिया ज्ञान के स्वरूपवाला शब्द-ब्रह्म या नाद ही बाह्य जगत तथा मनुष्य-शरीर के रूप में अभिव्यक्त होता है। यही सूक्ष्म नाद (ब्रह्म) बाह्य क ख ग आदि अक्षरों में व्यक्त होता है। इस सूक्ष्म नाद ब्रह्म म शिव एवं शक्ति संयुक्तावस्था मे व्याप्त रहते हैं, 'अहम्' इस ध्वनि मे शिव एवं शक्ति का मिथुनरूप ही व्यक्त होता है। चार सोपानों में—परा पश्यन्ती मध्यमा और वैखरी व्यक्त होकर अंतिम वैखरी रूप में अक्षरों के रूप में हम प्रतीत होता है, परन्तु उसके तीन सूक्ष्मतर स्तर और हैं 'परा' की दशा में नाद सूक्ष्मतम् है और अव्यक्त है, 'पराब्रह्म' मे नाद का रूप ग्राह्य-ग्राहकभाव से परे हो जाता है।

(२) हंस शुम्भं तथा प्राणं हकारं नामभिः स्मृतम्—तंत्रराजभट्टारक उद्धृत तंत्रालोक ३—१४३

सागर जिस प्रकार ऊर्मि-विसर्गों को उत्पन्न करके भी शान्त रहता है और लहर तथा सागर भिन्न प्रतीत होने पर भी अभिन्न रहते हैं, तथैव सृष्टि एवं शिव एक और अभिन्न हैं।[1]

सहज : सारी सृष्टि में शिव की इच्छा या काम तत्त्व ही पूर्ण हो रहा है। इसी काम-शक्ति के व्यापार में सर्व-सृष्टि व्यक्त हो जाती है। चूँकि सबके हृदय में यह इच्छा-शक्ति स्फुरित हो रही है, अतः स्वतः सिद्ध है। यह काम-कला अप्रतिहत रूप से स्फुरित हो रही है। जन्म और अन्त न होने से इसे 'सहज एवं स्वयंभू' कहा है। यही नाद एवं बिन्दु रूपिणी है। क्योंकि 'सतत उदित-नाद मात्र स्वभाव वाली है। यही सृष्टि के मूल में शिव के मन में स्थित 'कामेच्छा' स्थूल रूप में व्यक्त होकर रति-कौतुक के समय अन्य ज्ञान लुप्त हो जाने पर (विगलित वेद्य होने पर) विलास कामिनी तथा कामुक के मन में प्रकट होती है। स्थूल रूप में आने पर वह उदित एवं अस्त होती हुई प्रतीत होती है, परन्तु मूलतः यह सर्वत्र सर्वकालों में स्थित रहती है। स्थूल सांसारिक नर-नारी रति के समय जिस प्रकार कामिनी के 'हा' 'हा' आदि शब्दों में यह कामेच्छा प्रकट होती है उसी प्रकार सृष्टि के व्यापार द्वारा भगवान् की चित् शक्ति (कामकला) द्वारा प्रकट हो रहा है। सारी कर्ममाला में शिव के साथ नित्यविहारिणी शक्ति ही प्रकट होती है। अतः सूक्ष्म एवं स्थूल दोनों रूपों में एक ही 'इच्छा शक्ति' व्यापक है। जिस कंठ से जैसे ध्वनि के समय नाद उत्पन्न होता है, तथैव इच्छा-शक्ति नाद के रूप में परिणत हो जाती है। चूँकि क्रिया-कंठ से प्रकट होने वाला नाद 'सहज' होता है, सुखकर होता है। अतः नाद को 'सहज' कहा गया है।[2]

---

(१) विमर्श एव तादात्म्यदार्ढ्यनिर्भासनात्मा।
इयदूर्मि सागरस्य यन्तर्मोर्मि हंसनि —
गैसामोर हृदीम आहिर पृष्ठ १४७

(२) द्वन्द्वारम्भोदयं त्रियान्तरोऽन्ति परम्
सहजं नाद इत्युक्तं नादं नित्योदितो मतः—वही पृष्ठ १२१
नित्यानन्दस्वभावत्वात् सर्वेऽपि मम कोदरे
स्वयंभू सुखोदयकारं कामतत्त्वस्य वेदनम् १२६
अपि मौख्य समावेश विवशीभूत चेतसः
परिस्फुरद् आनन्दमहामार्गपदोपरे—वही १२१

स्पष्ट है कि कामतत्त्व का स्थान तंत्र-साधना में इसलिए आवश्यक है कि स्थूल-रति प्रक्रिया में वस्तुतः सृष्टि उत्पन्न होने की सारी प्रक्रिया की पुनरावृत्ति होती है। काम-कला के अनुभव से साधक सृष्टि प्रक्रिया को सरलता से समझ सकता है। अतः स्थूल रति के अनुभव से शिव शक्ति की रति या सृष्टि विस्तार का समझना तंत्रों की विशेषता है।

इस प्रकार साधक को यह ध्यान करना चाहिए कि काम शब्द से कथित विमर्श नेत्रों से निकल गया है वह मेरे नेत्रों में समा गया है, अथवा साध्यतत्त्व कानों से निकल गया है, मेरे नेत्रों में समा गया है। इस प्रकार ध्यान से जगत् को एक साथ वश में किया जा सकता है, क्रम क्रम से वश न करने से विलम्ब होता है। यही सच्चा वशीकरण है।

भैरव एवं भैरवी — इच्छा को 'काम' ज्ञान को शिव तथा क्रिया देवी को निरंजन कहा जाता है। इन तीनों से युक्त शिव भैरव कहलाते हैं। अंतिम स्थिति में इसी भैरव का ध्यान होता है। यह भैरव शुद्ध चैतन्य मात्र है शिव का निर्गुण रूप है। निर्गुण और आनन्दमय है। इस अवस्था में साधक को एकीभावात्मक सूक्ष्म स्थिति प्राप्त हो जाती है और साधक जीवन्मुक्त हो जाता है। इसी भैरव की चिद् शक्ति (विमर्श-शक्ति = क्रिया शक्ति) सम्पूर्ण विश्व को अपने में गर्भीकृत करके (समेट कर) कुण्डलिनी नाम से प्रसिद्ध है। इसी को जगत् की योनि कहा गया है।[1] यही शक्ति वर्णमाला में व्यक्त हुई है, इसी से मंत्र बनते हैं। बिना इस शक्ति के परामर्श के (स्मरण-विचार) मंत्र शरद के बादलों के समान फलहीन होते हैं।[2] भैरवी-शक्ति ही नाद में पूजित होती है। भैरव एवं भैरवी शक्ति के ज्ञान के बिना मंत्र जाप निष्फल है। शक्ति विमर्श के बिना मंत्र को 'शव' कहा गया है। अत-

---

अत्रासन्नशिवो याति योगमयोगीश्वरः परम्।
न विरोधित्व काम कामिनी हृदयान्यः।
नैमाकृतेन तमा। शक्ति सृष्टि गमाहरेत्।
सोमरा( मात्र क्षेत्रे दुमामपि वरस्मियम्। पद्य १२१

(१) या सा कुंडलिनी नाम जगद्योनि प्रकीर्तिता।—
तंत्रालोक-तृतीय आह्निक पृष्ठ २०७

(२) आदि मात्स्यविहीनास्तु शून्यपतिमयाचरः।
न ते सिद्धिप्रदा मंत्रा निष्फला शरद्मेघवत्—वही पृष्ठ २१२

बिना ज्ञान के समस्त मृगतृष्णा है और शक्ति परामर्श से जो कुछ भी उच्चारण किया जाता है, वह सब मंत्र बन जाता है।[1] अतः भैरव साधना में विमर्श-शक्ति का ही चमत्कार है।

शब्द-माला में इसी शक्ति की अभिव्यक्ति होती है। इसे मातृका या मालिनी कहा गया है। विश्व का स्वरूप धारण करती शक्ति मालिनी कहलाती है।[2] अन वर्णों म ब्रह्माण्ड मे सारी शक्ति संचित रहती है। स्वर को अव्यय और महा कहा गया है। स्वर शिव है और व्यंजन को योनि कहा गया है यथा योनि मे वीर्य क्षोभ उत्पन्न करता है तथा योनि एवं वीर्य के घर्षणादि से उत्पन्न वाचस्य (योनीभाव) से योनि भेदित होती है, वैसे ही व्यंजनों म स्वर के संयोग से अनेक अर्थों की सृष्टि होती है। भैरव एवं भैरवी का यह संयोग वर्णमाला म भी दिखायी पड़ता है।

इस भैरवी शक्ति के ज्ञान से ही सिद्धि प्राप्त होती है। शिव-शासन में इसी को जीवन्मुक्ति कहा गया है क्योंकि काम नियतादि कंचुक इस ज्ञान से नष्ट हो जाते हैं और साधक स्वरूप में स्थित होकर निर्द्वन्द्व होकर जगत मे विचरण करता है। विकल्पों के नाश से यह भैरवी-भाव सहज ही प्राप्त हो जाता है।[3] इस भैरवी भाव' मे इस प्रकार का भाव नित्य रहता है I यह जगत् मुझमे ही उत्पन्न हुआ है II यह मेरा ही प्रतिबिम्ब है III यह मुझसे अभिन्न है। ये तीन भावनाएँ शाम्भवावस्था के तीन रूपों को प्रकट करती हैं। 'मैं कर्ता हूँ' यह मेरा है, यह पशु का है ऐसी भावना नष्ट हो जाती है। साधक की चेतना उस दीपक के समान हो जाती है जो अन्य जीवों की चेतना को जगा सकता है। मैं शिव हूँ यह परामर्श विश्व-संसार का हुताशन बन जाता है। बाह्य दमन-पूजा की

---

(१) ज्ञानोपाधि वर्णादिविकारि मायामयं तत्
तस्मान्निरस्य सर्वं सम्भवेनैव परामृशेत्—वही पृष्ठ २१४

(२) बीजयोनि समापत्ति विमर्शोन्मनुन्नय।
मालिनी हि परा शक्तिर्निर्णीता विश्वरूपिणी।—वही पृष्ठ २२३

(३) अयं सो ममसमागमात् स्वात्मन्येवास्तानिरसस्य गरप। तथापि योग प्रागनन्तगुण जातिश्वर्य विपर्यन्मातरि। भूयोभय नमात्र निरस्य विश्व भि। अन्यतिभैरवीभावं जीवन्मुक्तताभिधम्—तंत्रालो हर्प आह्निक पृष्ठ २४८

आवश्यकता नहीं रहती।[२] ऐसा साधक संसार के व्यवहार में परोपकार, आदि सत्कर्मों को कर्तव्य समझकर करता रहता है, तथापि वह कर्म-बंधनों से मुक्त हो जाता है।[३] वसिष्ठ के समान साधक की चेतना बाह्योन्मुखता की उपाधि से भूषित होकर उच्छलित और शांत होती रहती है, परन्तु वह साथ ही अक्षुब्ध रहता है।

हठपाक : भैरवी भाव को प्राप्त करने के लिए क्रम पाक एवं हठपाक दो पद्धतियाँ हैं। प्रथम में गुरु-आराधन शास्त्र-श्रवण तथा नित्य-नैमित्तिक कार्य हैं। परन्तु इसके अतिरिक्त हठपाक या हठयोग में बलात् उपाधियों का नाश किया जाता है। हठपूर्वक चिद्-अग्नि का संस्कार हठयोग है। भेद रूपी ईंधन को हठयोग जला देता है। चिदग्नि से हठपाक-क्रम से सृष्टि आदि भावों का नाश करके अमृतोपम बोध की एकता को पाकर (सर्व 'वस्तु हम-ही हैं'-ऐसी भावना कर) जो संवित् का परामर्श करता है, वही योगी है। एकत्व प्राप्त होने पर भी योगी को भेद का आभास होता रहता है, परन्तु वह अविचलित रहता है।[४]

शाक्त-उपाय : शाम्भव उपाय के उपर्युक्त वर्णन से स्पष्ट है कि इसमें साधक ज्ञान द्वारा निर्विकल्प में विश्राम पाता है। किन्तु शाक्त-स्थिति में चित्त, बुद्धि अहंकारादि स्पष्ट हो जाते हैं। अतः इसमें विकल्प रहते हैं। शांकर वेदान्त की तरह शिव शासन में मन चित्त, बुद्धि अहंकारादि का विनाश—( Annihilation ) नहीं है। इस सम्प्रदाय में मन चित्त, बुद्धि आदि विमर्शों के माध्यम से साधक सिद्धि पाने का प्रयत्न करता है। संन्यास-प्रधान सम्प्रदायों एवं तांत्रिक सम्प्रदायों में यह मौलिक भेद है।

शाक्तावस्था में वचन के भावात्मक अतः विकल्पात्मक होने से भेद प्रारम्भ हो जाते हैं। इस स्थिति में 'कर्तृत्व' का अभिमान रहता है। 'मैं ही सर्वत्र स्थित

---

(२) अमल विलसद्धर्म-संसार-स्वप्नमग्न । परोपकार क्रियैकाव्य—विष्णु-स्वामीकृताभ्युदय—वही पृष्ठ २२७

(३) न बाध्यते क्रिया-काले समारोपितरूपं प्रति—वही, पृष्ठ २१२

(४) एवंविधेन हठेन क्रमप्राप्तिनिरपेक्षेण सद्गुरूपदेशात्मना बलात्कारेण च भावं चिदग्नि सात्कारं [illegible] परिपाटी तेन सृष्ट्यादिक्रमाणां [illegible]—वही पृष्ठ २४०

हूँ 'मेरे द्वारा ही सब स्थित है' ऐसी भावना होती है। यद्यपि इस स्थिति में मायात्मक विकल्प रहते हैं परन्तु धीरे-धीरे साधक समावेश की ओर बढ़ता जाता है। भेदों से अभेद की ओर बढ़ने से भेद और अभेद दोनों की स्थिति इस दशा में रहती है, अतः कहा गया है भेदाभेदौहि शक्तिजा।[1]

अतः 'शाक्त प्रक्रिया में संस्कार का महत्त्व है। 'संस्कार' शब्द का अर्थ है श्रुति चिन्तादि के द्वारा अस्फुट रूप में विद्यमान तत्त्व को स्फुटता प्राप्त कराना। इस संस्कार से निर्विकल्प में प्रवेश सम्भव है। अतः विकल्प का संस्कार ही निर्विकल्प का साधन है। विकल्प का भाव कदापि ध्येय नहीं है। विकल्प का संस्कार न होने पर 'विरुद्ध-विकल्प' रहता है और संस्कार का प्ररोह सम्भव नहीं होता। विरुद्ध-विकल्प के नष्ट होते चलने पर आत्म शुद्धि होती है और अन्त में अविकल्प स्थिति प्राप्त हो जाती है।

क्योंकि विकल्प भी संवित् का ही एक रूप है, अतः विकल्प से आवृत संवित् अन्त में अपने मूल रूप को प्राप्त कर लेती है। विकल्पों के आरूढ़ रहने पर भी संवित् बराबर स्फुरित होती रहती है, उद्धार का यह आधार-स्रोत है। अन्त में भैरवी-तेज प्राप्त करने में इसीलिए शाक्त-उपाय को भी साधन बनाया जा सकता है। बार बार संवित् के विमर्श से भैरवी तेज (चैतन्य) स्फुरित हो जाता है[2] अतः माया के नाश के लिए तत्त्व का पुनः पुनः परामर्श आवश्यक है।

इस परामर्श में तर्क सहायक है। तर्क खंडन मंडन को नहीं कहते तर्क का अर्थ शैव-शासन में 'आत्म-प्रत्यभिज्ञा' है। शुद्ध विद्या के स्पर्श से पवित्र बुद्धि से उत्पन्न 'मैं शिव हूँ' ऐसी भावना उत्पन्न करने वाली युक्ति तर्क है। यही भेद-कुठार को काटती है। अद्वैत भाव ही तर्क है इसी से सारे मनोरथ पूर्ण होते हैं।[3]

---

(१) तंत्रालोक—प्रथम आह्निक पृष्ठ २४१ शाम्भव अवस्था में 'ध्यान' की आवश्यकता नहीं रहती, परन्तु शाक्तावस्था में रहती है यही मुख्य अंतर है।

(२) अतश्च भैरवीयं यत् तेजः संवित्स्वभावकम्।
भूयोभूयो विमृशतां जायते सुस्फुटात्मना—
तंत्रालोक जि० ३ आह्निक ४ पृ० ७

(३) दुर्भेदपादपस्यास्य मूलं कृन्तति कोविदा।
यागाद्येन समस्तेनाप्युत्तरेणापि निश्चयः—वही पृ० १२

रूपी पादप को काटने से परा रूपी काष्ठ की प्राप्ति होती है। यही पराकाष्ठा (परामुक्ति) कहलाती है। अतः तर्क भावना विशेष को—परामर्श विशेष को कहते हैं, कोरे खंडन मंडन को नहीं। तर्क ही पराकाष्ठा को प्राप्त होकर 'भावना' बनता है।[1] इसलिए शैव शासन में परम ज्ञान 'भावना' कहलाता है।[2] यह भावना ही सच्ची कामधेनु है (सर्वकामदुघा) इससे सिद्धियाँ एवं मुक्ति दोनों प्राप्त होती हैं। योग का यही उत्तम अंग है। यही अंतरंग योग है। यों तो तर्क को 'षडंग' का अंग माना गया है—प्राणायाम ध्यान प्रत्याहार, धारणा, तर्क समाधि। यहाँ 'तर्क' का अर्थ है स्व-सिद्धान्त के विरुद्ध न जाकर तर्क करना यह तर्क का अर्थ है। अन्य सम्प्रदाय 'राग' से पीड़ित हैं, परन्तु शैव-शासन में स्पर्धादि की इच्छा नहीं है, अतः तर्क के इस अर्थ को छोड़ना कुतार्किक का कार्य है। इसीलिए कहा गया है कि कोई तार्किक को गुरु न करे।[3] अतः वस्तु-निर्णय शून्य इस प्रमाण को तार्किक गुरु पर-पराजय की चेष्टा करता है और हेय उपादेय विवेक से वस्तु का निर्णय नहीं करता उसे गुरु न करे।

यह तर्क (ज्ञान) जिसको अकस्मात् होता है, वह 'सांसिद्धिक' कहलाता है। इसमें गुरु तथा शास्त्र की अपेक्षा नहीं है, न साधना की आवश्यकता है। अकस्मात् का अर्थ है—लोक में अप्रसिद्ध हेतु। 'शाम्भव महा ज्ञान' से ही यह सम्भव है। उपाधि-भेद से इसके नाना भेद—

निमित्त — सांसिद्धिक
या — या
सर्वग — खंडश
या — या
मुख्य — अमुख्य

---

(१) तर्क एवहि परा काष्ठम् यदसौ भावना इति—
तंत्रालोक चतुर्थ आह्निक पृष्ठ ११

(२) यहाँ भावना का अर्थ emotion, या feeling नहीं है, अपितु Contemplation है।

(३) गुरुरेवाग्नि तारकस्य ये न मता कदाचन।
असम्प्रतिः विचारार्ता गुरवः तर्कवल्गिताः
मूकसत्त्व ताम्यामा ह्यमासौ मोक्ष लिप्सया—वही, पृष्ठ १८
तार्किकं न गुरुं कुर्यात्—वही
तार्किके तत्र सम्पन्नम्—वही } पृष्ठ १८ १९

इन योगांगों का समाधि की अवस्था तक ही उपयोग है। ये पूर्व से पूर्व श्रेष्ठ हैं अर्थात् प्राणायाम से ध्यान, उससे प्रत्याहार, उससे तर्क तथा सबसे श्रेष्ठ समाधि है, क्योंकि समाधि, जागृत स्वप्न सुषुप्ति आदि सभी अवस्थाओं में व्याप्त है, अतः यम, नियम आदि साक्षात् रूपेण उसके सहयोगी नहीं हैं। परन्तु अप्रत्यक्ष रूप से बहिर्यागिक दृढ़ता के लिए इनका प्रयोग किया जाय तो त्रुटि नहीं है। क्योंकि केवल ईश भाव के लिए ही योगांगों का उपयोग है। शिवादि की पूजा भी इस शास्त्र-साधना में साक्षात् रूपेण उपयोगी नहीं है। जिसको जैसे ध्यान जप याग जिसको जिस किसी उपाय से शुद्ध चैतन्य का बोध हो जाय उसके लिए वही श्रेष्ठ है अतः इष्टयोगादि उपाय प्रत्यक्ष रूप से ( directly ) सहायक नहीं है।[1]

विकल्प-परामर्श स्वभाव परामर्श का नाम विकल्प है। यह विकल्प दो प्रकार का है I भेद II अभेद। भेदों के द्वारा तत्त्व-संधान भेद है और भेदों की सहायता लिए बिना तत्त्व-परामर्श अभेद विकल्प है। भेद का मायीय विकल्प-परामर्श द्वारा भी अन्त में अभेद की प्राप्ति होता है। स्नान अर्चना होम ध्यान जप चक्र-पूजा आदि मायीय-विकल्प में आते हैं।

स्नान शीतल शुद्ध जल से स्नान बाह्य स्नान है। इससे साधना में कुछ भी सहायता नहीं मिल सकती है। तान्त्रिकों का स्नान आन्तरिक स्नान है। इसे भस्म-स्नान कहते हैं। तत्त्व ज्ञान अपने प्रकाश के कारण 'अग्नि' कहलाता है। नील पीत आदि सांसारिक बोध ही ईंधन है, तत्त्वज्ञानाग्नि भस्म करती है। इन बोधों के शेषत्व से अवशिष्ट भस्म से परिचित प्रमाता का स्नान ही स्नान है।[2] बाह्य स्नान हेय है। यदि बाह्य जल से मुक्ति होती तो सारी मछलियाँ मुक्त हो जातीं।[3]

शैव-शासन में शुद्धि-अशुद्धि का अर्थ भिन्न है। शिव एवं जगत् में भेद करने वाली बुद्धि ही अशुद्धि है, अभेद-दर्शिनी बुद्धि शुद्धि है।[4]

---

(१) तत्त्व भस्म यथेष्ट स्नात्वा तथेव समाचरेत्। वही पृष्ठ ११४
मध्यकालीन साधना में इसी को 'सहज मार्ग' कहा गया है।

(२) भस्मानि बोध इन्धुरूपस्य विरवेन्धनोत्थिते।
चिन्मयस्यापि देहस्य मज्जनं स्नानमुच्यते—तंत्रालोक चतुर्थ भा० पृष्ठ ११६

(३) यदि मुक्तिर्जलस्नानात् मत्स्यानां सा न किं भवेत्—वही पृष्ठ १२०

(४) शिवात्मन्येवयोरेतु, बुद्धिर्या भवेद्भिन्नेरे शिवी।
सैवा शुद्धिः परस्मात् शुद्धिरद्वैतविमर्शनम्—वही पृष्ठ १२१

होने पर प्रेरक-कार्य एक ही होता है, तथैव साधन अनेक होने पर भी साध्य एक ही है।

कलायें संविद् ( शुद्ध चैतन्य ) की १२ कलायें होती हैं। साधना के लिए इसका ज्ञान आवश्यक है। पारमार्थिक संविद्, सृष्टि स्थिति संहार और अनाख्य इन चार तत्त्वों के साथ प्रमाता प्रमाण और प्रमेय के रूप में आभासित होती है। अतः ४×३=१२ कलायें मानी जाती हैं। संविद् के इस विकास को समझकर ही साधना करनी चाहिए।

साधना का उद्देश्य अमृत-तत्त्व की प्राप्ति। पिण्ड में यह अमृत सूर्य नाड़ी तथा चन्द्र नाड़ी के संयोग से उत्पन्न होता है। सूर्याग्नि को पुरुष और चन्द्र नाड़ी को स्त्री माना गया है। अतः जैसे पिण्ड में पुरुष-स्त्री के समागम से अमृत उत्पन्न होता है तथैव सूर्य एवं चन्द्र की एकता से अमृत-प्राप्त करना ही 'साधना' है।[1] योनि को 'माया' तथा लिंग को कारण कहा गया है। भावों के लय एवं आगमन से परम पद की प्राप्ति होती है।[2] विसर्ग और प्रलय को तभी प्राकृत रति की उपमा दी जाती है। किन्तु शैव-साधना में प्राकृत-रति केवल प्रतीक या उपमान मात्र नहीं है, अपितु प्राकृत-रति ( काम-कला ) का व्यावहारिक ज्ञान आवश्यक है, क्योंकि पिण्ड को समझ लेने पर ब्रह्माण्ड समझ में आ सकता है। प्राकृत-सृष्टि को समझकर ही अप्राकृत-पारमार्थिक तत्त्व द्वारा की गई सृष्टि का अनुभव हो सकता है। अतएव शैव-शासन में चक्रपूजादि में पुरुष-नारी सम्भोग को इतना अधिक महत्त्व दिया गया है। परन्तु साथ ही यह समागम केवल तत्त्व-ज्ञान के रहस्य को समझने के लिए तथा परम-पद पाने के लिए है न कि केवल इन्द्रियों को तृप्त करने के लिए।

'अमृत' का अर्थ है तंत्र में इस प्रकार जो तत्त्व काल के अधीन नहीं है वह है अमृत तत्त्व। काल से परे इस तत्त्व को प्राकृत-रति के समय अनुभूत किया जाता

---

(१) यथा योनि च लिङ्गं च संयोगात्प्रभवत्यमृतम्।
तथामृतार्कि संयोगात्, इन्दवस्ते न संशयः—
तंत्रालोक चतुर्थ आह्निक पृष्ठ १४०

(२) लिङ्ग-योन्योर्विसर्गः सृष्टि संहार कारणम्।
लयागमनयोर्भावानां परम पदम्—वही पृष्ठ १४१
तच्चक्र पीडनाद्यन्तौ व्योमोर्ध्वव्यापि सोमकम्।
तां दृष्ट्वा परमां व्योमसत्तां काल-ज्ञानं प्रवर्तते—वही, पृष्ठ १४२

है। तंत्रों के अनुसार चन्द्र-पीडन से (समागम से) सोम एवं सूर्य प्रवाहित होते हैं। पहले कहा है कि शिव तथा शक्ति की रति से ही सोम-सूर्य-अग्नि का जन्म हुआ है। इस प्रवाहित रति के समय काम का बोध होता है। उधर नाड़ी प्राण भी इसके साथ ही संकेतित है, चूँकि तत्त्व ज्ञान शैव-साधना में मुख्य है, अतः सम्भोग से पुष्ट भोग का फल मिलता है, ऐसा विश्वास है। रात्रि ( माया ) में जिस समय पुरुष ( प्रमाता ) प्रमेय ( स्त्री ) के मिलन से काम का बोध होता है, उसी समय शरीर स्थित नाड़ियों (सूर्य-चन्द्र) का भी मिलन होता है और वीर्य-क्षरण के समय जब संसार के पदार्थों का ज्ञानशून्य हो जाने पर पुरुष तन्मय हो जाता है, तब सूर्य एवं चन्द्रम ( इडा-पिंगला ) के मध्य में स्थिर तत्त्व में स्थिर हो जाती है ( सुषुम्ना मार्ग खुल जाता है इस प्रकार 'प्राकृत-रति' साधना में सहायक है, विरोधिनी नहीं जैसा कि संन्यास प्रधान निषेधवादी सम्प्रदाय समझते हैं, परन्तु ज्ञान हीन सम्भोग वासना पूर्ति मात्र है और पतन का कारण है।

जिस प्रकार प्राकृत-रति में समागमोपरान्त अमृत तत्त्व का स्खलन होता है, वैसे ही नाड़ी योग सूर्य ( पुरुष ) की ऊष्मा से चन्द्र (स्त्री) नाड़ी से अमृत ( रज ) स्रवित होता है।[1] जो योगी इस अमृत को पीते हैं अमरत्व को प्राप्त होते हैं।

अमृत की इस स्रवण-क्रिया में सारी सृष्टि प्रक्रिया छिपी हुई है। सूर्य (पुरुष) परप्रमाता है। उसकी स्वातंत्र्य शक्ति रूपी सोम (स्त्री) बाह्य उन्मुखता के लिए उत्तेजित होता है और विश्वरूपी अमृतधारा को छोड़ता है यही अमृतरूपी विश्व का सागर है, अतः यह सागर विश्व योनि (योनि) से निःसृत अमृत तत्त्व है। इसका त्यागकर विश्व के पदार्थों से वंचित रहकर साधना करना मिथ्या-साधना है।[2]

इसी विश्वरूपी अमृत का पान करता हुआ जब साधक "मैं यह हूँ", "यह मैं ही हूँ" 'यह सब मेरा ही विस्तार है' इस प्रकार पुनः-पुनः परामर्श करते हुए स्वरूप स्थित हो जाता है तब शिव मय हो जाता है और परमपद प्राप्त हो जाता

---

(१) समरसा युक्ते धारा, सोमो द्रवति प्रदीपितः।

तंत्रालोक, चतुर्थ आह्निक, पृष्ठ-१४४

(२) यतः शिवा परमात्मा सोमः परमानन्द स्वात्मनिना स्वस्वातन्त्र्यात् बहिर्मुखो—बाह्योन्मुखो समुत्तेजितः सन् अमरसो—विश्व कर्ममाता—धारां मुञ्चति यस्मात्, अतएवास्यस्य नाशिकेलेन पक्षादेव—परिस्फुरति मत मतम् इत्यन्वित स्यात्—तंत्रालोक चतुर्थ आह्निक पृ० १४५

है। और जब साधक 'हंस' या 'परमहंस' ( हंसः सोऽहं की भावना से युक्त ) कहलाता है तब विश्व में निरर्गल होकर वह विचरण करता है, सिद्ध हो जाता है।[1]

देवता के रूप 'अनाख्य' तत्त्व ( परात्पर ब्रह्म ) की चिद्‌शक्ति ही 'परा शक्ति' कहलाती है 'परा-शक्ति' ही के अनेक रूप भिन्न-भिन्न देवियों-देवताओं के रूप हैं। देवी-देवता में लिंगभेद तो साधना का प्रपंच मात्र है अन्यथा पराशक्ति लिंगादि भेदों से परे है। यही कारण है कि काश्मीरी शैवमत में देवी-उपासना ( त्रिपुरा रहस्यादि में वर्णित ) स्वीकृत है। शाक्तमत का काश्मीरी शैवमत से निकटतम सम्बंध है। काश्मीरी-शैवमत की यही विशेषता है। शैव पराशक्ति', त्रिपुर भैरवी आदि के उपासक हैं। अतः प्रथम उपास्य शक्ति पराशक्ति' है। इसकी १२ कलाओं का वर्णन हम कर चुके हैं। प्रत्येक तत्त्व में ये १२ कलाएँ व्यक्त हो रही हैं। प्रत्येक इंद्रिय में १२ कलाएँ हैं ( प्रमाता प्रमेय प्रमाण × अनाख्य, सृष्टि काल स्वर = १२ )। स्वर भी १२ हैं आदित्य भी १२ हैं मास भी १२ हैं और राशि भी १२ हैं। इससे पराशक्ति' की व्यापकता प्रकट होती है।

काल संकर्षिणी मायाशक्ति आभास के लिए उद्यत होती है, इस उद्यतावस्था को 'काल संकर्षिणी' कहते हैं।

श्री सृष्टि काली—जो शक्ति बाहर की ओर सृष्टि को आकुंचित करती है—विस्तार देती है वह श्रीसृष्टि-काली कहलाती है। काल का कलन ( आकर्षण विस्तार ) करने वाली शक्ति ही 'काली' है। यह देवी जब सृष्टि का विस्तार करती है तो इन्द्रियाँ अपना कार्य करने लगती हैं विषयता का आभास होने लगता है। विषय एवं विषयी क्योंकि दोनों संवित रूप हैं, अतः मूलतः कोई भेद न रहने पर भी ग्राह्य-ग्राहक भाव बना रहता है। प्रमाता स्वयं प्रमाण के रूप में बहिर्मुख होकर विस्तृत हो जाता है, अतः विषयों की स्थिति विषयी से है। विषय न रहने पर भी 'विषयी' की सत्ता रहती है। अतः 'विषयी' ही मुख्य है। परन्तु बहिर्मुखता में विषयी को प्रमेय-प्रमाण में आसक्ति हो जाती है और वह इन्हें भिन्न

---

(१) तस्तुन' त्रिवति भीत्या हंसो हंस इति स्फुरन्।
परापस्य तु संपुष्या पुष्पपार्नै निष्पते—वही पृ० १४।

मार्तण्डकाली संहार का भोग इन्द्रियों से होता है। ये वस्तुओं को अहं में लीन करती हैं, अतः इन्हें सूर्य कहा गया है। संवित् स्वयं अपनी शक्ति से द्वादश इन्द्रिय रूप मार्तण्डमंडल का अन्तिम अहं में विस्तार करती है। अतः इसे 'मार्तण्ड काली' कहा गया है।

परमार्ककाली जो भोग के द्वारा विश्व को आत्मसात् करता है, वह 'रुद्र' कहलाता है।¹ रुद्र एवं अग्नि भोक्ता भी कहलाती है। 'कालाग्नि रुद्र' की स्थिति में भोक्ता अहं, कर्म आदि भेद से युक्त करता है। इस अहंकार रूप स्थिति को परमार्क काली कहा गया है।

कालाग्नि रुद्र काली अहं इदम् से युक्त प्रमाता अर्थात् कालाग्नि रुद्र जब महाशून्य में लीन हो जाता है, तब उसे कालाग्नि रुद्र 'काली' कहते हैं। इस प्रकार कालाग्नि रुद्र बन्ध से कथित साधक जब मुक्त हो जाता है—यह सब मेरा ही वैभव है, ऐसी अनुभूति होने लगती है, इस स्थिति में संवित् साधक के परिमित अहं का चर्वण कर लेती है।

यह 'महाकाल' का भी कलन² कर डालती है। इसीलिए इसे 'महाकाली' कहा गया है। यही अंतिम स्थिति है और 'महाकाल' से भी उच्चतर स्थिति है। अतः देवियों के नाम वस्तुतः विभिन्न मानसिक स्थितियों और अनुभवों के नाम हैं। बौद्धों ने भी मानसिक स्थितियों का ही मानवीकरण देवताओं के रूप में किया है। अतः साधक का कर्तव्य यह है कि बाह्य देवता के नाम रूपादि को अंतिम न मानकर देवता द्वारा संकेतित उन उन मानसिक स्थितियों को प्राप्त करने का प्रयत्न करे, क्रमशः इन चेतना के सोपानों पर ऊपर चढ़ता हुआ साधक 'काली तत्त्व' या पराशक्ति या त्रिपुरा को प्राप्त कर सकता है। इस स्थिति को 'महाभैरव-चण्ड उग्र घोर काली' भी कहा गया है, क्योंकि महाभैरव प्रमाता है, चण्ड ही प्रमेय है, उग्र ही प्रमा है, और घोर ही प्रमाण है। इन सबका नाश हो जाने से ही तत्त्व की प्राप्ति होती है।

---

(१) भोक्तैव स्वात्मसात्करोतीति रुद्रः—वही पृ० १५१

(२) कलन के अनेक अर्थ हैं—क्षेपण अर्थात् का विरत्व न होना आत्म-परामर्श, गति और विराम्य इन पांच को 'कलन' कहते हैं—तंत्रालोक चतुर्थ आह्निक पृ० २०४

मंत्र मंत्र एवं संवित् में अंतर नहीं है। संवित्-परामर्श से ही स्वतः ध्वनि स्फुरित होती है, वह सदा अप्रतिहतरूप से चलती रहती है, उसका उच्चारण नहीं होता। यही जप है। देवता स्वयं जीव के हृदय में स्थित होकर उच्चरित होता रहता है[1]। इसी अनवरत ध्वनि को परम हृदय कहा गया है। हृदय का अर्थ है 'तत्त्व-रूपक'=परमसार। इसी हृदय (ध्वनि) को स्पन्द शास्त्र में 'स्पन्द' कहा गया है। आत्मा (संवित्) का उच्छलन ही स्पन्द है। यही पराशक्ति है। अतः मंत्र का स्वतः जाप चलता है। इस अनुभव के अभाव में कर में माला लेकर मंत्र का कोलाहल व्यर्थ है। इस ज्ञान से योगी जो कुछ कहता है, जप हो जाता है।

ध्यान फल की आकांक्षा करने वाले 'साकार' का ध्यान करते हैं, किन्तु यह गौणध्यान है, मुख्य तो निराकार ज्ञान ही है। फलार्थियों की इच्छा पूर्ण करने के लिए शक्ति के अनेक रूप वर्णित हैं। धन के लिए 'लक्ष्मी' की और रक्षा के लिए 'बगलामुखी' देवी की उपासना की जाती है। परन्तु घट-भेद से ब्रह्म में भेद नहीं होता। परन्तु घट-स्थित ब्रह्म के परिमाण गुणादि में अन्तर आ जाता है, इसी प्रकार देवियों के भिन्न भिन्न रूप हैं।

मुद्रा जब साधक का परमेश्वर से एकात्म्य होता है तो एक प्रकार का शरीर में तनाव उत्पन्न होता है, इससे शरीर में विभिन्न आकृतियाँ एवं चेष्टाएँ उत्पन्न हो जाती हैं यही मुद्रा है। यथा अंगुलियों की विशेष आकृतियाँ हो जाती हैं कभी-कभी हाथ उठ जाता है, कभी मुख की चेष्टा कुछ और हो जाती है। यही मुद्राएँ हैं। परशक्ति की मन्दिरा से मत्त-शरीर में जो उत्थान आदि चेष्टाएँ उत्पन्न हो जाती हैं वे मुद्राएँ हैं।[2]

---

(१) नास्त्योच्चारयिता कश्चित् प्रतिहन्ता न विद्यते।
स्वयमुच्चरते देव प्राणिनामुरसि स्थित —वही पृष्ठ २११
भूयोभूयः परेभावे भावना भाव्यते हि या।
जपः सोऽत्र स्वयं नादो मन्त्रात्मा जप्य ईदृशः—
स्वच्छन्दतंत्र पुस्तक १ पृष्ठ ७७

(२) तुर्ये योगिनि उन्मिषत्-भरकोमपरागवात्
धूमितस्य स्थितिर्देहे, मुद्रा या काचिदेव सा—वही पृ २११

इस स्थिति और भोग दोनों एकही समय में सम्भव हैं, दोनों में विरोध नहीं है, जैसा कि सन्यास-प्रधान मार्ग समझते हैं। अतः इन्द्रियाँ जहाँ-जहाँ भी जाँय वहीं-वहीं मन को स्थिर करना चाहिए क्योंकि सब शिवमय है, इन्द्रियाँ चैतन्य के बाहर जा ही नहीं सकतीं। स्थिरता बढ़ने पर मन वश में होता जाता है और क्रमशः चेतना का संस्कार होता चलता है, अन्त में वह योग-स्थिति आ जाती है, जब भोग एवं योग दोनों साथ साथ चलते हैं। भोगों द्वारा योग ही शैव-शासन की विशेषता है। जिस भोग से बंधन होता है, वही मोक्ष का साधन बनता है।[1]

समना एवं उन्मना अवस्थाएँ वस्तुतः शिव की सात भूमियों या शिवत्व प्राप्ति की सात भूमियों में से दो भूमियों के नाम हैं। सात भूमियाँ ये हैं—दोष आक्रमण (आक्रान्ति) चित्तबोध, दीपन, स्थापन, संविति (संवित्-साक्षात्कार) तथा तदापत्ति (शिव के साथ तादात्म्य) इनमें 'स्थापन' को 'व्यापिनी संविति' को 'समना' तथा तदापत्ति को 'उन्मनावस्था' कहते हैं। इनका विवरण इस प्रकार है।

क्रम-साधना-प्राणयोग उपर्युक्त साधना की सारी विधियों में 'ध्यान' की प्रधानता है इसका अर्थ यह नहीं है कि प्राण-योग में ध्यान का महत्त्व नहीं है। परन्तु प्राण-वायु का शासन प्रधान होने से इसे प्राण-याम कहा गया है। योग स्थिति की प्राप्ति के लिए प्राण-योग का महत्त्व कम नहीं है।

पिण्ड (शरीर) में प्राण का नियत प्रवाह चल रहा है। नाड़ियाँ तो अनेक (७२ सहस्र) हैं परन्तु उनमें तीन मुख्य हैं। इड़ा पिंगला और सुषुम्ना। सामान्यतः इड़ा, पिंगला नाड़ियों में प्राण प्रवाह चलता है परन्तु सुषुम्ना के बीच के मार्ग को शक्ति (कुण्डलिनी) उसके तीन वलयों में लपेट कर पड़ी हुई है, जिस तरह प्रहार से सर्प सीधा हो जाता है उसी प्रकार गुरु-द्वारा ज्ञान का उदय होता है।[2]

ब्रह्मरन्ध्र के नीचे एक चौराहा है इसे शैव 'चिन्तामणि' कहते हैं। उसके ऊपर 'सुधाधार' नामक स्थान है इसे 'शोध' कहते हैं। प्राण वायु को मध्यममार्ग (सुषुम्ना) में प्रविष्ट कर इस स्थान तक पहुँचना होता है। 'शोध' स्थान का भी

---

(१) येन येन निबध्यन्ते जन्तवोरौद्रकर्मणा।
सोपायेन तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात्
तंत्रालोक जिल्द ३ पंचम आह्निक पृष्ठ ११८

(२) द्रष्टव्य—तंत्रालोक पंचम आह्निक पृष्ठ ११०

आदि केवल पशुओं के लिए है। पाश (कंचुक) से बद्ध जीव पशु है। अतः पाशव-शास्त्र को छोड़कर उस 'पति (शिव) शास्त्र' का सेवन करना चाहिए। इस पति-शास्त्र में सिद्ध हो जाने पर भी विषय रस का त्याग नहीं है। क्योंकि जहाँ जहाँ इन्द्रियाँ आसक्त होती हैं उन सब वस्तुओं में शिव का प्रकाश है।[1] शिव का ज्ञान हो जाने पर विषय-वासना की पूर्ति करते हुए अयत्न से (सहज) सुख-पूर्वक परम-पद प्राप्त हो जाता है क्योंकि तादात्म्य ज्ञान ही सारे कष्ट-प्रद साधनों का उद्देश्य है।[2]

इस सहज मार्ग पद्धति अभेद प्रधान साधना का आनंद सभी नहीं ले सकते। शिव के तीव्र शक्तिपात के बिना साधक अधिकारी नहीं बनता। केतकी के पुष्प का रस केवल भ्रमर ले सकते हैं मक्खियाँ नहीं।[3] इस मार्ग में भय का आडम्बर नहीं है ग्रीष्म में हिम के समान स्वयं नष्ट हो जाता है। न यहाँ घृणा रूप है न लज्जा न संकोच साधक शिव रूप हो जाता है। 'साम्य' की सर्वोत्तम स्थिति यही है—

समता सर्वभावानां वृत्तीनां चैव सर्वशः।
समता सर्वदृष्टीनां द्रव्याणां चैव सर्वदा॥[4]

सारे पदार्थों में सारी मानसिक वृत्तियों में सर्व शास्त्रों और सम्प्रदायों में सर्वभावों में पूर्ण समता भाव कौल-मार्ग की विशेषता है क्योंकि बिना समता के साधक निर्लिप्त हो नहीं सकता।

कौल-मार्ग के अनुसार शब्दादि विषयों में भ्रमित होकर स्व-स्व विषय का भोग करके इन्द्रियों का चैतन्य में लय होता है। सार्वभौम सम्राट् जैसे अन्य राष्ट्रों का भी शासक होता है तथैव अन्य सहायक राजाओं की भाँति अनेक वृत्तियों का विलय एक ही चैतन्य में होता है अतः इन्द्रियों की तृप्ति आवश्यक है क्योंकि वे चैतन्य में बाधक नहीं हैं वे अज्ञान के कारण ही बंधन बनती हैं ज्ञान होने पर इन्द्रियाँ स्व-स्व विषयों का भोग करती हुई चेतना को संतुष्ट करती हैं। अतः स्व-

---

(१) यत्र यत्र मिलिता मरीचयस्तत्र तत्र विभुरेष जृम्भते। पृष्ठ २८८
(२) तंत्रालोक, चतुर्थ आह्निक पृ० २८९
(३) वही पृष्ठ १०५ (४) वही पृष्ठ १०२

क्षप स्थिति और भोग दोनों एकही समय में सम्भव है दोनों में विरोध नहीं है, जैसा कि संन्यास-प्रधान मार्ग समझते हैं। अतः इन्द्रियाँ जहाँ-जहाँ से जाय वहीं-वहीं मन को स्थिर करना चाहिए क्योंकि सब शिवमय है, इन्द्रियाँ चैतन्य के बाहर जा ही नहीं सकतीं। स्थिरता बढ़ने पर मन वश में होता जाता है और क्रमशः चेतना का संस्कार होने लगता है, अन्त में वह तौम-स्थिति आ जाती है, जब भोग एवं योग दोनों साथ साथ चलते हैं। भोगों द्वारा योग ही शैव-शासन की विशेषता है। जिस भोग से बंधन होता है, वही मोक्ष का साधन बनता है।[1]

समता एवं उन्मना अवस्थाएँ वस्तुतः शिव की सात भूमियों या शिवत्व प्राप्ति की सात भूमियों में से दो भूमियों के नाम हैं। सात भूमियाँ ये हैं—शप आत्मपद (मायापति) चित्तबोध दीपन स्थापन संवित्ति (संवित्-साक्षात्कार) तथा तदापत्ति (शिव के साथ तादात्म्य) इनमें 'स्थापन' को 'स्थापिनी संवित्ति को 'समता' तथा तदापत्ति को 'उन्मनावस्था' कहते हैं। इनका विवरण इस प्रकार है।

क्रम-साधना-प्राणयोग उपर्युक्त साधना की सारी विधियों में 'ध्यान' की प्रधानता है इसका अर्थ यह नहीं है कि, प्राण-योग में ध्यान का महत्त्व नहीं है। परन्तु प्राण-वायु का धारण प्रधान होने से इसे प्राण-योग कहा गया है। शैव स्थिति की प्राप्ति के लिए प्राण-योग का महत्त्व कम नहीं है।

पिण्ड (शरीर) में प्राण का निर्यक प्रवाह चल रहा है। नाड़ियाँ तो अनेक (७२ सहस्र) हैं परन्तु उनमें तीन मुख्य हैं। इड़ा पिंगला और सुषुम्ना। सामान्यतः इड़ा पिंगलादि नाड़ियों में प्राण प्रवाह चलता है, परन्तु सुषुम्ना के नीचे के भाग को शक्ति (कुण्डलिनी) साढ़े तीन वलय में लपेट कर पड़ी हुई है, उसे दण्ड प्रहार से सर्प सीधा हो जाता है उसी प्रकार कुण्डलिनी ज्ञान का उदय होता है।[2]

ब्रह्मरन्ध्र के नीचे एक चौराहा है इसे शैव 'चिन्तामणि' कहते हैं। उसके ऊपर 'सुधाधार' नामक स्थान है, इसे 'बोध' कहते हैं। प्राण वायु को मध्यमार्ग (सुषुम्ना) में प्रविष्ट कर इस स्थान तक पहुँचना होता है। 'बोध' स्थान का भी

---

(१) येन येन निबध्यन्ते जन्तवो रौद्रकर्मणा।
सोपायेन तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात्‌॥
तन्त्रालोक जिल्द १ पंचम आह्निक, पृष्ठ ११८
(२) द्रष्टव्य—तन्त्रालोक पंचम आह्निक पृष्ठ ११०

जाता है अतः यह अनुभव ब्रह्मानन्द का निमित्त है, जैसे इस इस सामरस्य से नारी मद में हो जाती है, उसका हृदय विकसित होता है, वैसे ही इस अनुत्तर योग से योगिनी (शक्ति) का हृदय विकसित हो जाता है, ब्रह्माण्ड-स्थित सारी शक्ति योगी की इच्छानुसार कार्य करने लगती है। यह मार्ग रहस्यमय है, इसका पूर्ण उद्घाटन गुरु की देख-रेख में ही सम्भव है।[1] ज्ञान की प्रधानता होने पर ही गुप्त रति-क्रिया ब्रह्मानन्द में निमित्त बन सकती है, अन्यथा पतन का मार्ग खुल जाता है। जो योगी गुप्त-रति काल में पिया कंठ का नाद नहीं सुनाता वह सृष्टि में व्याप्त 'नाद' की प्राप्ति नहीं कर सकता। परन्तु ज्ञान द्वारा गुप्त रति-क्रिया द्वारा योगी व्यापक नाद (अनाहत नाद) को सुनता है, तत्पश्चात् वह 'बिन्दु' अवस्था को प्राप्त हो जाता है, पूर्ण ज्ञान की अवस्था यही है।

उन्मनावस्था के परे भी उच्चतर अवस्था है यहाँ संकोच-विकास नहीं होता तथापि योगी को सृष्टि का आभास होता है।[2] क्योंकि योगी की दृष्टि तत्व के साथ एकाकार होकर अंतर्मुखी रहती है और सांसारिक कार्य उसकी बाह्य इन्द्रियाँ करती रहती हैं[3]। अतः घट-पटादि के ज्ञान के समय दृष्टि अंतरस्थ भी रहती है और बाह्य-पदार्थों का ज्ञान भी होता रहता है। इसे 'भैरव-मुद्रा' कहा जाता है। योगनीय होने से इसे 'खस्थं' या गगनीयम' अवस्था भी कहते हैं।

खं खं त्यक्त्वा खमारूढः खस्थं खं योऽभ्यपेक्षिति।

खमध्यास्थाविकारेण खस्थाविन्मरीचय —[4]

अर्थात् मध्य नाड़ी में स्थिर होकर ख ख प्रमाण प्रमेय को छोड़ कर ख अर्थात् तुर्यातीत अवस्था को प्राप्त करना ही योगी का लक्ष्य है। इस अवस्था की प्राप्ति इन्द्रिय-वृत्तियाँ (मरीचय) की बाह्य-उन्मुखता के अभाव द्वारा होती है।

---

(१) अतो रहस्य कथया गुप्तेऽशस्त्वभावन
योगिनी हृदयं तत्र विकासं स्यात्तनी गुरु—वही पृष्ठ १८१

(२) धर्मकोश विकासेऽपि तदाभासन स्तथा—वही, पृष्ट १८१

(३) अंतर्लक्ष्यो बहिर्दृष्टि परमं पदम्नुते—वही पृष्ठ १८१

(४) वही पृष्ट ११८

इस अवस्था में कम से कम १० प्रकार योगियों ने लक्ष्य किये हैं। ६ प्रकार से इसे प्राप्त किया जाता है, अतः मध्यमा-मार्ग शैव शासन भी स्वीकार करता है।[1]

इस प्रकार शाक्त-उपाय में क्रम-साधना स्वीकृत है। मंत्र जप मुद्रा ध्यान अर्चना देवोपासना आदि सभी क्रियाओं में 'भावना' का महत्त्व शाक्तोपाय की विशेषता है। भावना या तत्त्व का परामर्श शाम्भव अवस्था में अपेक्षित नहीं है, क्योंकि तीव्र शक्तिपात के प्रभाव से अप्रतिहत तत्त्व परामर्श करते हुए ही भावना फल देती है। शाम्भव उपाय में अकस्मात् भी तत्त्व स्थिति हो जाती है, अतः उसमें स्वयं साधना भी अपेक्षित नहीं है। परन्तु शाक्त-साधना में क्रम-क्रम से विकल्प का नाश किया जाता है।

इन्द्रिय मन चित्त और बुद्धि का नाश शाक्त-साधना में नहीं किया जाता इन्हें साधना में सहायक बनाया जाता है, यही शाक्त-साधना की विशेषता है। अभिनव गुप्त ने लिखा है कि मन एवं बुद्धि के बिना ज्ञान का अधिगम असम्भव है। इन्द्रिय मन आदि तब अधः पतन के कारण बनते हैं जब विवेक से ये संयुक्त नहीं रहते। इन्द्रिय-वासना एवं मन-वासना बाधक है, विवेक अर्थात् स्वपरामर्श जागृत होने पर वे स्वर के तिरस्कार से ज्ञान को ही जन्म देते हैं। अतः 'शाक्त-तत्त्व' का अर्थ है मन एवं बुद्धि की वासना का त्याग कर, मन एवं बुद्धि को परम ज्ञान का कारण बनाना।[2] यदि यह प्रश्न हो कि विवेक को परम तत्त्व-ज्ञान का कारण कहा गया है, तो इसका उत्तर यह है कि विवेक तो सम्पूर्ण भावों का कारण है। वह 'महाशय' है अर्थात् सर्व भाव कोशीकरण सहिष्णु है। सारे भावों को अपने में समेट लेने की शक्ति यद्यपि बुद्धि में भी है, तथापि बुद्धि अणिमा महिमादि शक्तियों को उत्पन्न करके भी भोगजाल में फँसाती है, अतः विवेक (स्वपरामर्श) से ही मुक्ति

---

(१) पश्यन्ती, मध्यमा, वैखरी ये तीन वाणी के रूप हैं। इनमें स्थूल सूक्ष्म और पर का पुनः करने से यह मार्ग 'नवधा' हो जाता है। इस नवधा वाणियों की भिन्न 'पदाचार' तंत्रालोक पंचम आह्निक पृष्ठ ४०८

(२) न हि मनो बुद्धि विना ज्ञानप्राप्तिसमर्थौ भवतः किन्तु ते एव मनो बुद्धी भोगलम्पटतया स्वरूपविमर्शेन स्वर्गं त्याग ... तन्त्रालोक आह्निक ११ पृष्ठ १२२

होती है।[1] यदि यह विवेक अकस्मात् जागृत हो जाय तो शाम्भव अवस्था प्राप्त होगी और साधना अनपेक्षित होगी, परन्तु यदि पूर्व कर्मानुसार ऐसा न हो तो 'क्रम साधना' अनिवार्य है। पापों के नाश के लिए ही साधना की आवश्यकता होती है, क्योंकि शैव सभी भेदों को प्राण में प्रतिष्ठित मानते हैं।

इस शैवमत में आत्मज्ञान के लिए छह मार्गों का वर्णन है। इन्हें 'अध्वा' कहते हैं। अध्वा का अर्थ है 'गमन'। गमन दो प्रकार का है क्रम अक्रम। गमन का अर्थ यहाँ भावना या परामर्श है।

प्राणाध्वा प्राण कलात्मक है, अतः प्राण का नाम 'कालाध्वा' कहलाता है। क्रम-क्रम से काल का ज्ञान हो तो उसे 'क्रम कालाध्वा' अथवा अकस्मात् ज्ञान हो तो उसे 'अक्रमकालाध्वा' कहते हैं। परमतत्त्व का काल से योग ही शक्ति है अर्थात् ब्रह्म जब अपने को काल में सीमित करता है, तब उसकी संज्ञा शक्ति होती है, इसी को 'काली' कहा गया है। यही काली काल के साथ संयुक्त होकर प्राण के रूप में स्फुरित होती है। स्वात्मा का स्वेच्छा से बहिर्मुख होकर स्पन्दित होना ही 'प्राण' है, 'प्राण' काल में सीमित चैतन्य का नाम है, अतः काल का सूक्ष्मातिसूक्ष्म वर्णन शैव-साधक ने किया है। दिन रात में कुल २१६०० श्वास चलते हैं। प्राण शक्ति का इस प्रकार अवधारण कर पुनः-पुनः तत्त्व का परामर्श ही ध्यान है। यही प्राण शिवार्चन कहलाता है। प्रत्येक श्वास के साथ सहज गति से सोऽहं सोऽहं जपरहित रूप से चलना चाहिए यही 'सहज जप' है, इसी को कालाध्वा या प्राणाध्वा कहा जाता है। जब प्राण को मध्यममार्ग में प्रविष्ट किया जाता है, तब देवता जागृत हो जाते हैं और शक्तियाँ अपना काम दिखाने लगती हैं।

प्राणाध्वा या कालाध्वा क्रिया के रूप में तत्त्व का आभास ही कालाध्वा है। क्रिया के तीन रूप होते हैं वर्ण, मंत्र पद।

देशाध्वा या मूर्ति अध्वा मूर्ति के रूप में तत्त्व का आभास देशाध्वा है। यह तीन प्रकार का है—कला तत्त्व एवं पुर। इस प्रकार मूर्ति (देश) तथा क्रिया के रूप में देश एवं काल के दो प्रकार के अध्वा होते हैं और प्रत्येक के तीन तीन भेद होते हैं—

---

(१) विवेकः सर्वभावानां शुद्ध्याशुद्ध्यवधारणम्।
मुक्तित्वं तु निगुणमुक्तमभावममनन्तमम्।
अणिमादिपदं चापि मन्त्रवं पदमिन्द्रियम्—वही, १२१

ही होता है। शिव की शक्तियाँ, वामा, ज्येष्ठा एवं रौद्रिका हैं, इनसे प्राण संयुक्त हो जाता है। प्रभु शक्ति प्रमाता और प्राण ये तीन प्राण-संचार के कारण हैं अंगों में पवन का कम्प प्रभु शक्ति के द्वारा होता है, आत्म-शक्ति की प्रधानता होने पर कम्प का स्पन्द होता है।

१६ अंगुल प्राण सब प्राणियों में रहता है, मत्स्यादि जीवों में सभी के १६ अंगुल प्राण रहता है। प्राण एवं अपान में १२ त्रुटियाँ रहती हैं, त्रुटि काल की लघु गणना है। पक्ष, मास तिथि, सूर्य ग्रहण चन्द्र ग्रहण संध्या मध्याह्न अर्ध रात्रि सब प्राण में अवस्थित हैं। प्राण में ही सब नक्षत्र हैं। इन्हीं नक्षत्रों को नाग भी कहा जाता है—

| | | |
|---|---|---|
| सोम | — | वासुकि |
| बुध | — | तक्षक |
| भौमज | — | कर्कोट |
| गुरु | — | सरोज |
| शुक्र | — | महापद्म |
| शनि | — | शंख |
| शनि + राहु | — | कुलिक |

ये सब प्राण में हैं। इसीलिए प्राण विश्व का विस्तार प्रकट करता है। दिन में क्रूरकर्म और रात में सौम्यकर्म होते हैं। संध्या में मुक्ति प्राप्त होती है। प्राण का अनुशासन ही दीक्षा है।

संवित् प्रत्येक तत्त्व में भासनशालिनी है, यह क्षण प्रमाता के चित्त पर निर्भर है, किसी के लिए क्षण कल्प है, किसी के लिए युग है, किसी के लिए क्षण मात्र है।

दिवस वेद्य वस्तुओं का जानना ही दिन है, क्योंकि प्रकाश से ही पदार्थों का ज्ञान होता है।

निशा प्रकाश शांत होने पर निशा होती है।

स्वप्नावस्था प्रकाश ग्रहण का कार्य प्रमाता द्वारा होता है, इसे 'वेदिका' कहा है, वेदिका का अर्थ है, 'अंतर्मुख-स्थित' अतः वेदिकावस्था ही स्वप्नावस्था है।

सुषुप्ति तन्द्रावस्था से परे सुषुप्ति है।

अमावस्या प्रतिपदा प्राण सूर्य है, अपान चन्द्र है, प्राण के आक्रमण से चन्द्र एक एक कला को छोड़ता चलता है, अन्त में अमावस्या को चन्द्र सूर्य में विलीन हो जाता है, पुनः चन्द्र उदित होता है, चन्द्र में १६ कलाएँ हैं जिनमें केवल १५ ही विलीन होती हैं 'षोडशी कला' क्षीण नहीं होती 'प्रतिपदा' में दोनों की संधि होती है।

अमृत सूर्य जब चन्द्र को निगलता है तो चन्द्र अमृत छोड़ता है, राहु इसी अमृत को पीता है। रवि के बिम्ब में स्थित चन्द्र बिम्ब के पास ही 'राहु' रहता है। राहु अमृत को पीकर चन्द्र बिम्ब को छोड़ देता है, यही 'ग्रहण-मुक्ति' कहलाती है। इन तीनों के संघट्ट से अद्वय-स्थिति प्राप्त होती है। सूर्य प्रमाता है और चन्द्र प्रमेय है, इन दोनों को राहु आच्छादन करता है क्योंकि राहु माया है इन तीनों का संघट्ट ज्ञान-शक्ति द्वारा प्राण शासन के उपरान्त हो सकता है, यही 'महाग्रहण' है यही पुण्यकाल है।

सूर्य-ग्रहण अमावस्या को होता है, शुद्ध प्रतिपदा को भी कभी-कभी होता है, सूर्य से चन्द्र का ग्रस्त हो जाना ही मोक्ष है। अर्थात् अपान के प्राण से ग्रस्त हो जाने पर ही मोक्ष होती है। ग्रहण (चन्द्र—अपान) ही प्रमेय है और ग्राहक (सूर्य प्राण) ही प्रमेय है, दोनों के लय से मुक्ति सम्भव है। इस समय में जपादिका फल अक्षय होता है।

ज्योतिष स्वरोदयशास्त्र का सम्बन्ध ज्योतिष से भी है, प्रत्येक अंगुल में पाँच तिथियाँ होती हैं, ३० तिथियों का एक मास होता है। तालु में प्राण का प्रवेश ही चैत्र मास है, मंत्र-ग्रहण का श्रेष्ठ समय यही है।

त्रुटि से लेकर कल्पादि तक का ज्ञान होने पर योगी काल का ध्यान करता है। प्राणानुगमन में क्रमशः त्रुटि से लेकर दिन-रात का ध्यान होता है। योगी इसी त्रुटि से लेकर १२ वर्ष तक की स्थिति क्रमशः वर्षादि को ध्यान में ला सकता है परन्तु इतना दीर्घकाल का ध्यान पर नहीं देता। तदुपरान्त को प्राप्त योगी दीर्घ-काल का भी ध्यान कर सकता है। ऐसा योगी शिवभाव में लीन हो जाता है, काल-विजय करके 'महाकाल' हो जाता है। निर्वाण काल रूप, विद्या, कला सदा मग्न हो जाता है।

**महाप्रलय** — प्राण को सुषुम्ना में स्थिर करने पर अन्य तत्त्व जब लय हो जाते हैं, तब संवित्[1] शेष रहती है, परन्तु आगे वह भी चैतन्य में लीन हो जाती है, शिव शक्ति एक हो जाते हैं, 'सामरस्य' पद यही है, इसी को महाप्रलय कहते हैं। योगी बार-बार त्रुटि से लेकर कल्प तक ध्यान करता हुआ सृष्टि को जन्म देता है और महा-प्रलय की अवस्था को प्राप्त सृष्टि का लय कर देता है। इस प्रकार जो बार-बार सृष्टि एवं प्रलय में समर्थ है, वही महाकाल है, सच्चा योगी है। नाना वर्णों का अतिक्रमण करने से प्राण का निरोध होता है और प्राण का नाश हो जाने पर काल का भी नाश हो जाता है, काल के नष्ट हो जाने पर केवल ज्ञान रूप चैतन्य की सत्ता रह जाती है।

**वर्णोदय तथा अजपाजाप** — सम्पूर्ण वर्णों के पीछे एक अनाहत[2] वर्ण है जो अनवरत रूप से नादात्मक है। मंत्र पर, सूक्ष्म तथा स्थूल तीन प्रकार के हैं। वर्णात्मक मंत्रों में सर्वदा सतत झंकार रूप अनाहत नाद संचरित होता रहता है। मंत्र बीज एवं पिण्डात्मक दो प्रकार के हैं। मंत्रों में संवित् ही स्पन्दित होती है। जैसे अरघट्ट के चक्र में यदि एक बाल्टी को ठीक कर लिया जाय तो सब ठीक काम करने लगती हैं तथैव अनुसंधान बल से, यत्न पूर्वक देवता रूप होने से मंत्र द्वारा तादात्म्य की प्राप्ति होती है। मंत्र-जप के समय उपर्युक्त प्राण-साम्य आवश्यक है। चूंकि भेद स्पन्द के अधीन है और प्राण स्पन्द के अतः प्राणानुपालन स्पन्द के दूसरे रूप मंत्र के लिए आवश्यक है क्योंकि मंत्रों में भी स्पन्द ही स्फुरित होता है। प्राण-साम्य से मंत्र सिद्ध होता है अर्थात् शक्तियाँ जागृत हो जाती हैं और भेद बुद्धि नष्ट हो जाती है। जैसे उच्च स्थान से देखने पर नीचे के प्रदेश एकाकार दिखायी पड़ते हैं वैसे ही संवित् की प्राप्ति होने पर भेद समाप्त हो जाते हैं। मानस जप ही अद्वैत-स्थिति का साधन है, इसमें मौन-जप चलता है, अजपा-जप यही है। जब योगी स्वयं अपने मंत्र को सुनता है तो वह उपांशु जप और जब अन्य लोग भी सुनते हैं तो वह वाच्य-जप कहलाता है।[3]

(१) यहाँ संवित् का अर्थ परिमित आत्मरूपा शक्ति है। सामान्यतः इसका अर्थ शिव की चित् शक्ति या चैतन्य होता है।

(२) एकोनादात्मको वर्णः सर्ववर्णाविभागवान्
सोऽनस्तमितरूपत्वादनाहत इहोदितः —तंत्रालोक-षष्ठ भा०, पृष्ठ १७८

(३) आत्मना न शृणुते यं स मानसो जप उच्यते।
आत्मना शृणुते यस्तु, तदुपांशु विजानते।
परे शृण्वन्ति यं देवि स वाच्य स उदाहृत—तंत्रा० जिल्द ४ भा० ७, पृष्ठ ११

चमत्कार-सृष्टि : सुषुम्ना में प्राण के संचार एवं निर्गम के साथ मानस जप ही सृष्टि के लय एवं प्रलय का कारण है, सारे वैचित्र्य का कारण यही क्रिया है। अतः शरीर का वैचित्र्य यही कुछ भी उपयोगी नहीं है, सारे चमत्कारों का स्रोत यही आंतरिक-क्रिया है।

मानस जप में प्राण-शक्ति के उदय, संगम और शान्ति में जप किया जाता है अर्थात् प्राण शक्ति के उदय-स्थान कुण्डलिनी स्थान में हृदय देश में तथा प्राण शक्ति जहाँ शांत होती है उस ऊर्ध्व प्रदेश में जप होता है। जप में प्राण दो बार चक्कर काटता है। प्राण का विकास एवं आकुंचन दोनों होता है। प्राणों की साम्यावस्था सुषुम्ना में होती है। जप के सात स्थान भी कहे गए हैं उदय, संगम, शांत के अतिरिक्त प्राणापान प्रवाह रूप में अन्य नाड़ी-चक्र के सूत्रों में हृदय देश के 'हंस' नामक स्थान में सहस्रार में अतः इस प्रकार जप भी कहा गया है। यही मानस जप है। अजपा जाप है। इसमें प्रत्यक्ष क्रिया करते रहने पर भी अजप में जप चलता रहता है।[1]

वैराग्य : शैव-शासन में सारा ध्यान चैतन्य पर केन्द्रित है, सारी सार्थ मार्ग चैतन्य से रहित व्यर्थ मानी जाती हैं। चैतन्य के अतिरिक्त अन्य किसी की सत्ता यहाँ स्वीकृत नहीं है। अतः शैवों का दृढ़ मत है कि भुवनों का वर्णन कल्पित है, शिष्यों को समझाने के लिए ही केवल लोकादि की कल्पना है। तंत्र शास्त्र का अर्थ ही विस्तार है, भुवनादि के वर्णन का विस्तार कर शिष्य को वस्तुतः चैतन्य का ज्ञान ही कराया जाता है अतः इस प्रकार के वर्णन गौण हैं। इसके अतिरिक्त ध्यान के लिए भी लोकादि की कल्पना की जाती है।

अतः भुवनादि का ज्ञान प्राप्त कर उनका ध्यान करना चाहिए। इस प्रकार का ध्यान करने से सालोक्य मुक्तिलाभ होती है, जिस देवता का ध्यान जिस भुवन में होता है, साधक शिव उसी लोक में उसी देवता के रूप में व्यक्त होते हैं। अतः विभिन्न लोकों में स्थित ईशों की उपासना भक्ति-भाव से विषय है, इससे साधक लोक विशेष के ईशविशेष में लीन होगा और क्रम-क्रम से अन्य ईशों में लीन होता हुआ अंत में महेश में लीन हो जायगा।

---

१ द्रष्टव्य तंत्रा० ३१ आ०

तत्त्व-वर्णन काल (भाग) तथा पुरों (भुवनों) के वर्णन के पश्चात् साधना के लिए 'तत्त्वों' का ज्ञान आवश्यक है। प्रलय-पर्यन्त रहने वाले भोग-पदार्थों को तत्त्व कहते हैं। इन तत्त्वों से निर्मित शरीर घट आदि नष्ट होते रहते हैं। परन्तु सूक्ष्म तत्त्व प्रलय तक स्थित रहते हैं। तत्त्व स्वयमेव उत्पन्न नहीं हो सकते क्योंकि वे जड़ हैं, स्वयं चैतन्य अंश रूप में तत्त्वों का रूप धारण करता है। कर्त्ता कारण स्वयं चैतन्य ही।

चैतन्य (परम शिव) पूर्णत्व युक्त होने पर भी स्वातन्त्र्य माहात्म्य से बहिर्भास की इच्छा करता है अतः 'अहम्' में हूँ इस परामर्श को प्राप्त होता है, यही 'शिवदशा' है। अहम् के अनुभव के बाद इदम् का परामर्श प्राप्त होता है, परन्तु इस अवस्था में अहम् तथा इदम् का अनुभव अस्फुट रहता है, यही 'सदा शिवावस्था' है।

तृतीयावस्था में अहम् तथा इदम् स्फुट हो जाते हैं, परन्तु ज्ञानसत्ता की प्रधानता रहती है। इसे ही 'ईश्वर' कहते हैं। सदाशिव एवं ईश्वर दोनों दशाओं में सदाशिव तत्त्व प्रधान है। सदाशिव में ध्यान का भान नहीं है, ईश्वर में ध्यान का भान रहता है।

क्रमशः परम शिव शाम्भव शक्तिजा, मंत्र महेश तथा मंत्र नामक ये पाँच रूप धारण करता है। ये ही पंचमन्त्र हैं जो जो रूप अपने-अपने मन में स्थित होता है, वही वही तत्त्व (पंचभूतों में से एक) बनता है। यह शुद्ध सृष्टि है। 'शुद्ध दशा' इसी का नाम है।

मल और माया अशुद्ध सृष्टि 'लोलिका' नामक शक्ति द्वारा उत्पन्न होती है। विषय नियत न होने पर भी जो इच्छा उत्पन्न होती है, उसे 'लोलिका' कहते हैं। इससे जीव में अपूर्णता उत्पन्न हो जाती है। अभिलाषा से 'आणवमल' तथा लोलिका से 'कार्ममल' उत्पन्न होता है। यह अशुद्ध सृष्टि है, इसके कर्त्ता 'अनन्त' माने जाते हैं। सृष्टि-प्रसार के लिए 'लोलिका' रची गई है। जब शिव अपने ऊपर अनेक आवरण डालते हैं तब 'मल' उत्पन्न हो जाता है। चैतन्य संकुचित हो जाता है, और संकुचित-ज्ञान ही मल है। अभिलाषा अज्ञान अविद्या इत्यादि ही मल कहलाते हैं। मल से भेद-भाव उत्पन्न हो जाता है। भेद-भाव के कारण संकुचित आत्मा अपना स्वकीय शुद्ध चैतन्य रूप भूल जाता है। कार्म मल मलिन हो

जाता है, फिर बीज के नष्ट हो जाने से कर्म-संतति नहीं चलती। क्योंकि संस्कार से ही कर्म फल मिलता है 'यह कर्म फल अवश्य मिलेगा' यह स्मृति ही संस्कार है। इसी से कर्म-प्रवाह चलता है 'मैं कर्ता नहीं हूँ' इस भावना से संस्कार का नाश हो जाता है। संस्कार के अभाव में प्रमत्त एवं मूढ़ को जैसे कोई फल नहीं मिलता तथैव ज्ञानी भी फल अफल से परे होता है। अतः अनुसंधान ही पाप पुण्य का फल देता है, कर्म नहीं। अनुसंधान रहित साधक 'विज्ञान केवली' कहलाता है। सांख्य में इसी को अंतिम माना गया है। परन्तु शैव-शासन में 'विज्ञानाकल' अवस्था मानी जाती है, इसमें 'संकोच' का नाश हो जाता है किन्तु प्रारब्ध का भोग इसी को करना पड़ता है।

माया शिव की माया शक्ति जीव को पाशों में बांधती है यह माया जड़ है भेदरूपा है। जड़ता का अर्थ है, परिछिन्न प्रकाशत्व[1] प्रकाश में अपूर्णता का आवरण पड़ने से जड़ता आती है।

माया के दो रूप हैं (१) कारण का अच्छिन्न रूप (२) अनुच्छिन्न रूप। यह माया स्वरूप-गोपन के कारण मिथ्या और पाप आदि की सृष्टि करने से ऐसा कहलाती है। चूंकि ईश्वर से माया अलग दिखाई पड़ती है, अतः वह उपादान कारण नहीं मानी है। परन्तु बिना उपादान के भी वस्तु बनती है यथा गगन पुष्प क्योंकि जिस वस्तु का संकल्प होता है उस वस्तु का अत्यंताभाव नहीं है, यह सिद्ध है कि ज्ञान दिक् आदि के द्वारा ही 'गगन पुष्प' का निषेध हो सकता है। अन्यथा गगन-पुष्प की सत्ता भी सम्भव है, अतः संकल्प से ही सृष्टि कही गई है।

यह माया प्रत्येक जीव में अलग २ है अतः प्रत्येक के सुख-दुःख भिन्न २ हैं। शक्तिपात होने पर यही माया शुद्ध हो जाती है। तथा पृथ्वी आदि तत्त्व भी शुद्ध हो जाते हैं। ईश्वर के ध्यान में कलादि तत्त्व शुद्ध हो जाते हैं। यथा भगवान के प्रति राग शुद्ध होता है। आराधना के समय राग शुद्ध है। आराधना के नियम में नियति शुद्ध है[2]

---

(१) परिछिन्न प्रकाशत्व, जड़स्य हि लक्षणम्—[illegible] १ नवम् आह्निक, पृष्ठ ११७-१८

(२) [illegible] कर्मार्थ संपादन। तं० आ० ६, पृष्ठ ११४
[illegible] मुच्यते—

कला — माया से कला का जन्म होता है, स्वरूप-गोपन के बिना कला का जन्म नहीं हो सकता। कला का अर्थ है 'कर्तृता' 'कुछ करना ही कला है।' जीवों का आलिंगन कर यही कला अनेक कार्यों के लिए प्रेरित करती है। प्रथम कला का रूप 'फूले हुए बीज' से अनुमान में आ सकता है। काल के प्रसंग से इसमें अंकुर उत्पन्न होता है। यह कला करण नहीं है, प्रयोजक है, कर्ता इसकी प्रेरणा से अपने को कर्ता मानता है।[1]

कला के द्वारा कर्ता की कर्तृत्व की अभिव्यंजना होती है अतः कला द्वारा ही कर्ता भोग करता है। चूँकि विवेक के तिरोधान से ही कला उत्पन्न होती है, अतः क्रम-क्रम से विज्ञानकल्पता उत्पन्न होती है। तब कला से अब पतन नहीं होता और पुरुष एवं कला का अंतर प्रतीत होने लगता है। अतः ज्ञान के पूर्व कला बोया गया है और ज्ञान के बाद सूक्ष्म है। कला का यही मर्म है। बिना इस मर्म के निश्चितता नहीं आती। वृत्तियों के रहते तक 'कला' का शासन हम पर रहता है, परन्तु वृत्तियों के नाश के बाद उत्पन्न विवेक से कला पर पुरुष शासन करने लगता है। वृत्ति नष्ट होने पर उत्पन्न अकर्तृत्व का अभिमान ही विवेक है। यह विवेक शक्तिपात से ही सम्भव है। सांख्य में शक्तिपात नहीं है। विवेक से कला एवं पुरुष का ज्ञान होता है और उससे माया पर विजय प्राप्त होती है। शक्तिपात से सहसा ही यह स्थिति प्राप्त हो सकती है और क्रम-क्रम से भी प्राप्त होती है। अन्य शास्त्रों में शक्तिपात न मानने से सहसा-मुक्ति नहीं है। शक्तिपात विवेक का सहकारी कारण है। बिना इसके कुछ भी सम्भव नहीं है।

राग — सृष्टि के लिए राग की भी आवश्यकता है। अवैराग्य से सृष्टि नहीं हो सकती। अतः सृष्टि में माया-कला राग की आवश्यकता है।

---

(१) कर्तृ शक्ति व्यञ्जकस्य कला शास्त्र प्रयोजिका ।
तत्र कला समायुक्ते मायेऽनु कर्तृ कारणम् —वही पृष्ठ १४१

माया का कार्य कुण्ठित करना, ज्ञान का तिरोधान करना है उसी से कर्ता में कर्तृता की प्रेरणा जगती है, इससे कर्म होता है, कर्म की प्रेरणशक्ति ही कला है। परन्तु कर्तृता के लिए ज्ञान का पूर्ण तिरोधान नहीं होता। कुछ आत्मिक ज्ञान रहने पर 'राग' के कारण कर्म की सृष्टि होती है।

सृष्टि का पूर्ण क्रम इस प्रकार है—

परम—शिव
|
शिव-शक्ति ( स्वरूप-गोपन-माया )
|
पशु (जीव) + कला —किंचित् कर्तृत्व
|
पशु + विद्या —भेदज्ञान
|
पशु + राग —नियत वस्तु के प्रति आसक्ति
|
पशु — काल —कल करूँगा आज करूँगा—ऐसी वृत्ति
|
पशु —नियति —विशिष्ट कार्य में ममता

इस प्रकार विद्या राग काल और नियति ये कला के चार कार्य हैं। पट् कंचुकों ( पाश ) में माया कला राग विद्या काल और नियति की गणना है।

कर्मों के जन्म म ये ही कंचुक ( पाश ) के कारण हैं। ये बाहरी आवरण हैं। भीतरी आवरण 'मल' है। घट में जैसे मल रहता है वैसे ही मायीय आणव एवं कार्म मल जीव में रहते हैं। मल से युक्त जीव पुद्गल कहलाता है। इनमें भोग्य एवं भोक्ता अन्य-अन्य हो जाते हैं और सुख तथा दुःख उत्पन्न होते हैं। सुख दुःख का कारण गुण है, सत्व रज तम। क्षुब्ध होकर ये गुण अपना कार्य करते हैं। गुणों के भेद से भोक्ताओं का भेद होता है।

इन गुणों से बुद्धि तत्व उत्पन्न होता है। बुद्धि में आत्मा का प्रतिबिम्ब पड़ता है। बुद्धि इन्द्रियों के द्वारा वस्तु को प्रतिबिम्बित करती है। बुद्धि बिना इन्द्रियों के भी स्वप्न में रूपों का सृजन करती है। बुद्धि जड़ है, अर्थात् इसमें परिमित चैतन्य का ही प्रकाश है। यही अन्तःकरण है।

पुरि अर्थ का ग्रहण बुद्धि करती है अतः बुद्धि को कारण कहा गया है। बुद्धि में प्रतिबिम्बित होकर ही चैतन्य अर्थ का ग्रहण करता है। ऐसा जानना है पर ज्ञान उत्पन्न होता है। जड़ रूपा बुद्धि में ही अहंकार रहता है। अहंकार से पंचविध प्राणों का संचार होता है। अहंकार सत्व रज तम भेद से तीन प्रकार का

होता है। सात्विक अहंकार से मन सहित पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ उत्पन्न होती हैं। अहंकार विशेष विषयों को लेकर बढ़ता रहता है। 'मैं सुनता हूँ' 'मैं देखता हूँ' ऐसी वृत्तियाँ अहंकार के कारण उत्पन्न होती हैं। अतः अहंकार ही इन्द्रियों का कारण है। कुठार छेदन का करण नहीं है। कुठार चालक का अहं ही छेदन में मुख्य साधक है, कुठार गौण है।

रजोगुण से कर्मेन्द्रियाँ उत्पन्न होती हैं। तन्मात्रादि भी अहंकार से ही उत्पन्न होती हैं। तन्मात्रा का अर्थ है सामान्य गुण पृथ्वी गंध के समूह का नाम है। इसी प्रकार अन्यतत्वों में तन्मात्राएँ सामान्य गुण रूप में विद्यमान हैं—आकाश में शब्द वायु में स्पर्श अग्नि में रूप जल में रस एवं पृथ्वी में गंध।

जिस प्रकार रंगीन वस्त्र के रंग एक साथ ज्ञात होते हैं तद्वत योगी को एक साथ तत्वों में स्थित गुणों का ज्ञान होता है। सामान्य जन को ये गुण अलग-अलग दिखायी पड़ते हैं, किन्तु योगी अक्रम से गुण-ज्ञान करते हैं।

इस प्रकार गन्ध से शब्द तक एक ही सत्ता विद्यमान है, उपाधि भेद से नाना भेद है। धर्म तथा धर्मी एक है।

शैव-शासन में शब्द, स्पर्श रूप, रस एवं गंध एक दूसरे से सम्बद्ध हैं। अर्थात् शब्द अन्य तत्वों में विद्यमान रहता है। अन्य-शास्त्र इस तथ्य को नहीं मानते।

इस प्रकार कुल तत्व ३६ हैं, नर, शिव एवं शक्ति के कारण ये त्रिगुणित होकर १०८ कहलाते हैं—

> ३६ तत्व—शिव शक्ति सदाशिव ईश्वर, विद्या ये शुद्ध तत्व हैं। माया, काल नियति, कला अविद्या राग पुरुष ये शुद्धाशुद्ध तत्व हैं।

प्रकृति बुद्धि, अहङ्कार मन ज्ञानेन्द्रियाँ कर्मेन्द्रियाँ तन्मात्राएँ तथा पंच भूत—ये अशुद्ध तत्व कहलाते हैं।

शुद्ध तत्वों में चैतन्य की प्रधानता रहती है और अशुद्ध तत्वों में अप्रधानता और अशुद्ध तत्वों में भी चैतन्य प्रच्छन्न रूप में अवस्थित है, यह स्मरणीय है।

जाग्रत अवस्था में प्रमेय की प्रधानता रहती है और स्वप्न में 'प्रमाण' की प्रधानता है। सुषुप्ति में विश्व शांत हो जाता है। उदासीनता से रहित पूर्ण के प्रति उन्मुखता तुर्यावस्था है। इस अवस्था में जाग्रत स्वप्न की सुषुप्ति के प्रति उन्मुख हो जाता है। सुषुप्ति तुर्या की ओर उन्मुख रहती है। प्रमेय प्रमाण में प्रमाण प्रमाता में शांत हो जाता है।

प्रमाता ज्ञान में विश्राम पाता है। यह स्थिति तीन सोपानों में विकासी पाती है—जाग्रत एवं स्वप्न में अपरा सुषुप्ति में परापर एवं तुर्या में परा विकासी पाती है। यह 'तुर्यातीत' अवस्था कहलाती है। इसे 'पंचमावस्था' भी कहते हैं। विश्व के साथ तन्मयता यहीं प्राप्त होती है। तुर्यातीत अवस्था में भेद-भाव है, इसे समझाया नहीं जा सकता। मालिनी विजय में जाग्रत अवस्था को स्वरूप शक्ति एवं सकल में विभाजित किया गया है। इसके भी १२ भेद हैं। स्वप्न तथा सुषुप्ति में शिव के दो रूप क्रमशः मंत्र एवं मंत्राधिपति रहते हैं, तुर्या में ईशान और तुर्यातीत में शिव शक्ति का निवास है।

कलाख्या भुवनों में व्याप्त होकर भी जो तत्त्व भिन्न रहे वह कलातत्त्व कहलाता है। यथा योन्य 'मार्गों' में व्याप्त है परन्तु योन्य कृत्रिम तत्त्व है, जबकि 'कला' वास्तविक तत्त्व है। कुछ साधक तत्त्वों में अनुस्यूत सूक्ष्म-शक्ति को कला मानते हैं यथा धरणी में धारिका शक्ति। कुछ शिव द्वारा पुरुषार्थ कल्पित वर्ण को कला कहते हैं। कला द्वारा ही तत्त्व और भुवनादि स्थिर हैं।

साधना शक्ति का भेदन करके देखी जाती है और स्पर्श नष्ट होने पर व्याप्त हो जाती है। इस समय 'पिपीलिका-दंशन' जैसा अनुभव होता है। यही योग में प्रसिद्ध पिपीलिका अनुभव है।[1] प्रकृति के गुणों के साथ तादात्म्य करना चाहिए परन्तु योगी स्पर्श को विशेष महत्त्व देते हैं। स्पर्श के अन्त में शक्ति शुद्ध कोमलत्व हो जाती है। रूप एवं रस इसीलिए साधना में बाधक मान लिये

(१) शक्तिभित्त्वा ततो देवि, स्पर्श देवि व्यापिनी भवेत् ।
भोस्कुमस्याय स्पर्शो यद्वत्पिपीलिका—दंशजोऽ, विज्ञ
७ भा० ११ पृष्ठ २८

जाते हैं क्योंकि इनसे अहंकार अधिक उत्पन्न होता है।[1] स्पर्श का ध्यान अधिक श्रेयस्कर है। स्पर्श प्रथम तो सूक्ष्म होता है तथा दूसरे वह क्षोभक नहीं है। तत्वों के गुणों को क्रमशः भी लिया जा सकता है गंध पृथ्वी में रस प्रकृति में और रूप की माया में लीन कर तब स्पर्श का ध्यान करना चाहिए। पृथ्वी जल अग्नि में क्रमशः गंध रस एवं रूप के शांत हो जाने पर 'स्पर्श' का ध्यान करना चाहिए 'स्पर्श' के शांत होने पर योगी का चित्त आकाशवत् संवित् में लीन हो जाता है। यही 'अनोपम' अवस्था है जो क्रमशः तत्वों पर विजय पाने से उत्पन्न होती है।[2]

इस 'पंच तत्व-साधना' के अतिरिक्त अनेक साधनाएँ हैं क्योंकि भावनाएँ अनन्त हैं। एक तत्व में सबकी भावना नहीं होती। परन्तु यहद पर्वत पर ही मिलता है, सब पर नहीं। फिर भी गुरु शिष्य की भावनानुसार उपदेश करता है। अंतिम तत्व प्राप्ति के लिए सुमुक्षु गुरु तथा भोग की माया से रहित शिष्य की आवश्यकता है।

इस 'षडध्वा' के तीन रूप हैं—

पद मंत्र वर्ण या स्थूल सूक्ष्म पर।

पद-मंत्र जिसमें ज्ञात होता है, उसे पद कहते हैं। ज्ञान पाकर साधक अनुभव होता है यही मंत्रमय स्थिति है। मंत्रमय का अर्थ 'शुभ भावी' होना है। पद एवं मंत्र के अभिन्न होने से मंत्रत्व और भी सूक्ष्म हो जाता है इसे 'पद-मंत्र' कहते हैं। अतः मंत्र सूक्ष्म है और पद स्थूल है।

---

(१) बिन्दु, नाद रूप और रस में क्षोभ उत्पन्न करने की शक्ति अधिक है अतः स्पर्श श्रेष्ठ है—

अतो बिन्दुरतो नादो, रूपमस्मादतो रसः।
इत्युक्तं क्षोभकत्वेन स्पन्दे स्पर्शस्तु नो तथा—वही पृष्ठ २९

अंधकार में भी रूप कल्पना में आ जाते हैं रस की वस्तु के बिना भी जीभ लोलुप हो उठती है, अतः स्पर्श श्रेष्ठ है।

(२) तत्स्पर्शान्ते तु संवित्तिः शुद्ध चिद्व्योम रूपिणी।
यस्यां रूढः समभ्येति स्वराराधामिका परम्—तंत्रा० एकादश आ० पृष्ठ २७

इस मल के नाश के लिए शक्तिपात ही समर्थ है। भगवान स्वयं सीमायें अपना मोचन करता है और स्वत: जीव जिसे चाहता है, अपनी ओर उन्मुख करने के लिए अनुग्रह करता है, यही अनुग्रह 'शक्तिपात' कहलाता है। इससे चैतन्य की ओर मल ग्रस्त जीव उन्मुख हो जाता है और बहिर्मुखता समाप्त होने लगती है।

शक्तिपात नियत और अनियत दो प्रकार से हो सकता है। क्रम से भी शक्तिपात होता है और अकस्मात् भी। सब हरि इच्छा है।

तिरोधान का सिद्धान्त पूर्णता का अभाव तिरोधान है। जीव यह समझता है कि उसमें कुछ कमी है—वह दीन है, हीन है, अज्ञानी है, आदि इस कमी को पूर्ण करने की जो इच्छा जीव में जागृत होती है, वह इच्छा स्वयं इस तथ्य को प्रकट करती है कि मूलत: तो वह जीव शिव है, किन्तु शक्तियों के तिरोभाव से वह अपने को अपूर्ण अनुभव करता है। अत: पूर्णता की अभिलाषा मल है, (लौकिका) है[1] विशुद्ध स्वप्रकाशात्म शिवरूपता का अनुभव करना ही पूर्णता है। इस पूर्णता में कोई हेतु नहीं है। शिव का स्वभाव ही पूर्णता है। अत: शक्तिपात की प्राप्ति में स्व-प्रकाशत्व का विमर्श ही मूल कारण है। जब जीव यह समझ लेता है कि मैं पूर्ण हूँ, शिव हूँ तो मुक्त हो जाता है, किन्तु अपने को अपूर्ण मानकर जब तक पूर्णता का प्रयत्न किया जायगा तब तक जीव न स्वतंत्र होगा न सुखी, मल का नाश नहीं होगा, क्योंकि अपने को अपूर्ण मानना ही अज्ञान है।

इस शक्तिपात की प्राप्ति में आत्म-परामर्श के अतिरिक्त अन्य कुछ भी कारण नहीं है। कुल जाति कर्म आदि किसी से भी भगवान का अनुग्रह प्राप्त नहीं हो सकता।[2] शक्तिपात का प्रथम चिह्न है 'शिव में भक्ति'।[3]

भक्ति दो प्रकार की है (i) सकामा (ii) निष्काम। प्रथम भक्ति में कर्म की अपेक्षा है। दूसरी में नहीं।[4]

---

(१) तिरोधिः पूर्णरूपस्यापूर्णत्व तत्स्फुरणम्।
पूर्णाभिमानेन यावन स्फुरणो लौकिका मल:—वही, पृष्ठ ७५

(२) वही श्लोक संख्या ७६

(३) उद्धृत—तंत्रा० वही पृष्ठ वही

(४) तंत्रालोक—जयरथ भा० पृष्ठ ८०

इस प्रकार मुक्तिमार्ग के रूप में प्राप्त शक्तिपात 'पर' नाम से प्रसिद्ध है। और दूसरा शक्तिपात जो भुक्तिदायी है वह 'अपर' कहलाता है।

प्रश्न होता कि क्या मल शक्तिपात ही भगवद् इच्छा से प्राप्त होता है, 'मल' क्या उसकी इच्छा से नहीं प्राप्त होता? उत्तर यह है कि प्रभु की इच्छा के बिना स्वयं जगत की ही सृष्टि सम्भव नहीं है अतः 'मल' भी जीव को भगवान की इच्छा से प्राप्त होता है। वस्तुतः चैतन्य निर्मल है।[1] आकाश की नीलिमा के समान स्वतः मल चैतन्यमय ही है मल की भिन्न सत्ता नहीं है।

शक्तिपात के तीव्र मध्य एवं मंद तीन रूप होते हैं। तीव्र शक्तिपात देहपात हो जाता है यथा वृद्ध व्यक्ति पर शैवगुरु अपने प्रभाव से तीव्र शक्तिपात करते हैं और मुक्त कर देते हैं। अन्य दो शक्तिपातों से अज्ञान का नाश होता है।

खेटपाल आदि आचार्यों का मत है कि शिव की रोधी शक्ति से प्रथम मल का पाक होता है तब संवित् का उदय होता है। यथा सूर्यकान्त मणि सूर्य रश्मि से ज्वलित हो जाती है तथैव मल परिपाक के बाद ही चैतन्य का उदय होता है।

परन्तु अभिनव गुप्त इस प्रकार का क्रम अनिवार्य रूप से स्वीकार नहीं करते। क्योंकि जीव शक्तिपात में ईश्वरेच्छा ही कारण है और वह स्वतंत्र है, क्रम, अक्रम से परे है, अतः शक्तिपात क्रम-अक्रम निरपेक्ष रूप में होता है। मल पाक को जीव तथा ईश्वर का मध्यस्थ नहीं मान सकते।

प्रतिभा शक्तिपात से अन्य प्रातिभ-ज्ञान से मल का नाश होता है। प्रतिभा ज्ञान का अर्थ है, स्वयमेव ज्ञान उदित होना, शास्त्र एवं गुरु की इसमें अपेक्षा है।[2] प्रतिभा जागृत हो जाने पर भी 'दृढ़ता' की आवश्यकता है। अन्यथा प्रतिभा हीन है। अतः शास्त्र दृढ़ता के लिए है। प्रतिभावान के लिए अभिषेक, समय, दीक्षादि नहीं है। प्रातिभ ज्ञान भी दो प्रकार का है। सांसिद्धिक (ii) दीक्षित। प्रथम में दीक्षा की आवश्यकता नहीं है, किन्तु दूसरे में आवश्यक है। प्रतिभावान ही विश्व को मुक्त करता है।[3] यों विश्व में प्रत्येक जीव में प्रतिभा होती है, परन्तु उनमें मंद शक्तिपात के कारण परोक्ष बिना रहती है।

---

(१) तंत्रालोक सपोरत, आ० पृष्ठ ८४-८६

(२) वही, पृष्ठ ८६-८७

(३) वही, पृष्ठ १०१

इस मल के नाश के लिए शक्तिपात ही समर्थ है। भगवान स्वयं लीलार्थ अपना गोपन करता है और स्वतः जीव जिसे चाहता है, अपनी ओर उन्मुख करने के लिए अनुग्रह करता है, यही अनुग्रह 'शक्तिपात' कहलाता है। इससे चैतन्य की ओर मल ग्रस्त जीव उन्मुख हो जाता है और बहिर्मुखता समाप्त होने लगती है।

शक्तिपात नियत और अनियत दो प्रकार से हो सकता है। क्रम से भी शक्तिपात होता है और अकस्मात् भी। सब हरि इच्छा है।

तिरोधान का सिद्धान्त पूर्णता का अभाव तिरोधान है। जीव यह समझता है कि उसमें कुछ कमी है—वह दीन है हीन है, अज्ञानी है, आदि इस कमी का पूर्ण करने की जो इच्छा जीव में जागृत होती है, वह इच्छा स्वयं इस तथ्य को प्रकट करती है कि मूलतः तो वह जीव शिव है, किन्तु शक्तियों के तिरोधान से वह अपने को अपूर्ण अनुभव करता है। अतः पूर्णता की अभिलाषा मल है, (लौकिक) है[1] विशुद्ध स्वप्रकाशात्म शिवरूपता का अनुभव करना ही पूर्णता है। इस पूर्णता में कोई हेतु नहीं है। शिव का स्वभाव ही पूर्णता है। अतः शक्तिपात की प्राप्ति में स्व-प्रकाशत्व का विमर्श ही मूल कारण है। जब जीव यह समझ लेता है कि मैं पूर्ण हूँ, शिव हूँ तो मुक्त हो जाता है, किन्तु अपने को अपूर्ण मानकर जब तक पूर्णता का प्रयत्न किया जायगा तब तक जीव न स्वतंत्र होगा न सुखी, मल का नाश नहीं होगा क्योंकि अपने को अपूर्ण मानना ही अज्ञान है।

इस शक्तिपात की प्राप्ति में आत्म-परायणता के अतिरिक्त अन्य कुछ भी कारण नहीं है। कुल जाति, कर्म आदि किसी से भी भगवान का अनुग्रह प्राप्त नहीं हो सकता।[2] शक्तिपात का प्रथम चिह्न है 'शिव में भक्ति'।[3]

भक्ति दो प्रकार की है (i) सकामा (ii) निष्काम। प्रथम भक्ति में कर्म की अपेक्षा है। दूसरी में नहीं।[4]

---

(१) तिरोधिः पूर्णरूपस्यापूर्णत्व तत्प्रपूरणम्।
अभिलाषेण मायेन सूह्यतो लौकिका मलः—वही, पृष्ठ ७२

(२) वही श्लोक संख्या ७१

(३) उद्धृत—तंत्रा० वही पृष्ठ वही

(४) तंत्रालोक—मनोरथ भा० पृष्ठ ८०

इस प्रकार सकलात्मकि के रूप में प्राप्त शक्तिपात 'पर' नाम से प्रसिद्ध है। और दूसरा शक्तिपात जो मुक्तिदायी है वह 'अपर' कहलाता है।

प्रश्न होता कि क्या 'मल' शक्तिपात ही भगवत् इच्छा से प्राप्त होता है 'मल' क्या उसकी इच्छा से नहीं प्राप्त होता? उत्तर यह है कि ब्रह्म की इच्छा के बिना स्वयं जगत की ही सृष्टि सम्भव नहीं है अतः 'मल' भी जीव को भगवान की इच्छा से प्राप्त होता है। वस्तुतः चैतन्य निर्मल है।[1] आकाश की नीलिमा के समान स्वतः मल चैतन्यमय ही है मल की भिन्न सत्ता नहीं है।

शक्तिपात के तीव्र मध्य एवं मंद तीन रूप होते हैं। तीव्र शक्तिपात देहपात हो जाता है यथा वृद्ध व्यक्ति पर शैवगुरु अपने प्रभाव से तीव्र शक्तिपात करते हैं और मुक्त कर देते हैं। अन्य दो शक्तिपातों में अज्ञान का नाश होता है।

वैद्यपाद आदि आचार्यों का मत है कि शिव की रोधी शक्ति से प्रथम मल का पाक होता है तब बिन्दु का उदय होता है। यथा सूर्यकान्त मणि सूर्य रश्मि से द्रवित हो जाती है तथैव मल परिपाक के बाद ही चैतन्य का उदय होता है।

परन्तु अभिनव गुप्त इस प्रकार का क्रम अनिवार्य रूप में स्वीकार नहीं करते। क्योंकि जीव शक्तिपात में ईश्वरेच्छा ही कारण है और वह स्वतंत्र है, क्रम, अक्रम से परे है, अतः शक्तिपात क्रम-अक्रम निरपेक्ष रूप में होता है। मल पाक को जीव तथा ईश्वर का मध्यस्थ नहीं मान सकते।

प्रतिभा शक्तिपात से अन्य प्रातिभ-ज्ञान से मल का नाश होता है। प्रतिभा ज्ञान का अर्थ है, स्वयमेव ज्ञान उदित होना, शास्त्र एवं गुरु की इसमें अनपेक्षा है।[2] प्रतिभा जागृत हो जाने पर भी 'दृढ़ता' की आवश्यकता है। सामान्यतः प्रतिभा हीन है। अतः शास्त्र दृढ़ता के लिए है। प्रतिभावान के लिए अभिषेक, समय, दीक्षादि नहीं है। प्रातिभ ज्ञान भी दो प्रकार का है। सांसिद्धिक (ii) दीक्षित। प्रथम में दीक्षा की आवश्यकता नहीं है किन्तु दूसरे में आवश्यक है। प्रतिभावान ही विश्व को मुक्त करता है।[3] यों विश्व के प्रत्येक जीव में प्रतिभा होती है, परन्तु उनमें मंद शक्तिपात के कारण परोपजीविता रहती है।

---

(१) तंत्रालोक अध्याय, भा०, पृष्ठ ८४-८६

(२) वही, पृष्ठ ८६-८७

(३) वही, पृष्ठ १०१

अणुता को धारण करता है[1] और पुनः जब वह निर्मल रूप दिखाता है, तो उसे 'प्रसाद' कहते हैं। ईश्वर की प्रसन्नता ही मल का अपगम करती है।

इस 'प्रसाद' की प्राप्ति के लिए शैव-शासन में भी वैष्णवों आदि की तरह प्रार्थनाएँ और स्तोत्र हैं। यह 'प्रसाद' सर्वाधिक रूप में शैवों को मिलता है, क्योंकि वे सबसे अधिक प्रतिभाशाली हैं। वेदों से अधिक वाममार्गियों का उनसे अधिक दक्षिणमार्गियों को, पुनः कौलों को और सबसे अधिक त्रिक्-शासन के निवासियों को मिलता है।

हरि-प्रसाद से ज्ञान तीन प्रकार का मिलता है। (i) वैदिक ज्ञान (ii) चिन्तामय ज्ञान (iii) भावनामय ज्ञान। विधि-निषेधमय ज्ञान वैदिक ज्ञान है। शास्त्रालोचन चिन्तामय ज्ञान है। इसके पश्चात् 'भावनामय ज्ञान' उत्पन्न होता है। शैवमत में ज्ञान एवं भाव दोनों हैं।[2]

नैमित्तिक कर्म निमित्त हो जानेपर मर्यादित रूप से जिन कार्यों को अवश्य किया जाना चाहिए, वे नैमित्तिक कर्म हैं। नित्य कर्म नियत हैं, और नैमित्तिक अनियत। संध्या, पर्वादि नित्य कर्म हैं, ये नित्य कर्म हैं और नित्य होते रहते हैं। नैमित्तिक कार्य २१ प्रकार के हैं—स्वजन्मोत्सव श्राद्ध दीक्षा दर्शन, गुरु-पर्व आदि। इनके करने में प्रमाद नहीं करना चाहिए।

दीक्षा सांसिद्धिक साधक को दीक्षा की आवश्यकता नहीं है, किन्तु अन्यों को आवश्यक है। मल-नाश दीक्षा से ही होता है, क्योंकि दीक्षा के बिना शास्त्र का उपदेश नहीं दिया जा सकता।

साधक अनेक प्रकार के होते हैं (१) मुमुक्षु साधक-जिनकी दृष्टि मोक्ष पर केन्द्रित रहती है। इनके भी दो भेद हैं (१) शिवधर्मी (२) लोकधर्मी। प्रथम शिवो-

---

(१) स्वेच्छा से जब सांसारिक लोग कुछ नियमों को स्वीकार करते हुए खेलते हैं जैसे खेल में स्वेच्छा से जिस प्रकार कुछ बंधन आवश्यक है, तद्वत् बन्धन रूपी खेल में शिव कुछ बंधन स्वेच्छा से स्वीकार कर लेता है यथा क्रीड़ाशील व्यक्ति जब चाहे खेल बन्द कर देता है, तथैव बन्धनरूपी क्रीड़ा शिवेच्छा पर निर्भर है।—तंत्रालोक—कश्मीरी सं०, पृष्ठ १७४

(२) वेदाद्येषु ततो वामं ततो दक्षं ततो मतम्।
ततः कुलं ततः कौलं त्रिकं सर्वोत्तमं परम्—वही पृष्ठ १८१

मुक्त होते हैं दूसरे कैवल्य सिद्धियों में रुचि रखते हैं। साधकों का दूसरा प्रकार पुत्र या समयी साधकों का है। जैसे राज्यपुत्र ही राज्य का अधिकारी होता है, उसी प्रकार शैव-साधना का अधिकारी 'पुत्रक' कहलाता है। समयी के दो प्रकार हैं (१) सबीज में साधक क्रम-क्रम से मंत्र-जपमुद्रादि से तादात्म्य प्राप्त करते हैं (२) निर्बीज-शिशु आदि को गुरु अपनी शक्ति से भव बंधनों से मुक्त कर देता है।[१]

दीक्षा में शिष्य की प्रथम परीक्षा आवश्यक है। गुरु बाह्य शिष्य को स्व शक्ति से आवेश में लाने का प्रयत्न करता है। पुष्प को फेंक कर शिष्य की भुजा की ओर देख कर, अंकुश की तरह अँगुली बनाकर शिष्य में आवेश उत्पन्न करे अथवा शिष्य की आँखें बन्द कर के उस पर पुष्प फेंके अथवा मालिनी का प्रयोग करे। शिष्य की शक्ति को खींचे। यही 'शिव हस्त विधि' कहलाती है।

मालिनी का प्रयोग इस प्रकार करे शिष्य की नाभि पर स, स्तन पर र आनचुम्बा पर ऊं' नाम पंक्ता पर 'ऊ' शिखा पर 'म' इस प्रकार 'स्रूं' यह मन्त्रबीज बनता है। इसका उच्चारण करे तो शिष्य में आवेश उत्पन्न हो जाएगा। वस्तुतः एक प्रकार का सम्मोहन (bynotisism) है। एक अन्य प्रक्रिया यह है कि शिष्य को कहे कि शिष्य उसे निर्मल होकर पी ले। तीव्र सम्पन्न होते लगेगा। 'मोक्षहस्तक्रम' एवं 'आनन्देश्वर' ग्रन्थों में इसका वर्णन है।

पुत्रक- दीक्षा वेध दीक्षा ( penetration ) बिना आवश्य के दीक्षा न दे। मालिनी के न्यास से शिष्य आविष्ट होकर भूमि पर गिर पड़ता है, क्योंकि उस पर शक्तिपात होता है अथवा निद्रा आ जाती है। यदि फिर भी आवेश न हो तो उसे 'जड़' समझ कर छोड़ देना चाहिए। जड़ शिष्यों पर 'सम्रू" (स = सुधा र = अग्नि म = मरुत) तथा ह, द म, र य का संयुक्त कूट 'ह्रहर्यू' तथा 'ख्रुम्र्यू' क्रमशः इन तीन मंत्रों से आवेश अवश्य होता है। यदि इनसे भी आवेश नहीं हो तो आगे प्रयत्न व्यर्थ होगा शिष्य के चक्र-भेदन से उसका मन ऊपर के चक्रों की ओर चल पड़ता है, यदि ऐसा हुआ तो समझना चाहिए कि वह मुक्ति मार्गी है अन्यथा उसे 'पिशाचाविष्ट' समझना चाहिए।

---

(१) स्वच्छन्दतंत्र में ज्ञानवान, अभिषिक्त तथा मन्त्राराधक तत्पर साधक को समयी कहा है। ४–१४८

शिष्य को चाहिए कि वह गुरु के साथ परब्रह्म का ध्यान कर मदिरा का पान करे और पञ्चभूतों का तर्पण करे। इसकी अन्य विधियाँ 'गुरु' ही बता सकता है।[1]

स्नान मल-नाश के लिए स्नान किया जाता है। परन्तु शैवों में आंतरिक-स्नान का ही महत्त्व अधिक है। बाह्यस्नान के साथ-साथ साधक को शिव विमर्श अवश्य करना चाहिए।

तत्त्व स्नान तत्त्वस्नान का महत्त्व भी बाह्य है। पृथ्वी वायु, आकाश आदि में से किसी एक तत्त्व का ध्यान करने से 'स्नान' हो जाता है। शिव की अष्टमूर्तियों से भी ध्यान होता है—संग्राम-भूमि की धूलि (रण-रेणु) वीरजल (शिवाम्बु) वीरभस्म (श्मशान-भस्म) महामरुत (श्मशान रज से युक्त वायु) श्मशान-अरण्य, व्योम, सूर्य और चन्द्र ये शिव की अष्टमूर्तियाँ हैं।

मद्यस्नान मद्य है। यह आनन्द का जनक है, अतः पवित्रकारक है[2]।

आंतरिक स्नान वास्तविक स्नान तो सोम-नाड़ी से झरते हुए अमृत से स्नान है।[3] शरीर में स्थित मदिरा-सूर्य-चन्द्र आदि ही मुक्ति देते हैं, बाह्य देव तीर्थ आदि केवल निम्न-साधन के लिए हैं।

पीठ कल्पित आदि विविध देश ही शैव साधना के लिए उपयुक्त हैं। परन्तु वस्तुतः आंतरिक पीठ ही मुख्य हैं, बाह्य पीठादि तो उन्हीं के आभास मात्र हैं। आंतरिक पीठ बिन्दु-नाद मय है। बायीं ओर बिन्दु और दायीं ओर नाद है। ऊपर जप पीठ है। जप पीठ ही काम रूप है। नाद ही 'पूर्णगिरि' के रूप में

---

(१) बलिपात्रं सुसंपूर्णं वीरेशकरसंस्थितम्—
अवलोक्य परब्रह्म तल्लिन्यासनया गुरोः।
तर्पयित्वा तु भूतानि, गुरवे विनिवेदयेत्—वही पृष्ठ १७०

(२) ताडनानन्द जनकं मद्यं शिवमयं ततः।
प्रबुद्धे संविदः पूर्णे स्नेहस्थिरति भावयन्—तंत्रा० जिल्द ६ १५ आ० पृष्ठ ४०

(३) आन्तरं तत्त्वमोघेन्दु-नाड्यमृत परिप्लवः।
पञ्चोत्पलोप्य वा सर्वमग्द्रुमं ब्याप्य संस्थिता—तंत्रा० १५ आ० पृष्ठ ४२

**शुद्धि अशुद्धि** : शिव रूपी सूर्य के स्पर्श से सब पदार्थ शुद्ध हैं, अतः आनन्द का अतिशय करने वाले मदिरादि पदार्थ सेवनीय हैं। शैवसाधकों की महत्त्वाकांक्षा तो यहाँ तक थी कि कौल-साधना के लिए सारी नदियों में मदिरा का प्रवाह होना चाहिए था, सारे पर्वत मांस-पिण्ड बन जाने चाहिए थे और सारा जगत् स्त्रीमय हो जाना चाहिए था।[1] अतः वैदिक आचार में जो अभक्ष्य है वह भी यहाँ भक्ष्य है। यहाँ विषय भेद नहीं है। शैव-मंत्र सारे सन्देहों और धर्माधर्मों को ध्वस्त कर देता है। अहंकार के नाश से सारी वस्तुएँ शुद्ध हो जाती हैं।

**मूर्ति** : प्रस्तर प्रतिमा को मूर्ति नहीं कहते। मूर्ति का सम्बन्ध चैतन्य से है। अहंकार के नाश से जब देहाध्यास नष्ट हो जाता है और शिव के साथ तादात्म्य प्राप्त होता है और जब चेतना निस्तरंग हो जाती है, तब इस स्थिति के पश्चात् जो स्वतः स्फूर्त तरंग उत्पन्न होती है, उसे 'मूर्ति' कहते हैं अतः मूर्ति चेतना का प्रथम स्फुरण है।[2] क्योंकि संविद् का कार्य सृष्टि करना है, अतः चैतन्य अपने एक अंश संविद् से जिस रूप की सृष्टि करता है, वह है 'मूर्ति'। बाह्य मूर्तियाँ केवल 'तादात्म्य' प्राप्ति के लिए हैं।

आंतरिक मूर्ति प्रणव बिन्दु, नाद के रूप में प्रकट होती है, अतः प्रणव एवं नाद से व्याप्त वर्णमाला द्वारा व्याप्त 'जीव' के अणुत्व (अपूर्णता) को दूर करता है यह 'मूर्ति-न्यास' कहलाता है।

यह मुख पीठ, कण्ठादि में ६ स्थानों पर किया जाता है। शक्ति न्यास ६ प्रकार का है, कोई इसे १६ प्रकार का कहते हैं।

**मुद्रा** : शिव की शक्ति ही शरीर-चेष्टाओं से प्रकट होती है। अतः मुद्रा शिव-शक्ति का नाम है। इसके अनेक प्रकार हैं—I मनोजा मुद्रा (यह गुरुमुख से ही सुने) II वाग्भवा III अंगजा।

---

(१) न नद्यो मधुवाहिन्यो न मांसं पर्वतोपमम्।
स्त्रीमयं न जगत्सर्वं कुत्र सिद्धिः कुलागमे।—तंत्रालोक, १९ भा० पृष्ठ ८६।

(२) तस्मिन्स्व निस्तरङ्गे प्रथमामुपागता।
संविदः स्फूर्तिरभिव्यक्तार्थे तरङ्गिताम्।
सैव मूर्तिरिति ख्याता, ताश्च त्रिपुरादिकाः—तंत्रालोक १९ भा०, पृष्ठ ११८-११९।

देह के विलय से मुद्रा के अनेक भेद हैं।

मूर्ति न्यास से प्रारम्भ करके सृष्टि-मात्र के साथ तादात्म्य करना चाहिए। सृष्टि संवित् का ही अवभास (विजृम्भण) है। तादात्म्य से लाभ यह है कि जैसे "मैं दुष्ट कर्म करता हूँ" ऐसा परामर्श होने से पाप लग जाता है, वैसे "मैं शिव हूँ, अद्वितीय हूँ" ऐसे तादात्म्य से शिवता प्राप्त होती है, जिससे मुक्ति हो जाती है।

न्यासादि सर्वदा वाम-कर से करना चाहिए, दक्षिण हस्त से पशु (वैदिक आचार कर्त्ता) करते हैं, वामाचार में वाम कर द्वारा ही क्रिया होनी चाहिए[1]। वाम शब्द का अर्थ है संसार से विपरीत लोक बहिष्कृत मुक्तिगामी रहस्य आचार[2] वाम धर्म का अर्थ 'रहस्य' है[3]।

इस रहस्य साधना में 'न्यास-क्रिया' आनन्द या आवेश उत्पन्न करने के लिए की जाती है। चूँकि पिण्ड ही ब्रह्माण्ड है अतः अपने शरीर की पूजा ही यहाँ विधेय है और तुष्टि कार्य के लिए प्रत्येक पदार्थ का सेवन विधेय है। लोभादि ग्रस्त लोग शक्ति-पात की प्राप्ति नहीं कर सकते।[4]

शरीर-पूजा के लिए मद्य मांस एवं मैथुन आवश्यक हैं, क्योंकि जीवात्मा का मन प्रारम्भ में स्वतः इनकी ओर आकर्षित होता है। पशु-शास्त्र (वैदिक-शास्त्र) में इन स्वाभाविक वृत्ति का नाश सिखाया जाता है परन्तु इससे मन विद्रोह करता है, पुनः मैं छिपे सर्प के समान यह मन संन्यास ले लेने पर भी कभी भी आक्रमण कर सकता है अतः मन को मार कर साधना 'पशु-साधना' है। मन की स्वाभाविक वृत्ति को समाप्त कर, उसे धर्मोपयोगी बना में लाने का प्रयत्न शैव-साधना में ही होता है मन के उन्नयन (Sublimation) के लिए ही भोग मदिरादि की व्यवस्था है न कि दुराचार के संरक्षण के लिए चूँकि शरीर पूजा में मन पोषणता के समय 'समयी' (पुत्रक-साधक) भोग द्वारा अपनी वृत्तियों को समता

(१) संसार वामाचारत्वात्तच्च वामकरेण तु।
दुर्गोपायेन याग च वैदिकस्तत्त्वसाधना—तंत्रालोक—१५ आह्निक पृष्ठ ११०
(२) वाम संसार विपरीतो लोक बहिष्कृतो मुक्त्यनुगुणो रहस्य आचार—वही पृष्ठ ११०
(३) रहस्य वर्ग मुख्यतो वाम धर्मेण चीयते—वही पृष्ठ ११८
(४) लोभाद्यन्धा शक्तिपात न विन्दति—वही पृष्ठ २१५

शिवतत्व की ओर ले जाने का प्रयत्न करता है, अतः पंचमकार अन्य जीवों के लिए बंधन बनते हैं वे शिव विषयक होने से मुक्ति के साधन बन जाते हैं। अतः सुमयी को जो रुचिकर हो उसे ही करना चाहिए। मांस मदिरा मैथुन रक्तपान, शिरच्छेद रक्त मूत्र विष्टा-लेपन पर्यंत अग्नि मज्जादि का आरोहण आदि सब विधेय हैं, क्योंकि वस्तुएं मुख्य नहीं हैं आह्लाद ही मुख्य है।[1]

तांत्रिकों के अनुसार मन मकारों की ओर क्यों जाता है, इसका एक कारण यह भी बताया गया है कि साधना में बीज-शुद्धि आवश्यक है और बीज स्त्रियों में प्रतिष्ठित है इसलिए चित्त चांडाल जाति की स्त्रियों की ओर जाता है।

ब्राह्मणत्व का कारण बीज शुद्धि है, अतः शुभ-अशुभ का विचार न करके चित्त का संस्कार करना चाहिए क्योंकि जन्म से कोई ब्राह्मण नहीं होता जिसकी आत्मा शान्त हो जाती है, वही द्विज कहलाता है। शूद्र भी शीलवान होकर ब्राह्मण हो जाता है। गुण ही सम्मान कारक है जाति नहीं क्योंकि अन्त्यज जातियों में भी साधक देखे जाते हैं, अतः माया-ग्रस्त द्विजत्याज्य है और माया-विजयी म्लेच्छ आदर का पात्र है चतुर्वेदी का दाम्भिक पंडित शिव का प्रिय नहीं हो सकता। महाभारत के इस कथन को शैव मानते हैं।[2] जातिभेद माना जाता तो धीवरी से उत्पन्न व्यास को ऋषि क्यों माना गया। अतः पशु-शास्त्रों में ही जाति पक्ष है। यहाँ तो चैतन्य के साथ तादात्म्य कर जो संस्कृत हो गया है, वही द्विज है।

---

(१) कृपाणी मद्यपानं चाप्यामममांसस्य भक्षणम्
रक्तपानं शिरश्छेदो रक्तविण्मूत्रलेपनम्
पर्यन्तमग्निपात कृपणुण्यादिरोहणम्—
यदीत्सं स्यादपि प्रायस्तत्वशुभमनुबाहनम्
तं त्यागमेवुग्निवृत्यं ह्लादो हि परम फलं। वही पृष्ठ २४२

(२) योनिर्मलाशयं तत्र ब्राह्मणात्मा द्विज उच्यते—तंत्रा० भा १४ पृष्ठ २२४
शूद्रोऽपि शीलसम्पन्नो गुणवान्ब्राह्मणो भवेत्।
ब्राह्मणोऽपि क्रियाहीनः शूद्रात्प्रत्यवरो भवेत्—वही पृष्ठ २२२
तस्मै धर्मं महाप्रज्ञमन्वेषं युधिष्ठिर॥
न जातिः दृश्यते राजन्गुणाः कल्याण कारकाः—तंत्रा० भा० १२, पृष्ठ २२२
पर उद्धृत

मुद्रा का एक और अर्थ यह हो सकता है—मुद्रा वह है जिससे देवता प्रसन्न हों। देवता मुद्राओं से प्रसन्न होता है[1] अथवा अशेष पापराशियों से जो मोचन कराती है वह मुद्रा है।[2]

इसी प्रकार विद्वान अनेक अर्थ कर सकते हैं। मुद्राओं में मुख्य 'खेचरी मुद्रा' है। इसके अतिरिक्त त्रिपुरभैरवी करिङ्कुणी क्षोभना भैरवी लेलिहानिका महाप्रेता, योगमुद्रा व्यापिनी व्योमिनी मुद्रा आदि अनेक मुद्राएँ हैं।

शरीर की दृष्टि से कायमुद्रा, कर मुद्रा वाक् मुद्रा और चित्त मुद्रा है। इनमें वाणी मुद्रा से मंत्र उच्चारण का तात्पर्य है। चित्त मुद्रा का अर्थ अंतःकरण में प्रवेश करना है।

कर-मुद्रा—अंगुलियों के विविध न्यासों से अनेक कर मुद्राएँ बनती हैं।

काय-मुद्रा—इसमें शरीर को एक स्थिति में रखना होता है।

मुद्रा में मानसिक स्थिति मूलाधार से शक्ति को उत्थित कर योगी नाभि-देश में मन का निवेश करे और वहीं बार-बार मन को रोककर, इड़ा पिंगला की वायु का मध्यम-मार्ग में समावेश करे। बिन्दु, नाद और ब्रह्मरंध्र नामक तीनों आकाशों तक प्राण को ले जावे और वहीं कुम्भक द्वारा प्राण को रोक ले पुनः शक्ति (व्यापिनी के पूर्व की स्थिति) व्यापिनी एवं समना इन तीन आकाशों को पार करके उन्मनावस्था की ओर बढ़े और परम-शिव में लीन हो जाय। यही गगन चारित्व है। 'परम व्योम' भी यही है।

द्वितीय विधि नाद बिन्दु शक्ति तथा इनके बाद ब्रह्मरन्ध्र है अतः मूलाधार से नाद बिन्दु शक्ति इन तीनों आकाशों में मन को रखकर पुनः इन्हें बेधकर शिवत्व को प्राप्त करे।[3]

---

(१) मुदं कुर्वन्ति देवानां मनांसि द्रावयन्ति च—
तस्मान्मुद्रा इति ख्याता दर्शितव्या कुलेश्वरि—

(मु = स्वरूपनाश द = देह के द्वारा, रात = देना है, मत मोदयति इति मुद्रा अथवा द्रावयति इति मुद्रा।—तंत्र १२ का० पृष्ठ १ ५

(२) दर्शनात्स्पर्शनाद् मुद्रा मोक्षयते पापराशयो मोक्षणात्।
मार्गदर्शनमार्गेण संस्काराद्यवयैस्तथा—वही पृष्ठ ३०५

(३) व्योमिन्योऽमिनेषु युक्तं चित्तं विन्यस्य योपरि।
अनेनाभ्यास योगेन शिवं भित्त्वा परं व्रजेत्—वही पृष्ठ ३१०

से चेतना विकसित होती है, इसीलिए चक्र-साधना में साधकों को एकत्र किया जाता है। जब प्रत्येक साधक की चेतना उच्छलित होती है तो परस्पर उनका प्रतिबिम्ब पड़ता है, अतः चेतना अनेक होकर दीप्त हो उठती है, 'फ्लोरेसन्स' के पीछे यही सिद्धांत कार्य कर रहा है[1]। इसी सिद्धान्त के अनुसार एक व्यक्ति की चेतना में अनेक चेतनाओं के प्रतिबिम्ब से तथा एक व्यक्ति की चेतना अनेक व्यक्तियों की चेतना में प्रतिबिम्बित होने से सर्वाकारता प्राप्त होती है। यही कारण है कि सभा और उत्सवों में हम हर्षित होते हैं क्योंकि गीत नृत्यादि से सबको तन्मयता प्राप्त होती है।

यद्यपि संवित् अपने में आनन्दमय है तथापि नृत्य गीतादि द्वारा उसमें पूर्णानन्द उत्पन्न हो जाता है। क्योंकि शरीर का संकोच छूट जाता है। ईर्ष्या द्वेष असूया, संकटादि जब तक रहते हैं तब चेतना में ऐंठन रहती है, परन्तु नृत्य गीतादि द्वारा ये वृत्तियाँ दब जाती हैं और शुद्ध चैतन्य तरंगित होने लगता है। यही चक्र-साधना में होता है। तन्मयता-प्राप्ति के लिए ही चक्र-साधना का प्रयोग है।

इस चक्र में यदि अनधिकारी आ जाय तो उसे संकोच न करना चाहिए। यदि वह निन्दा करे तो उसकी हत्या कर देनी चाहिए क्योंकि वह आनन्द का शत्रु है[2]।

चक्रों पर देवियों का शासन होता है। माहेश्वरी ब्रह्माणी रौद्री स्वाम्बी वैष्णवी ममात्मिका चामुण्डा नन्दा भद्रा काली और लक्ष्मी आदि देवियाँ हैं। विश्व के एकात्म परामर्श से ये सब शक्तियाँ स्फुरित होती हैं। देवी का ध्यान आंतरिक विमर्श की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है। अनुत्तर सत्ता (ब्रह्म) के प्रति इच्छा का उन्मेष ही विमर्श है।

कुल प्रक्रिया हम पात-उपाय में कौल-मार्ग का उल्लेख कर चुके हैं इसका विस्तृत वर्णन-सम्बन्धी साधना में मिलता है। यह प्रक्रिया 'पाताधिक —

(१) संविन्मरीचिचक्रं देहं प्राणाधा प्रभुत्वेनुधा।
भेदनेऽन्योन्यसंघट्ट-प्रतिबिम्बादिनस्वरा—तंत्रालोक—जिल्द १२ आ० २८ पृष्ठ १५८
उच्छलत्रिजरश्मीघ संविन्प्रतिबिम्बनाः
बहुदर्पणवद्दीप्तः सर्वमैत्ताप्ययत्नतः—वही पृष्ठ १११
(२) नामाविद्रस्तु तन्निन्देत्कथार्थं चानपदपि—वही पृष्ठ ११२

निर्विकल्प-यथा यथा प्राप्त साधकों के लिए है[१]। सब के लिए नहीं। यह आशुतर प्रक्रिया है। अन्य साधनाओं से सिद्धि अनेक वर्षों में भी नहीं होती किन्तु इससे शीघ्र होती है। यह रहस्य-परम्परा (क्रम) मत्स्येन्द्रनाथ आदि गुरुओं से आज तक बराबर गुरु शिष्य परंपरा से चली आ रही है[२]। शैव-सिद्धान्त आदि अन्य सम्प्रदायों के मंत्र निर्वीर्य हैं परन्तु इस कौलमार्ग के मंत्र सद्यःफल-दाता हैं[३]।

'कुल' का अर्थ है परमेश की सामर्थ्य[४]। सामर्थ्य-लय-उदय-कारित्व सृष्टि के निर्माण एवं लय की शक्ति ईश्वर में होती है, अतः उसकी शक्ति का नाम है कुल। चिद्व्यक्ति में चित्त का लय और उदय भी कुल कहलाता है[५]। निर्मल स्वभाव को भी कुल कहते हैं[६]। सर्व-पदार्थों के ईश्वर को भी कुल कहते हैं[७]। शक्ति के भीतर वीर्य स्थापन भी कुल कहलाता है[८]। आनन्द का नाम भी कुल है[९]। शरीर को भी 'कुल' कहते हैं[१०]। आत्मा को भी कुल कहते हैं[११]।

कुल-याग शीघ्राप्लवन होना ही मत है। मन प्राण वाक्, काय से और जब इस नाम का भजन करता है, तब 'कुल-याग' होता है। इसमें नित्य

---

(१) यथा पात्राधिकृतेषु, गुरुशिष्येषु गोपिता—तंत्रा० २९ आ० पृष्ठ २

(२) सिद्ध-क्रम नियुक्तस्य मासेनैकेन मन्त्रकैः ।
न वर्षसहस्रैः स्यात्मन्त्रौघैर्विविधैरिति—वही पृष्ठ २

(३) कौलिकास्तु महामन्त्राः स्वमाचारमितेजसः ।
स्फुरन्ति दिव्यतेजस्काः सद्यः प्रत्ययकारकाः—वही पृष्ठ ३

(४) कुलं च परमेश्वरस्य शक्तिः सामर्थ्यमूर्ध्वता ।
स्वातन्त्र्यमोजो वीर्यं च पिण्डः संविच्छरीरकम्—वही पृष्ठ ३

(५) लयोदयविलासरूपत्वेन तत्कुलमनुप्यते—वही पृष्ठ ४

(६) स्वभावे बोधममलं कुलं सर्व कारणम्—वही, पृष्ठ ४

(७) सर्वेषां तु कुलं देवि मम सर्व व्यवस्थितम् तथा परमं घोर—
वही पृष्ठ ४

(८) शक्तिगोचरगं वीर्यं तत्कुलं विद्धि सर्वगम्—वही पृष्ठ ४

(९) कुलं च परमानन्द—वही पृष्ठ ४

(१०) कुलं शरीरम्—वही पृष्ठ ४

(११) कुलमात्मास्वरूपं तु—वही पृष्ठ ४

नैमित्तिक कार्य आवश्यक नहीं है। ऐच्छिक है। यज्ञ पाँच प्रकार के हैं—बहिर्याग घटिक याग मिथुन याग, देह याग, प्राण याग। बहिर्याग प्रथम याग है, यह ऐच्छिक है।

इस कौल-यज्ञ में जो अन्यत्र निषिद्ध है, उसी की योजना की जाती है, क्योंकि शोधन एवं भ्रान्ति का नाश आवश्यक है।

'ब्रह्म-यामल' में सुरा को शिव-रस कहा है, उसका इस यज्ञ में विशेष उपयोग है, क्योंकि उसके बिना न भुक्ति है, न मुक्ति। मद्य कई प्रकार के हैं—आटे से जो मद्य बनती है उसे स्त्री-मद्य कहा है, शहद (क्षौद्र) से निर्मित मद्य नपुंसक है और गुड़ का मद्य पुरुष के समान है। द्राक्षा से निर्मित मद्य भैरव का परम तेज है। यह आत्मा का ब्रह्म-रूप है। इसका आघ्राण दर्शन स्पर्श तथा पान मुक्तिदायक है।

मदिरा कृत्रिमा एवं सहजा दो प्रकार की है। पैष्टी (आटे से निर्मित) तथा सोधा (शहद-मद्य) कृत्रिमा है और द्राक्षा-मद्य सहजा है। कृत्रिमा मोक्षदायिका है, सहजा मुक्तिदायक।

मंत्र से तर्पित मद्य ही कल्याण कारक है अन्यथा नरकवासी होना पड़ता है। मद्य तो स्वयं आत्मा का रूप है। मद्य-पान में वासना का नाश आवश्यक है। 'सोलिका के साथ मद्य पान नाशक है।

उत्तम मद्य-पान वह है जो सर्वदा पीना है। पर्वों पर मद्य पान मध्यम है और मासभर में एक बार पीना अधम है, इसके बाद पीना पशु-पान है। बिना मद्य के कौल याग करना व्यर्थ है। पुष्प धूपादि न भी हों तो केवल मद्य से कार्य चल सकता है, परन्तु मद्य के बिना नहीं चल सकता।[1] याग के समय घी या तैल

(१) एतत्स्य रस शुद्ध ब्रह्मयानन्द चिन्मय ।
देवतानां प्रियं नित्यं तस्मादेतत्सिसेवेत् सदा ।
सुरा च परमा शक्तिर्मद्यं भैरव उच्यते ।
आत्माहंतो हनपो भैरवेण महात्मना ।
मानेन रहितो मोक्षो मानेन रहिता गति
मानेन रहिता सिद्धिर्विधेयाद्भैरवागमे
येनामात भुवं, दृष्ट्वा पीतं स्पृष्टं महेश्वरी
भोग मोक्ष प्रदं तस्य ।——तंत्र २१ आ॰ पृष्ठ १

के दीपक जलाये। १२ द्रव्यों का आयोजन करे—वीर्य, हेरम्ब पुष्प क्षार, नाड़ी के पत्ते पुष्प भाग, मत्स्य पक्षी का मांस प्याज लहसुन आदि।[1]

पूजन के पश्चात्, सिर से पैर तक सुरा द्वारा मार्जन बाह्यस्नान की आवश्यकता नहीं है, केवल ध्यान से शरीर पवित्र कर ले। देहली का पूजन करे। पुष्पोमादि पात्रों में सुरा भर ले। इसके बाद की चर्या का वर्णन रहस्यमय होने से नहीं हो सकता। केवल गुरु ही इसे स्पष्ट कर सकता है।

मन के समय यह भावना करे में नहीं हूँ, मद्य पदार्थादि नहीं है केवल शक्ति की सत्ता है, सर्वदा इसी भावना का स्मरण करे।[2]

इस शरीर में देवियाँ क्रीड़ा कर रही हैं। समूर्त शक्तियाँ सुरादि पदार्थ-प्राप्ति की इच्छा से शरीर में होती हैं, अतः इन्द्रियों को संतुष्ट करने से उनमें स्थित देवता प्रसन्न होते हैं और उन देवताओं से तेज का समूह निकलता है।[3]

इस समय चित्त का लय एवं क्षय राक्षसी की योनि की तरह होता रहता है, अतः उन्मेष एवं निमेष के लिए कौल-याग आवश्यक है।

पूजा स्थान एकपट पर चौराहे पर सिंदूर से मंडल बना कर, नारियल पर करे। सिंदूर का तिलक कर एकवस्त्र पहन कर कपाल में सुरा भर कर गणेश, वटुक गुरु एवं योगिनी की पूजा करे। पूर्व दिशा या उत्तर को मुख करे। पुनः रुम्माई, घुम्माई, भिम्माई आदि देवियों की पूजा करे। 'घुम्मा' आदि मुद्राओं का प्रदर्शन करे।

---

(१) रेतोद्रव्यम् पुष्पं च क्षार मालाम्बकं तथा।
पौरष इक्षुजं चापो मीनज शाकुनीमिषम्।
पलाण्डु लशुन चैव द्रव्यद्वादशकं शुभम्। वही पृष्ठ ११
(२) नाहमस्मि न चान्योऽस्ति केवला शक्तयस्त्वहम्।
इत्येवभावना कुर्यात्सर्वदा स्मृतिमानरः —वही पृष्ठ ११
(३) समूर्ता मूर्तिमात्रिण्य द्रव्य लिप्सान्तरे स्थिताः।
क्रीडन्ति विविधैर्भावैरात्म द्रव्यनिपाना—वही पृष्ठ

नैमित्तिक कार्य आवश्यक नहीं है। ऐच्छिक है। याग पाँच प्रकार के हैं—बहिर्याग, शक्ति याग, मिथुन याग, देह याग, प्राण याग। बहिर्याग द्रव्य याग है, यह ऐच्छिक है।

इस कौल-यज्ञ में जो अन्यत्र निषिद्ध है, उसी की योजना की जाती है, क्योंकि शंका एवं ग्लानि का नाश आवश्यक है।

'ब्रह्म-यामल' में सुरा को शिव रस कहा है, उसका इस याग में विशेष उपयोग है, क्योंकि उसके बिना न भुक्ति है, न मुक्ति। मद्य कई प्रकार के हैं—आटे से जो मद्य बनती है, उसे 'स्त्री-मद्य' कहा है, शहद (क्षौद्र) से निर्मित मद्य नपुंसक है और गुड़ का मद्य पुरुष के समान है। द्राक्षा से निर्मित मद्य भैरव का परम तेज है। यह आत्मा का द्रव-रूप है। इसका आघ्राण दर्शन स्पर्श तथा पान मुक्तिदायक है।

मदिरा कृत्रिमा एवं सहजा दो प्रकार की है। पैष्टी (आटे से निर्मित) तथा क्षौद्रा (शहद-मद्य) कृत्रिमा है और द्राक्षा-मद्य सहजा है। कृत्रिमा भोगदायिका है, सहजा मुक्तिदायक।

मंत्र से शोधित मद्य ही कल्याण कारक है अन्यथा नरकवासी होना पड़ता है। मद्य तो स्वयं आत्मा का रूप है। मद्य-पान में वासना का नाश आवश्यक है। 'सोऽहमिति' के साथ मद्य पान मोचक है।

उत्तम मद्य-पान वह है जो सर्वदा पीता है। पर्वों पर मद्य पान मध्यम है और मासभर में एक बार पीना अधम है, इसके बाद पीना पशु-पान है। बिना मद्य के कौल याग करना व्यर्थ है। पुष्प धूपादि न भी हों तो केवल मद्य से कार्य चल सकता है, परन्तु मद्य के बिना नहीं चल सकता।[1] याग के समय घी या तेल

(१) एतत्स्वयं रस: शुद्धः प्रकाशानन्द चिन्मयः।
देवतानां प्रियं नित्यं, तस्मात्तेनार्चयेत् सदा।
सुरा च परमा शक्तिर्मद्यं भैरव उच्यते।
आत्मारूपो द्रवरूपो भैरवेण महात्मना।
ज्ञानेन रहितो योगी ज्ञानेन रहिता मति
ज्ञानेन रहिता सिद्धिर्न भवेत्पार्वतागमे
घ्राणमात्रं श्रुतं दृष्टं पीतं स्पृष्टं महेश्वरि
भोग मोक्ष प्रदं तस्य।—तंत्र २१ आ० पृष्ठ १

मुद्राओं से[1] पीठों में साधक की पहचान हो जाती है। योगिनियाँ शीघ्र साधना में शामिल कर लेती हैं। जितनी योगिनियों की पूजा करे, उतने ही दीपक रखे। अक्षरों के क्रम के अनुसार दीपक रखना चाहिए।

इसके पश्चात् खेचरी मुद्रा में स्थित होकर 'योगिनी-मेलन' (संघट्टावस्था) होता है।

यह मार्ग ग्राम्य-धर्म कहलाता है। ग्राम्य-धर्म का अर्थ है, मद्य मांसादि का प्रयोग। इस धर्म में 'नवकन्याओं' का प्रयोग होता है। नव स्त्रियों की प्राप्ति आवश्यक है,—मातंगी (चाण्डाल जाति की स्त्री), कज्जली शौंडी कार्मुकी चर्म कारिणी मालिनी बरिदलनी, धीवरी तथा यक्षिणी। इन नवकन्याओं में इन नौ स्त्रियों की पूजा एक साथ होती है।

इन स्त्रियों के गृह में गमन करना ही तीर्थ है। मातंगी का घर ही प्रयाग है। कज्जली का घर वरुण तीर्थ शौंडी का कुलगिरि, कार्मुकी का अट्टहास तीर्थ चर्मकारिणी का अवन्ती तीर्थ है।[2]

इनमें यक्षिणी मुख्य है। यही कुलकामिनी कहलाती है। शायद यह तेली जाति की होती होगी। इसकी बड़ी महिमा है यह माया को मारती है बीज की रक्षा में

---

(१) यहाँ स्पष्टतः 'मुद्रा' का अर्थ केवल अंगुलियों आदि की आकृति मात्र नहीं है परन्तु मुद्रा का अर्थ योगिनी (साधिका) भी है। योगिनी वर्ग की भी परंपरा मानी जाती है, इसे 'संज्ञान' कहते हैं प्रत्येक परंपरा की अपनी-अपनी मुद्रायें हैं, इन मुद्राओं का प्रदर्शन कर देने उस परंपरा की (योगिनियों) की प्राप्ति हो जाती है।—

अभिप्रायकस्थे तत्तत्साम्यं यथोदितं वदनात्।
यो यस्या सन्ततेर्वापि सा मुद्रा तस्य कीर्तिता।
भावार्थं हस्तं सन्दर्श्य नामाक्षरसमन्विता।
क्रमेण तेन जानाति, स्वकीयां पुष्पसन्ततिम्—

तंत्रा० २१ भा० पृष्ठ १०

(२) मातंगीवेश्म गमने प्रयागं परिकीर्तितम्
कज्जली वरुणार्थं तु शौण्डी कुलगिरिः प्रिये—आदि—

तंत्रा० २१ पृष्ठ ४५

नहीं उत्पन्न होगा, अतः वह साधना में ग्राह्य नहीं है। पत्नी को दूती नहीं कहा जाता। जो दूतियाँ बन सकती हैं, उनके नाम ये हैं—

> स्वपत्नी, भगिनी, माता दुहिता वा शुभा सखी।
> दूतीं कुर्यात्तु कामार्थी न पुनः काममोहितः—तंत्रा० १९ आ०

यहाँ जो 'स्वपत्नी' शब्द आया है, उससे यह नहीं समझना चाहिए कि 'स्वपत्नी' को दूती माना जा सकता है। स्वपत्नी हीन दूती के रूप में स्वीकार्य है।

दूती के साथ केवल सिद्धि के लिए एकान्त रमण विधेय है, सौख्यार्थ नहीं।[१] कुल चर्या भोग के लिए नहीं है। यह तो मुक्ति का साधन है।

दूती के साथ मेलक के समय दूती तथा साधक को स्वरूप-विश्रान्ति का अनुभव करना चाहिए तभी विमर्श का भाव होगा। इसलिए यामिनी के साथ तादात्म्य का कारण बताया गया है। संघट्ट वेला में शक्ति एवं शक्तिमान की परस्पर उन्मुखता से आनन्द में विश्रान्ति होने से सृष्टि संहार होता है। अतः इस अवस्था में स्थित होकर तुर्यावस्था का अनुभव होता है अतः शक्ति (दूती) को लाकर कुलयाग करना चाहिए। शक्ति की पूजा करनी चाहिए बार बार संघट्टावस्था में स्थित होकर ब्रह्मानंद का अनुभव करना चाहिए। इससे 'आनन्द सन्दोह' की प्राप्ति होती है। इसीलिए यह चक्र-पूजा कहलाती है।[२]

चूँकि शून्य से वायु का जन्म होता है और वायु से पुरुष तत्त्व (लिंग) का उत्थापन होता है, अतः वायु एवं पुरुष-शक्ति के योग से आकाश अवस्था शून्यावस्था को प्राप्त किया जा सकता है।[४]

---

(१) सिद्ध्यर्थं रमयेत्कान्तां न सौख्येन कदाचन्—तंत्रा० २९ आ० पृष्ठ १०

(२) ताभ्यां तु सृष्टि संहारौ तस्मान्मेलक मुत्तमम्—वही पृष्ठ ७४

(३) चक्र शक्ति का अर्थ इस प्रकार है—

> विकासात् तृप्तितः पापोत्कर्षनाशनात् शक्तितः ।
> चक्रं कसेश्चकर्षे कृत्या, करणेभ्य विलोकितम्—

(४) शून्यीभूतो भवेद् वायुः मेढ्रस्योत्थापनं भवेत् । वही पृष्ठ ७९
वायु मेढ्र समायोगात्—तंत्रा० २९ आ०, पृष्ठ ७८

का पान करे तथा अपनी उच्छिष्ट सुरा का पान यामिनी को करावे। उच्छिष्ट सुरा को पात्र में भर के यही सुरा सर्व सिद्धिदायक है।[1]

पुनः दूती को क्षुभित करके द्रव्य (वीर्य) का पान करे। चक्र-रचना करे। चक्र खींचकर उसके बीच में शक्ति एवं शिव की मूर्ति बनाये। १२ पत्रों के कमल का चित्र खींचे और इस चक्र की पूजा करे। दूती रमण के पश्चात् वीर्य-विसर्जन के समय चैतन्य के साथ तादात्म्य का प्रयत्न करे।

देवताओं का निवास नेत्र श्रवणादि अवयवों में रहता है, ये ही 'अनुचक्र' हैं। ये देवता आनन्द की आकांक्षा करते हैं। मुख्य चक्र गुह्येन्द्रियों में है। संघट्टा-वस्था में ये सब देव प्रसन्न होते हैं क्योंकि अनुचक्र के देवता मुख्य चक्र के देवता शिव एवं शक्ति के ही अधीन हैं। इन्द्रियगण अपनी-अपनी रश्मियों का रस वीर्य-विसर्ग के समय मुख्य आनन्द में समर्पित कर देते हैं,[2] अतः मुख्य चक्र पूजा से सभी संतुष्ट होते हैं और सिद्धि देते हैं। सारे पदार्थ इसी चक्र-साधना से प्राप्त हो सकते हैं। जिस प्रकार नदियों के जल के अर्पण से समुद्र प्रसन्न होता है तथैव इन्द्रियों द्वारा प्राप्त आनन्द के पर्यवसान से आत्मा संतुष्ट होती है, अतः अनुचक्रों द्वारा चक्रेश्वर भी उत्तेजित होता है। दूत्यादि के मिलने पर ही प्रेमावेश बढ़ता है।

विसर्ग तीन प्रकार का है (i) रक्षित (ii) शांत (iii) संघट्ट। कुंड का अर्थ भगवत् शक्ति का 'उदय' है। गोलक = शिव (लिंग) 'शांत' कहलाता है तथा इन दोनों का मिलन ही 'संघट्ट' है जो पूर्ण समावस्था है, यही विसर्ग है।

शक्ति तत्व के उदय से सृष्टि होती है, सृष्टि को शांत करना, संहार करना शिव का कार्य है। इन दोनों के मिलन से उदय एवं शांतावस्था के बीच की अवस्था

---

(१) पिबाम्य गोलकं तथ कुण्ड च तनुमध्यमे।
तदस्यं द्रव्य महाद्रव्यं मुखेन तनुमध्यमे।
तच्चक्रं तत्र दत्वा पुनः कृत्वा स्वकन्दगम्
पात्रं प्रपूरयेत्तेन महास्पन्दु विनिर्मितम्
तेनार्घ पात्र अर्चीनु सर्वसिद्धिप्रदायकम्—वही पृष्ठ ६२
कुण्ड शक्तिः, शिवोबिन्दुः मेलकः परमंपदम्—वही पृष्ठ ६६

(२) एवं एतकर नाभिमरणमर्हति बहिर्भावपर न कथेव।
विभाग्नि बाम रिमयु तन्मया स्वात्मन्यर्पयति। वही, पृष्ठ ६७

स्फुरित होता रहता है। यही सहज जप है, सहज साधना है, सहजानन्द है। यह सहज जप आठ स्थानों पर चलता है—श्वास का आगमन श्वास का गमन सुप्ति कर्म भ्रमण लिंग योनि एवं संपुट।[1]

भैरवाष्टक उपर्युक्त आठ स्थानों में होने वाला जप सहज जप है। कुण्डलिनी हृदय देश से लेकर ओष्ठ तक अव्यक्त ध्वनि हो रही है, इसका विमर्श ही सहजनादात्मक जप है। इस सहजनाद का बाह्य रूप रति-काल में प्रिया कंठ से उदित 'हा हा' ध्वनि के रूप में सुनायी पड़ता है। इसी नाद को 'मालिनी' कहा गया है जो सारे मंत्रों में व्याप्त है। यह ह, ह नाद नपुंसक है, शिव शक्ति के परे नपुंसक तत्व 'अनाख्य' का व्यंजक है। शिव-शक्ति दोनों से उत्पन्न है। यह मंत्र सब में व्याप्त है ऐसा स्मरण करना चाहिए अन्यथा संपुट में पतन होता है अन्यथा निर्लेप रहता है इसी को 'जीवन्मुक्ति' कहते हैं। भोग काल में निर्लिप्तता और अक्षुब्ध रहना ही जीवन्मुक्ति है।[2] जीवन्मुक्त ही शिव के समान सृजन सम्पन्न कर सकता है। विमर्श का विकास होता है।

क्रमादि याग इसे 'आदि याग' कहा गया है क्योंकि यह सार वस्तु को लाता है।[3] सारवस्तु इसी शरीर में विद्यमान है और शरीर में ही प्राप्त हो सकती है। इस सहज क्रिया द्वारा ही यह प्राप्य है।[4] जहाँ सब पदार्थों का लय होता है, वह चेतना (संवित्) तो शरीर में ही स्थित है, यह चेतना इसीलिए 'शमशान' कही जाती है, यह वृत्ति रहित है, यहीं सिद्धि होती है। इस शमशान रूपिणी चेतना में स्थित होकर ही मंत्र सिद्ध होते हैं और नाना चमत्कार उदित

---

(१) गमनागमनेऽशयिते कर्मे भ्रमणे द्विलिङ्ग संपर्के।
तत्संवेशन योगे देहान्ताख्ये च यामले चार्के—वही पृष्ठ १०८ १०९

(२) एवं सर्वाणि कर्माणि यत्र क्वापि स्मरन् व्यापिनम्।
सततमेवापि जीवन्मुक्तः पर भैरवो भवति—तंत्रा० २९ आ० पृष्ठ १११

(३) आदौ यत्ने यत् सारं तस्य प्रधानस्य चैव यत्
गुणयज्ञ यागसंज्ञा यमादि याग इति स्मृत'—वीरावली शास्त्र उद्धृत—
तंत्रा आ० २९, पृष्ठ ११२

(४) स्वदेह एवायतनं नान्यदायतनं व्रजेत्—तंत्रा० आ० २९ पृष्ठ ११९

होते हैं। यहाँ चेतना संकेत-युक्त है। यही परम रहस्य है।[1] विकल्पों के नाश होने पर चित्तवृत्ति के प्रवाह के नष्ट हो जाने पर, मुक्ति-संस्कारों के नाश के लिए समर्थ भीषण योगी चेतना रूपी श्मशान में स्थित होकर कौन सिद्धि प्राप्त नहीं करता ?

शैव-सिद्धान्त मत में कर्म-बहुलता है, दक्षिण मार्ग (शाक्तमत) में रौद्र कर्म अधिक है। वाममार्ग में सिद्धियों की प्रधानता है। त्रिक्-शासन में (कश्मीर त्रिक् दर्शन या स्वातन्त्र्यवाद) स्वरूप स्पष्ट है, स्वानुभूति की प्रधानता है और वाम-दक्षिण दोनों मार्गों का मिलन है, यह अतः त्रिक्-शास्त्र सर्वश्रेष्ठ है। साधक को चाहिए कि वह स्वच्छन्द भस्म तुल्य स्वानुभव रहित वैदिकादि मार्गों को छोड़ दे और भुक्ति-मुक्तिप्रदायी सभी तंत्रों के श्रेष्ठ तत्त्वों से समन्वित इस कश्मीरी त्रिक् शासन को स्वीकार करे।

---

(१) मम मर्वं मर्म [illegible] [illegible]
तां चितिं [illegible] [illegible] [illegible]—वही पृष्ठ १२१
[illegible] [illegible], योगिनी सिद्ध [illegible]।
[illegible] [illegible] [illegible]
[illegible] [illegible], [illegible]
[illegible] [illegible] [illegible] पर [illegible]
[illegible] [illegible] [illegible] [illegible]
[illegible] [illegible] [illegible] को न [illegible]

# परिशिष्ट

## तांत्रिक जैनमत

जैनमत कठोर शुद्धाचारवादी है, यह सम्प्रदाय प्रारम्भ से ही घोर निवृत्ति प्रधान रहा है। अतः तंत्र की 'रागसाधना' के लिए इस मत में कोई सम्भावना न थी किन्तु 'मन्त्रसाधना' द्वारा चमत्कार प्रदर्शन की प्रवृत्ति जैनमत में विकसित हुई और इसके लिए देवी-देवताओं की पूजा भी चल पड़ी। इन देवियों को तीर्थंकर की 'सेविका' माना गया है। इससे तीर्थंकरों की अवज्ञा भी नहीं हुई और मन्त्र साधना के लिए अवसर भी मिल गया।

जैसा कि बौद्धमत में हुआ, जैनमत के कठोर अनुशासन के विरुद्ध भी तीव्र प्रतिक्रिया हुई और नग्न साधकों और परिव्राजकों के स्थान पर मठवासियों और चैत्यवासियों का प्रादुर्भाव हुआ। ये चैत्यवासी उन बौद्धभिक्षुओं से सादृश्य रखते हैं जो विहारों में रहकर 'विचार द्वारा तत्त्व' का साक्षात्कार करते थे।

प्रश्न यह है कि राग के पूर्ण विनाश में विश्वास रखनेवाले मत में मंत्र साधना का सैद्धान्तिक आधार क्या था? शाक्त, शैव, बौद्ध और वैष्णव तान्त्रिकों ने साधना को एक दर्शन पर आधारित किया है, जैनमत में मन्त्रसाधना की पृष्ठभूमि में यह दार्शनिक आधार क्या है?

शक्ति का सिद्धान्त जैन तान्त्रिक भी मानते हैं। पदार्थ में भी शक्ति है और आत्मा अक्षय और अपरिमित शक्ति का कोष है। श्री एम० बी० मादरी ने विचार को भी शक्तिमय माना है। 'विचार वस्तु है' नामक पुस्तक से उद्धृत करते हुए बताया है कि प्रत्येक जीवित पदार्थ शक्ति का केन्द्र है। शक्ति-... में गति प्राप्त होकर स्पन्दित होती है। 'सूक्ष्म माध्यम में यह शक्ति अपाकृ... प्रविष्ट हो जाती है और स्थूल माध्यम में यह शक्ति स्पन्दित होकर प्रविष्ट होती है।'[1]

---

1 Thoughts and things—William Walker Atkinson

इसका तात्पर्य यह कि मनुष्य के विचार में अद्भुत शक्ति होती है, यदि वह ध्यान' द्वारा विकसित कर लिया जाय तो वह असम्भव कार्यों को भी सम्भव बना सकता है। श्रोता यदि किसी 'विचारक' के सदृश रुचि और भाव वाला है तो उसमें विचारक का विचार यथावत् प्रविष्ट हो जाता है ('जादू' या 'इन्द्रजाल' म इसीलिए मीडियम या माध्यम' का प्रयोगकर्ता के साथ 'तादात्म्य' आवश्यक होता है) और यदि श्रोता असमान रुचि वाला है तो भी विचार का उस पर प्रभाव होता है, किन्तु अवश हुए रूप में अर्थात् विरोधी श्रोता पर विचार की प्रतिक्रिया 'मिश्रित' होती है पर होती अवश्य है।

इस प्रकार शाक्तों और शैवों की तरह, सर्ववादी चिंतन के अभाव में भी जैनसाधकों ने मनुष्य की मनोवैज्ञानिक शक्तियों को पहचान कर उनका प्रयोग किया था। तंत्रों की विशेषता ही यह है कि साधना में उन्होंने मनोवैज्ञानिक प्रक्रियाओं का प्रयोग किया है, अतः अंतराबमोहम द्वारा मनुष्य की इच्छाशक्ति भावशक्ति विचार शक्ति शब्द शक्ति ध्यानशक्ति आदि को जैन तांत्रिक भी मानते रहे थे। उन्हें विचार की ही शक्ति का ज्ञान नहीं था वे यह भी जानते थे कि 'विचार' 'भाव के साथ संयुक्त होकर अधिक शक्तिशाली और व्यापक' हो जाता है। यही कारण है कि 'देवी उपासना' में जैन साधक शक्तिप्राप्ति के लिए ध्यान विचार और भाव तीनों पर बल देते हैं।

इसके अतिरिक्त जैनसाधक यह भी जानते थे कि कुछ 'अमूर्त' विचार ऐसे होते हैं जिनके द्वारा मन में 'मूर्ति' का निर्माण स्पष्टता के साथ होता है और उस 'मूर्ति' से प्रबल शक्तिमान् विचार-प्रवाह उत्पन्न होता है। इस प्रकार जैनमत बौद्धतांत्रिकों तथा अन्य साधकों की तरह किसी 'मूर्ति' की मन में सृष्टि कर उससे शक्ति प्राप्त करने का विश्वासी है। यह 'मूर्ति किसी 'देवी या 'देवता' की हो सकती है अथवा किसी 'व्यक्ति' या 'वस्तु' की भी हो सकती है। उदाहरण के लिए मारण' या वशीकरण के लिए कुछ 'वस्तुएँ' ली जाती हैं जैसे मारण के लिए काग शगुन पदों की भूमि आदि और वशीकरण के लिए पैसा और वस्त्र आदि। इन वस्तुओं पर ध्यान केन्द्रित किया जाता है। ध्यान के समय यह मान लिया जाता है कि जिस 'व्यक्ति' पर प्रयोग किया जा रहा है, वह व्यक्ति 'वस्तु' के रूप में सम्मुख स्थित है। अतः उस वस्तु' में एक शक्ति है, ऐसा विश्वास ही फल दायक सिद्ध होता है। मनोवैज्ञानिक दृष्टि से यह सारी साधना प्रबल कल्पना' का

चमत्कार है। कल्पना द्वारा ही साधक अपने मन में 'मूर्ति' की रचना करता है और उस पर ध्यान केन्द्रित करके अद्भुत शक्ति प्राप्त करता है। शाक्तों और शैवों के अनुसार सब वास्तविक और कल्पित पदार्थ शक्ति का विकसित रूप है, अतः व शक्ति के कोष हैं। जैन यह स्वीकार नहीं मानते किन्तु जैसे अग्नि का कोई दार्शनिक आधार न मानने पर भी उसमें दाहक गुण होता है उसी प्रकार ध्यान की प्रक्रिया द्वारा 'पदार्थ' या मूर्ति अपना प्रभाव दिखाती है।

आदर्श ( Ideal ) को 'वास्तविक' (Real) बनाने के लिए सर्वप्रथम 'इच्छा' की आवश्यकता होती है। फिर अभीष्ट वस्तु या व्यक्ति की मूर्ति को स्पष्ट रूप में मन में आहूत करना पड़ता है और फिर उसे भाव से बीज किया जाता है इससे 'मूर्ति' से शक्ति का प्रवाह चल पड़ता है जिससे अभीष्ट वस्तु दूर होने पर भी प्राप्त हो जाती है। इस प्रकार 'इच्छा' (Will and desire) ही 'जादू' या 'अभिचार' का रहस्य है।

अन्य तान्त्रिकों के समान ही जैनसाधक मन की शक्ति के विश्वासी हैं। ध्वनि में अमोघ शक्ति अन्तर्निहित है। इच्छा शक्ति और कल्पना-शक्ति से मंत्र सिद्ध होता है अतः 'रूप' का सर्जन किया जा सकता है और 'ध्वनि' का दर्शन सर्वथा सम्भव है। प्रकृति में सर्वत्र 'गति' है और यह 'गति' विविध रूपमयी है। ये रूप एक दूसरे में परिवर्तित हो जाते हैं, अतः एक पदार्थ को दूसरे पदार्थ में परिवर्तित किया जा सकता है। मंत्र में ध्वनि अन्तर्निहित है और ध्वनि मूलतत्त्व का प्रथम रूप है, अतः ध्वनि सबसे अधिक शक्तिमयी मानी जाती है। मंत्र में उच्चारण नहीं अपितु इच्छा और कल्पना चमत्कार उत्पन्न करती है।

## जैनयोग

योग के चार रूप हैं, मन्त्रयोग हठयोग लययोग और राजयोग। कुण्डलिनी जागरण को ही 'लययोग' कहा जाता है। जैनयोग के अनुसार ध्यान द्वारा आत्मा 'स्वभाव' में परिणत होती है। अन्य शास्त्रों की तरह [illegible] आत्मा का परमात्मा में विलय जैनयोग का लक्ष्य नहीं है। जैनयोग के अनुसार आत्मा अपने वास्तविक रूप में परिणत हो सकती है। व्यावहारिक दृष्टि से जैनियों को 'अनीश्वरवादी' भी कहा जा सकता है, क्योंकि 'आत्मा' अपने शुद्ध रूप में 'परमात्मा' के ही समान शुद्ध बुद्ध मुक्त और निरंजन है। आत्माएँ अनेक हैं पर व [illegible]

अपने शुद्ध रूप में परमात्मा के समान शुद्ध और कलकरहित है, योग द्वारा यह उच्च स्थिति प्राप्त हो सकती है, अतः जैनयोग द्वारा आत्मा का साम्य है—

परमात्मसमापत्तिर्जीवात्मनि हि युज्यते ।
अभेदेन तथा ध्यानमन्तरात्मस्वशाक्तितः ।

मंत्रसाधना में पूजा या आचार तथा भक्ति की प्रधानता है। जैनमत में इसका बहुत प्रचार है, किन्तु लययोग का प्रचार नहीं है। जैनसाधक 'ध्यान या भावना योग' को अधिक पसन्द करते हैं। ध्यान योग में वैराग्य द्वारा समाधि प्राप्त की जाती है और मानसिक वृत्तिप्रवाह को समाप्त कर शुद्ध चेतना को प्राप्त किया जाता है और इस प्रकार चेतना निर्विकार हो जाती है। इस उच्च स्थिति को प्राप्त कराने वाले योग में 'सिद्धि' और 'मुक्ति' को कोई महत्त्व नहीं दिया गया क्योंकि 'मुक्ति' में विकार रहता है। सिद्धि' और 'मुक्ति' की प्राप्ति के लिए 'चैत्यवासी' जैनतांत्रिक अधिक उत्सुक थे। इसके विपरीत उक्त निर्विकार स्थिति को प्राप्त करने वाले योगी 'वैरागी निर्ग्रन्थ या 'तत्त्वयोगी' कहलाते थे तीर्थंकर ऐसे ही विग्रययोगी थे। 'चैत्यवासी साधकों का जैनियों में इसीलिए अधिक सम्मान प्राप्त नहीं हुआ। इस प्रकार जैनमत में 'विग्रययोगी और 'मुक्तियोगी साधकों का अन्तर स्मरणीय है। 'मुक्तिमंत्र' या मंत्रयोग' द्वारा 'मुक्ति' प्राप्त नहीं हो सकती जबकि विग्रययोग से मुक्ति प्राप्त नहीं हो सकती ऐसा विश्वास प्रचलित है। विग्रययोगी पूर्ण अलौकिक स्थिति प्राप्त कर लेता है जबकि 'मंत्रयोगी' दिव्य आनन्द को केवल झलक मात्र पा सकते हैं।

जैनतंत्र और अन्य तंत्र में कुछ बातें सामान्य हैं—दोनों में 'भक्ति' पर बल दिया गया है। जाति और लिङ्ग का भेद साधना में स्वीकार नहीं किया गया अतः तांत्रिकधारा की समतावादी और जातिविरोधी प्रवृत्ति यहाँ भी विद्यमान है। इसके अतिरिक्त आचार के क्षेत्र में मंत्र बीज यंत्र मुद्रा न्यास भूतशुद्धि गुरुनीयास मंदिरनिर्माण मूर्तिनिर्माण पर्व उत्सव आदि अन्य तांत्रिक सम्प्रदायों की तरह स्वीकृत हैं। 'गुरु' का महत्त्व भी अन्य तंत्रों की ही तरह स्वीकार किया गया है।

किन्तु जैनतंत्रों में पञ्चमकार का प्रयोग सर्वथा वर्जित है अर्थात् जैनी दक्षिणमार्गी तांत्रिक हैं। शैवागमियों की तरह सर्वत्र ब्रह्मचर्य पर बल दिया गया है। फिर भी चैत्यवासियों का जो विवरण मिलता है उसमें यह नहीं लगता कि

इन साधकों में ब्रह्मचर्य का पूर्णतः पालन असम्भव था। यह सम्भव है कि गुप्त साधना का शुभारम्भ इन चैत्यवासियों में प्रयोग पाता हो—

ये कुसाधु चैत्यों और मठों में रहते हैं पूजा करने का आरम्भ करते हैं। देवद्रव्य का उपभोग करते हैं जिन मंदिर और शालाएँ बनवाते हैं रंग-बिरंगे सुगंधित धूपवासित वस्त्र पहनते हैं बिना नाथ के बैलों के सदृश स्त्रियों के आगे गाते हैं। आर्यिकाओं द्वारा लाये गए पदार्थ खाते हैं —ये मुहूर्त निकालते हैं निमित्त बतलाते हैं भभूत भी देते हैं——स्त्रियों के समक्ष व्याख्यान देते हैं और स्त्रियाँ उनके गुण गाती हैं——उच्चाटन करते और वैद्यक यंत्र मंत्र गंडा ताबीज आदि में कुशल होते हैं—— वे साधु हैं श्रमण नहीं——आर्यिकाओं के साथ एक ही निवास में रहते थे।[१]

यह स्मरणीय है कि बौद्ध विहारों में भिक्षु और भिक्षुणियों के एक साथ रहने से ही 'बौद्धतंत्र' का प्रादुर्भाव हुआ था। इसी प्रकार यह सम्भव है कि आर्यिकाओं के साथ रहने से चैत्यवासियों में शक्तियोग का प्रादुर्भाव हुआ हो। इनमें दिगम्बर चैत्यवासी नग्न रहते थे और श्वेताम्बर साधक वस्त्र धारण करते थे। अपनी मंत्रसाधना के द्वारा ये साधक तात्कालिक शासकों और अन्य प्रमुख व्यक्तियों पर अप्रतिम प्रभाव रखते थे।

जैनशास्त्रों के प्रमाण से ही यह सिद्ध किया जा सकता है कि जैनतंत्रसाधना भी 'अथर्ववेद' की परंपरा का ही विकास हुआ है। मूलाचार में वासुदेव..री या वासुदेवचरित में अथर्ववेद के मंत्रप्रयोग का वर्णन किया है ...ठ (२२) इसी प्रकार सूत्रकृतांगटीका में शीलांक ने अथर्ववेद के अभिचार विवरण दिया है[२]।

जैनियों के धार्मिक साहित्य 'विद्यानुप्रवाद' के दशम अध्याय (पूर्व) में मंत्र विद्या का वर्णन है। अब ये ग्रन्थ लुप्तप्राय हैं परन्तु परवर्ती साहित्य में इनके ...प मिलते हैं। जैनधर्म साहित्य द्वादश अंगों में विभक्त है। इनमें १२वें ... पूर्व साहित्य था। 'विद्यानुप्रवाद' का अर्थ इस प्रकार किया गया है—

अनेकविधा विद्या यत्र वर्ण्यन्ते तद्विद्यानुप्रवादम्

(१) जैन साहित्य और इतिहास—नाथूराम प्रेमी पृष्ठ ४८०, ४८२

(२) Comparative and Critical study of Mantrashastra—M. B. Jhavery Ahmedabad, 1944 Page 96

दिगम्बरों के अनुसार दशम पूर्व में ५०० महाविद्याओं का वर्णन था और ७०० अल्पविद्याओं का।

**जैन तंत्रसाहित्य और साधना का विकास** जैन तंत्रसाधना पार्श्वनाथ के समय से मानी जाती है। पार्श्वनाथ २३वें तीर्थंकर थे। इनकी मृत्यु महावीर स्वामी से २५० वर्ष पहले हुई। सम्भवतः विद्यानुप्रवाद-साहित्य पार्श्वनाथ के समय का है। जैन मंत्रसाधकों में शायद इसीलिए पार्श्वनाथ की पूजा अधिक होती है। पार्श्वनाथ की सेविका देवियों और सेवक देवताओं को मंत्रसाधना द्वारा प्रसन्न कर 'सिद्धि' प्राप्त की जाती है। 'भैरवपद्मावतीकल्प' के सम्पादक श्री झावेरी का अनुमान है कि पार्श्वनाथ के समय (८७६ पूर्वेसा से ७७६ पूर्वेसा तक) ही अथर्ववेद के मंत्रों का सम्पादन हुआ होगा। पार्श्वनाथ काशी के राजकुमार थे अतः वे अथर्ववेद की मंत्रसाधना से प्रभावित हुए होंगे। जो हो यह निश्चित है कि जैन परंपरा के अनुसार जैनियों में मंत्रसाधना बहुत प्राचीन काल से प्रचलित है। महावीर की मृत्यु के १७० वर्ष बाद भद्रबाहु की मृत्यु हुई थी। भद्रबाहु ने स्मरणमंत्र के द्वारा पार्श्वनाथ का आवाहन किया था। भद्रबाहु जैनमंत्रसाधना के प्रारम्भिक आचार्यों में माने जाते हैं।

फिर भी जैनमंत्रसाधना और साहित्य का उद्गम कितना ही प्राचीन हो इसका प्रचार ईसा की प्रथम शताब्दी के बाद ही अधिक दिखाई पड़ता है, अन्य तांत्रिक सम्प्रदायों की उत्पत्ति का भी यही युग है। श्री झावेरी भी चैत्यवासियों की उत्पत्ति ईसा के आसपास ही मानते हैं। कुषाण और गुप्तसाम्राज्य के उदय के मध्य की अवधि को 'पतन' का युग माना जाता है, इसी अवधि में जैन चैत्यवासियों ने अपनी मंत्रसाधना का प्रचार प्रारम्भ किया।

ईसा की प्रथम शताब्दी के लगभग जैन मंत्रसाधकों के चमत्कारों की कथाएँ प्रचलित होने लगी थीं। राजा गर्दभिल्ल को कालकाचार्य ने ७४ पूर्वेसा में मंत्र शक्ति से ध्वस्त कर दिया था क्योंकि कालकसूरि की साध्वी बहिन का राजा गर्दभिल्ल ने बलात् अपहरण किया था।

मानदेवसूरि (विक्रम की तृतीय शताब्दी) ने 'लघुशान्तिमंत्र' की रचना की थी। यह महान साधक था। तक्षशिला में उस समय ५०० जैनमंदिर थे। मानदेव की ही तरह वादिवेताल शान्तिसूरि ने 'बृहत् शान्तिमंत्र' की रचना की थी। इन शान्तिमंत्रों के जप से रोग का नाश होता है। विक्रम की पाँचवीं शती

समान सम्मानित है। 'निर्वाण कलिका' नामक ग्रन्थ का निर्माण प्रथम शताब्दी के आसपास हुआ। इसमें आचार्यों, मंत्रों, मूर्तिनिर्माण तथा देवी-देवताओं का वर्णन है।

'वज्रस्वामी द्वारा निर्मित (११४ वि० म मृत्यु) वर्द्धमानविद्याकल्प तथा महागुप्ताचार्य (वज्रस्वामी का परवर्ती) क 'मनुवर्णसिद्धमन्त्रविधान' एवम् निर्वाणकलिका में सूरिमंत्रों का वर्णन है जिनका जप केवल आचार्य ही कर सकते हैं। सूरिमंत्रों के विषय म कहा गया है कि ये 'ऋषभदेव' के समय भी प्रचलित थे। महावीर स्वामी का शिष्य गौतम मन्त्रज्ञापक था और ऋषभदेव का शिष्य पुंडरीक 'गणधर' भी मांत्रिक था। सम्भवतः 'परमेष्ठिमंत्र' वर्द्धमान विद्या और सूरिमंत्रों का प्रारम्भिक रूप एक ही था बाद म ये अलग-अलग रूप मे प्रचलित हुए। मंत्रों में 'सरस्वती' के मंत्र बहुत अधिक हैं। मंत्रों की दृष्टि से जैनमत 'हादिमत' है क्योंकि बीजमंत्र 'ह्' से प्रारम्भ होते हैं। 'पद्मावती देवी' का मंत्र है—'ह्रूं'। कोई भी मंत्र 'क' से प्रारम्भ नहीं होता।

मंत्र जिन देवताओं से सम्बद्ध हैं इनमें मुख्य ये हैं—सरस्वती अम्बिका कुबेरा पद्मावती सिद्धायिका इन्द्राणी त्रिभिप्रपा मयूरा और चक्रेश्वरी। इनम चक्रेश्वरी का सम्बंध परमेष्ठिमंत्र से है। पद्मावती का सम्बंध पार्श्वनाथ से और सिद्धायिका महावीर से सम्बद्ध देवी मानी जाती है। स्पष्टतः 'सरस्वती' अम्बिका कुबेरा इन्द्राणी और चक्रेश्वरी नाम हिन्दू परंपरा के हैं जिन्हें जैनियों ने स्वीकार कर लिया है।

मांत्रिकों में 'विद्याधर' और 'विद्यादेवी' का भी महत्त्वपूर्ण स्थान है। इसका प्रचार दसवीं शताब्दी के बाद अधिक हुआ। ऋषभदेव की 'नामी' और विनामी द्वारा सेवा से प्रसन्न होकर नामी और विनामी को गौरी गन्धारी रोहिणी और प्रजापति नामक विद्याएँ प्राप्त हुई था। ये विद्याधरों की अधिष्ठात्री देवियाँ हैं। विद्याओं म 'महाज्वाला' प्रबल विद्या है। ये विद्याएं सब पदार्थ दे सकती हैं। तांत्रिक षट्कर्म इन्हीं विद्याओं की उपासना से प्राप्त होते हैं। इन्हीं विद्याओं में एक 'आथर्वणी' विद्या भी है जो स्पष्टतः अथर्ववेद से ली गई है। अन्य विद्याओं में पारस्वामिनी इन्द्रजाल उत्पन्न कर सकती है। मोहनाशा सम्मोहन के लिए गर्भहरा गर्भपतन के लिए दुर्गतिहरा शत्रुनाश क लिए और गुणाकरा समृद्धि के लिए सेवित होती है। इनके अतिरिक्त बैताली अर्धवैताली अवस्वापिनी तालोद्घाटिनी (जिनकी पूजा से बन्द ताले खुल जाते हैं।) आदि

किया गया वर्णन है किन्तु इन 'कल्प' या तंत्रों के विपरीत 'योगशास्त्र' (हेमचन्द्र) और ज्ञानार्णव में योगसाधना का भी वर्णन मिलता है।

इन ग्रन्थों के मंत्रों का रूप भी अन्य तंत्रों जैसा ही है, उदाहरण के लिए 'सरस्वतीकल्प' का एक मंत्र द्रष्टव्य है—

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं वस्ने मोहे अमुकं वशं कुरु कुरु स्वाहा ॐ श्रीं श्रीं ह्रीं वस्ने मम्भाले सर्मिके मधिदेवि यम्मूर्च्छेमेंसे हुत्वीमे हुं क्षौं ररर रां नित्यक्लिन्ने मदद्रवे मदनातुरे अमुकं आकर्षय आकर्षय ये वे संवौषट्।

जहाँ शैव-शाक्त-बौद्ध तन्त्रों में गम्भीर साधना का वर्णन मिलता है, वहाँ जैन तंत्रों में ऊपरी सादृश्य होने पर भी गहराई का अभाव है, केवल अभिचार का वर्णन अवश्य मिलता है और इस सन्दर्भ में ये अन्य तंत्रों की ही तरह हैं।

हेमचन्द्र के योगशास्त्र में ध्यान-प्रक्रिया का अवश्य गंभीर वर्णन है। यहाँ पिण्डस्थ, पदस्थ, रूपस्थ और रूपातीत चार प्रकार के ध्यान बताये गए हैं। इनमें पदस्थ अर्थात् मंत्रसाधना या जपसाधना का ही जैनसाधकों में अधिक प्रचार है। पिण्डस्थस्थान ध्यान कुण्डलिनीयोग से प्रभावित है, किन्तु जैनसाधकों में इसका अधिक प्रचार कभी नहीं हुआ। पदस्थ ध्यान में ही सहस्रनामों का उच्चारण आता है और इसलिए अनेक सहस्रनामों की रचना हुई है। किन्तु तीर्थंकरों को जो नाम दिये गए हैं उन पर भी तांत्रिक प्रभाव मिलता है—मंत्रविद मंत्रकृत मंत्री मंत्रमूर्ति निरन्तर महामंत्रो महार्णव इत्यादि।

हेमचन्द्र ने योगशास्त्र में हठयोग का भी वर्णन किया है। हेमचन्द्र १२वीं शताब्दी के लेखक थे और उस समय गोरख सम्प्रदाय का सर्वव्यापक प्रभाव था।

श्री द्विवेदी के अनुसार बौद्धसिद्धों कापालिकों आदि ने वामाचार का बहुत प्रचार कर दिया था। शंकराचार्य और गोरखपंथियों ने मंत्र को स्वीकार करके भी 'वामाचार' का घोर विरोध किया। शंकर का मत 'समयमत' या 'समयाचार' कहलाया। 'समयाचार' में यौगिक साधना आंतरिक साधना है जो निवृत्तिप्रधान है जबकि 'कौलाचार' बाह्य द्रव्यों की सहायता पर आधारित है, अतः 'प्रवृत्ति' या भोग 'कौलाचार' में स्वीकृत है। जैनमत भी 'समयाचार मत' कहा जा सकता है। समयमत के अनुसार 'मूलाधारचक्र' का ध्यान किया जाता है, अन्य निम्न चक्रों में ध्यान केन्द्रित नहीं किया जाता, किन्तु हेमचन्द्र के पूर्व शायद सर्वप्रथम 'बप्पभट्टिसूरि'

शुद्धाचार की दृष्टि से देखने के कारण उनका महत्त्व नहीं समझ पाता। किन्तु मध्यकालीन संतों और वैष्णवों में जो 'एकता' और अविरोध पर बल देने की प्रवृत्ति है, पाखण्ड और जातिगत विषमता के विरुद्ध जो आक्रोश है, विभिन्नता के भीतर एक्य अनुसंधान का जो स्वभाव है, भक्ति और उपासना के प्रति जो अनन्यता है, मनोवृत्ति को शुद्ध करने का जो भाव है और साथ ही साधना के द्वारा प्रकृति पर विजय करने की जो अभिलाषा है, उसके निर्माण में जैन तांत्रिकसाधना का भी प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष रूप में योगदान स्वीकार करना चाहिए। लेकिन यह भी स्मरणीय है कि मध्यकालीन हिन्दी काव्य पर जैनसाधना का प्रभाव अपेक्षाकृत कम है।

शुद्धाचार की दृष्टि से देखने के कारण उनका महत्त्व नहीं समझ पाता। किन्तु मध्यकालीन संतों और वैष्णवों में जो 'एकता' और अविरोध पर बल देने की प्रवृत्ति है, पाखण्ड और जातिगत विषमता के विरुद्ध जो आक्रोश है, विभिन्नता के भीतर एकत्व अनुसंधान का जो स्वभाव है, भक्ति और उपासना के प्रति जो अनन्यता है, मनोवृत्ति को शुद्ध करने का जो भाव है और साथ ही साधना के द्वारा प्रकृति पर विजय करने की जो अभिलाषा है, उसके निर्माण में जैन तांत्रिकसाधना का भी प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष रूप में योगदान स्वीकार करना चाहिए। लेकिन यह भी स्मरणीय है कि मध्यकालीन हिन्दी काव्य पर जैनसाधना का प्रभाव अपेक्षाकृत कम है।

१७ कृष्ण यजुर्वेद
१८ कौषीतकी उपनिषद्
१९ कश्यप सूत्र—अस्मत समसथी, १८०३ ई०
२० कूर्म पुराण
२१ काश्मीरी शैव दर्शन—के० एल० चटर्जी
२२ कुलार्णव तंत्र
२३ कौलावली निर्णय
२४ कश्मीर शैविज़्म—जे० सी० चटर्जी
२५ कम्पेरेटिव एण्ड क्रिटीकल स्टडी आफ मंत्रशास्त्र—एम० जी० झावेरी
अहमदाबाद, १९४४ ई०

ग

२६ गणेश—एलिस गेटी
२७ गुह्यसिद्धि—गायकवाड़ पुस्तकालय, बड़ौदा (हस्तलिखित प्रति)
२८ ग्लीनिंग्स फ्रोम द तंत्राज़—गोपीनाथ कविराज
२९ गंधर्व तंत्र—रामचन्द्र काक—श्रीनगर, कश्मीर

छ

३० छान्दोग्य उपनिषद्

ज

३१ जापानी बुद्धिज़्म—सर चार्ल्स इलियट, लंदन, १९३५ ई०
३२ जर्नल आफ एशियाटिक सोसाइटी आफ बंगाल
३३ जैन साहित्य और इतिहास—नाथूराम प्रेमी

ट

३४ टीट्स एण्ड पिग्स—विलियम वाकर एटकिंसन

ड

३५ ड्रैविडियन गॉड्स इन माडर्न हिन्दूइज़्म—डब्ल्यू० टी० एलमोर

त

३६ तंत्रालोक—अभिनवगुप्त संस्कृत सीरीज़, श्रीनगर, कश्मीर
३७ तत्त्व संग्रह—शांतरक्षित—गायकवाड़, ओ० सीरीज़, बड़ौदा
३८ तथागत गुह्यक—बी० भट्टाचार्य, बड़ौदा

३९ तंजौर-कैटलॉग—पी० कार्डियर
४० तांत्रिक टैक्स्ट्स, कलकत्ता
४१ तंत्रराज भट्टारक

द

४२ द फाउंडेशंस आफ़ मयथॉनिक रिलीजन—एन० जे० शिन्दे, मैसूर
४३ द वंडर, दैट वाज़ इंडिया—ए० एल० बाशम, लंदन १९५१
४४ द रिलीजस क्वैस्ट आफ़ इंडिया—जे० एन० फर्कुहर १९२० ई०
४५ द स्टोरीज़ आफ़ नागार्जुन फ्रोम तिब्बतन एण्ड चाइनीज़ सोर्सेज़—वलस्म
४६ द मदर गोडेस आफ़ कामाख्या—बेनीकांत काकाती, गोहाटी
४७ द शाक्तास—ई० पाइने, कलकत्ता, १९३३ ई०
४८ देवी रहस्य—रामचन्द्र काक, श्रीनगर, १९४१ ई०

न

४९ नैरात्म्य परिपृच्छा—सुनीतकुमार मुखोपाध्याय कलकत्ता, १९३ ई०
५० निष्पन्न योगावली—अभयंकर गुप्त

प

५१ प्रज्ञा पारमिता
५२ पंचविंशति प्रज्ञापारमिता—नलिनाक्षदत्त, कलकत्ता १९३४
५३ प्रज्ञोपायविनिश्चय सिद्धि—अनंग वज्र
५४ परशुराम कल्पसूत्र—गायकवाड़ ओ० सीरीज़, बड़ौदा
५५ परानन्द सूत्र—स्वामी त्रिविक्रम तीर्थ, बड़ौदा, १९३१ ई०

फ

५६ फ़िलॉसॉफ़िकल एसेज़—सुरेन्द्रनाथ दास गुप्ता कलकत्ता १९४१ ई०

ब

५७ बुद्धिस्ट आइकनोग्राफ़ी—बी० भट्टाचार्य, कलकत्ता, १९२४ ई०

भ

५८ भारतीय दर्शन—बलदेव उपाध्याय

म

५९ महाभारत—गीता प्रेस

६० महायान बुद्धिज्म एण्ड इट्स रिलेशन टू हीनयान—एन० दत्त, लंदन, १९३० ई०
६१ मैनुअल आफ इंडियन बुद्धिज्म प्रो० एच० कर्न, स्ट्रासबर्ग, १८९६ ई०
६२ महायानश्रद्धोत्पाद सूत्र अश्वघोष
६३ माडर्न बुद्धिज्म एण्ड इट्स फोलोअर्स इन उड़ीसा—एन० एन० बसु—कलकत्ता—१९११ ई०

६४ महापुराण

य

६५ योगशास्त्र—हेमचन्द्र

ल

६६ लामाइज्म—वैडेल, कैम्ब्रिज, १९३४ ई०
६७ ललितासहस्रनाम—भास्करराय, अनंत कृष्ण शास्त्री (अंगरेजी भाषा में अनूदित)

व

६८ वैदिक सम्पत्ति—रघुनन्दन शर्मा
६९ वृहदारण्यक उपनिषद्
७० व्यक्तभावानुगततत्त्वसिद्धि—सहजयोगिनी चिन्ता, बड़ौदा
७१ वरिवस्यारहस्यम्
७२ वीरावली शास्त्र

स

७३ स्लोवाइटी—आर० एम० मैकीवर, लंदन, १९४९
७४ साधन माला—बी० भट्टाचार्य बड़ौदा, गायकवाड़ ओरियंटल सीरीज
७५ सुखावती व्यूह
७६ सद्धर्म पुण्डरीक—प्रो० कर्न तथा बी० नंजियो, सेंटपीटर्सबर्ग १९१२ ई०
७७ सहजसिद्धि—बड़ौदा (हस्तलिखित प्रति) कोम्बी ग्रेक्स।
७८ सेकोद्देश्य टीका—नारोपा, प्रो० इंस्टीट्यूट, बड़ौदा
७९ सिद्धान्त डम्बर—बलराम दास
८० सौन्दर्य लहरी—शंकराचार्य

८१ सम आस्पेक्ट्स आफ द फिलासफी आफ तंत्र—गोपीनाथ कविराज, प्रि
आफ वेल्स, सी
८२ स्पन्द निर्णय—क्षेमराज, श्रीनगर, कश्मीर
८३ स्वच्छन्द तंत्र—श्रीनगर, कश्मीर
८४ संतसुधासार—वियोगी हरि
८५ संत काव्य—परशुराम चतुर्वेदी

ष

८६ षट्चक्र निरूपण

श

८७ श्रीराधा का क्रमिक विकास—शशि भूषणदास, काशी
८८ शतपथ ब्राह्मण
८९ श्रीमद्भागवत पुराण
९० शक्ति एण्ड शाक्त—सर जॉन वुडरफ, मद्रास
९१ शक्ति अंक (कल्याण) गोरखपुर
९२ श्यामा रहस्य—पूर्णानन्द विद्यासागर, कलकत्ता

ह

९३ हिस्ट्री आफ इंडियन फिलॉसफी—सुरेन्द्रनाथदास गुप्ता, कैम्ब्रिज
९४ हंसविलास—गायक० ओ० सीरीज़, बड़ौदा

त्र

९५ त्रिपुरा रहस्य—गोपीनाथ कविराज

ज्ञ

९६ ज्ञानसिद्धि—इन्द्रभूति
९७ ज्ञानार्णव—शुभचन्द्राचार्य

---

# नामानुक्रमणिका


अ

अतियोग ११, १२१
अभिनवगुप्त २१, २५,२१६ १२७
अथर्ववेद २१
अर्धंगमन ७५
अद्वयवज्र ७६
अनुत्तर योग ५७
अमरकोश ८५
अमवचन्द्र गुप्त ११४, ११५, १२०
अमोघसिद्धि १११
अभयकुमार दत्त १४४

अवतार सिद्धान्त १११
अमिताभ बुद्ध १११
अक्षोभ्य बुद्ध ११०
अनुग्रह शक्ति १७६
अमावस्या २८६
अजपा जप २६०
अवधूत १२१
अग्निभाग १२६
अनहद नाद २६०

आ

आवरण ५३
आर्थर एवेलोन १५
आर्य-आगमन १२
आनन्द ११०

आदि बुद्ध १०५
आगम प्रामाण्य २४२
आरण्य मठ २५२

इ

इन्द्रबोधि ११
इन्द्रियाँ ४८

इन्द्रभूति १४, १५

उ

उपाय ८०

उन्मनावस्था २२१ २५४, २८१, २८२,
३१४

ए

एटकिन्स विलियम १११

